# योग वासिष्ठ

## [द्वितीय खण्ड]

( सरल हिन्दी भाष्य सहित जनोपयोगी संस्करण )

★


सम्पादक :

वेदमूर्ति तपोनिष्ठ

**पं० श्रीराम जी शर्मा आचार्य**

चारों वेद, १०८ उपनिषद्, षट्दर्शन, २० स्मृतियों, १८ पुराणों योग वासिष्ठ, आदि के प्रसिद्ध भाष्यकार और हिन्दी के लगभग १५० ग्रन्थों के रचयिता।


★


प्रकाशक :

**संस्कृति संस्थान**

ख्वाजाकुतुब, वेदनगर, बरेली-२४३००३ (उ० प्र०)

# योग वासिष्ठ

## [ द्वितीय खण्ड ]

### निर्वाण-प्रकरण

(जनोपयोगी सरल हिन्दी भावार्थ सहित)

*


सम्पादक :

वेदमूर्ति, तपोनिष्ठ

**पं० श्रीराम शर्मा आचार्य**

चारों वेद, १०८ उपनिषद्, षट्दर्शन, योग वासिष्ठ,
२० स्मृतियाँ, १८ पुराणों के प्रसिद्ध
भाष्यकार ।


*


प्रकाशक :

**संस्कृति संस्थान**

**ख्वाजाकुतुब, (वेदनगर) बरेली–२४३००३ (उ०प्र०)**

फोन नं. ७४२४२

प्रकाशक :

**डॉ० चमन लाल गौतम**

**संस्कृति संस्थान**

ख्वाजा कुतुब (वेद नगर)

बरेली २४३००३ (उ० प्र०)

फोन : ७४२४२

❀

सम्पादक :

**पं० श्रीराम शर्मा आचार्य**

❀



❀

संशोधित संस्करण

सन् १९८९

❀

मुद्रक :

**शैलेन्द्र बी० माहेश्वरी**

नव ज्योति प्रेस

सेठ भीकचन्द मार्ग, मथुरा (उ० प्र०)

❀

मूल्य :

बीस रुपये मात्र ।

# दो शब्द

योग वासिष्ठ के छै प्रकरणों में से अन्तिम 'निर्वाण प्रकरण' सबसे बड़ा है। यदि कहा जाय कि सम्पूर्ण ग्रन्थ का आधा भाग यही है तो कोई अतिशयोक्ति नहीं। यह जितना बड़ा है उतना ही अधिक महत्वपूर्ण भी माना जाता है। इसमें भारतीय अध्यात्म के सभी सिद्धांत विवेचन सहित वर्णित हैं, साथ ही स्पष्ट करने वाले विविध उपाख्यान भी सम्मिलित किये गये है। चूड़ाला का उपाख्यान अधिक विस्तृत और महत्वपूर्ण है। इसमें यह प्रतिपादित किया गया है कि स्त्री को भी अध्यात्म विद्या में प्रवेश करने और उन्नति करने का वैसा ही पूर्ण अधिकार है जैसा कि पुरुष को। इसमें गीता की कथा तक सम्मिलित कर ली गई है और कृष्ण-अर्जुन संवाद संक्षेप में पाया जाता है। गीता में न जायते म्रियते वा कदाचिन्नाऽयं भूत्वा, भविता वा न भूयः" और योगस्थः कुरु कर्माणि सङ्गं त्यक्त्वा धनंजय जैसे श्लोक ज्यों के त्यों पाये जाते हैं। इसमें अर्जुन को भी विष्णु का ही दूसरा अवतार बतलाया गया है जो अधिकांश पाठकों के लिए एक नई बात जान पड़ेगी। भागीरथ द्वारा गंगावतरण का उपाख्यान भी इसमें पाया जाता है।

अन्त में सबका सारांश यही निकलता है कि इस जगत में जो कुछ है वह ब्रह्म ही है और तीनों लोक ब्रह्ममय ही हैं। मनुष्यों को जो विविध प्रकार के सुख-दुःख के अनुभव होते हैं वे सब संकल्प के परिणाम हैं। दूसरे शब्दों में यह समस्त जगत् केवल एक माया है, वास्तविकता कुछ नहीं। इसी को तरह-तरह के उपाख्यानों द्वारा सिद्ध किया गया है। अनेक उपाख्यान तो इतने लम्बे हो गये हैं कि उनकी पूर्वा पर समझकर याद रखना भी कठिन होता है। इससे उनको संक्षेप में ही प्रस्तुत ग्रन्थ में दिया गया है और आशा है इससे वे पाठकों के लिए अधिक समझ सकने लायक सिद्ध होंगे।

—प्रकाशक

## विषय-सूची

# योग वासिष्ठ

### निर्वाण प्रकरण (पूर्वार्द्ध)

## निर्वाण प्रकरण (उत्तरार्द्ध)

———

# योग वासिष्ठ

## द्वितीय खण्ड

## निर्वाण प्रकरण ( पूर्वार्द्ध )

### १– मुनवचिन से श्रोताओं का उत्थान

उपशमप्रकरणादनन्तरमिदं शृणु ।
एवं निर्वाणप्रकरणं ज्ञातं निर्वाणदायि यत् ॥१
कथयत्येवमुद्दामवचने मुनिनायके ।
श्रवणैकरसे मौनस्थिते राजकुमारके ॥२
मुनिवागर्थनिक्षिप्तमनस्यस्ततपःक्रिये ।
राजलोके गतस्पन्दे जित्रार्पित इव स्थिते ॥३
बसिष्ठचसामर्थं विचारयति सादरम् ।
लसदंगुलिभङ्गेन मुनिनाथे स्फुरद्भ्रुवि ॥४
एवं प्रक्षुभिते तस्मिन्गृहे दाशरथे तदा ।
प्राप्ते वासरवृद्धत्वे शान्तशङ्खस्वने शनैः ॥५
संहरन्प्रस्तुतं वस्तु वचो मधुरवृत्तिमत् ।
उवाच मुनिशार्दूलः सभामध्ये रघुद्वहम् ॥६

बाल्मीकिजी ने कहा—हे भद्र ! उपशन प्रकरण के अनन्तर अब इस मोक्ष फल के देने वाले निर्वाण प्रकरण को सुनिये । १ । यह उस समय का वर्णन है जब कि मुनिनायक वसिष्ठजी उस गम्भीर अर्थ का

प्रतिपादन कर रहे थे, उनकी वाणी के आनन्द में विभोर राजकुमार श्रीराम मौन अवस्थित थे और राजाओं सहित सम्पूर्ण सभा उन महर्षि वसिष्ठ के वाणी-सामर्थ्य की ओर इंगित करती हुई तर्जनी अँगुली के संकेत तथा भ्रूभंगिमा को देखते हुए मुनिगण भी चित्रार्पित के समान निश्चय बैठे थे। २-४। इस प्रकार महाराज दशरथ के भवन में यह-कार्य क्रम चल रहा था। दिवस का चौथापन उपस्थित हो रहा था' शंख-ध्वनि धीरे-धीरे शान्त हो रही थी, उस समय उपस्थित विषय का उपसंहार करते हुए मुनिशार्दूल वसिष्ठजी मधुर वाणी में श्रीराम के प्रति बोले ।५-६।

राघवाऽनघ वाग्जाल मयैतत्प्रविसारितम् ।
तेन चित्तखगं बध्वा क्रोडीकृत्याऽऽगतां नय ।।७

विचार्यैतदशेषेण स्वधियैवं पुनः पुन ।
अनेनैव पथा साधो गन्तव्यं भवताऽधुना ।।८

अनयैव धिया राम विहरन्नेव वध्यसे ।
अन्यथाऽधः पतस्याशु विन्ध्यखाते यथा गजः ।।९

असङ्गेन यथाप्राप्तो व्यवहारोऽस्य सिद्धये ।
इत्येव शास्त्र सिद्धान्तमादायोदारवान् भव ।। १०

हे सभ्या हे महाराज रामलक्ष्मणभूमिपाः ।
सर्वं एव भवन्तोऽद्य तावद्वयापारमोहनकम् ।।११

कुर्वन्त्वयं हि दिवसः प्रायः परिणाताकृतिः ।
शेषं विचारयिष्यामो विचार्यं प्रामरागताः ।।१२

वसिष्ठ ने कहा—हे राघवे ! हे अनघ! वाणी विलास पूर्वक यह जो तत्वोपदेश मैंने किया है, उसके सहारे चित्त रूपी पक्षी को बाँधकर आत्मरूपता की प्राप्ति मे तत्पर कीजिए ।७। अपनी बुद्धि से बारम्बार विचार करके पूर्व उपदिष्ट पथ पर ही अब आपको चलना चाहिए ।७। हे राम ! इस बुद्धि के विलास द्वारा ही आप कभी बन्धन में नही पड़ेगे । इसके अतिरिक्त किसी अन्य माग पर जाने से अधःपतन सम्भव है, जैसे कि विंध्य पर्वत के गर्त में हाथी गिर जाता है ।८-९। मेरे वचन

पर चलना सिद्ध करने के लिए आपको संगरहित व्यवहार करना चाहिए। सब शास्त्रों के सिद्धान्त रूप इस उपदेश को मन में दृढतापूर्वक स्थिर कर उदारवान् हो जाइये।१०। हे सभ्यगण ! हे महाराज ! हे राम लक्ष्मण आदि भूपतिवर्ग ! अब आप सभी अपने-अपने आन्हिक कर्मों का अनुष्ठान करिये, क्योंकि दिवस समाप्ति पर है। अवशिष्ट विचार का प्रारम्भ कल प्रातःकाल आने पर किया जायेगा।११-१२।

इत्युक्ता मुनिना तेन सा सर्वैव तदा सभा।
प्रोत्तस्थौ पद्मवदना सविकासेवपद्मिनी ॥१३
राजानः स्तुतराजानः कृतराघववन्दनाः।
परिष्टुते वसिष्ठे ते जग्मुरात्मनिवेशनम् ॥१४
विश्वामित्रेण सहितो वसिष्ठो गन्तुमाश्रमम्।
उत्तस्थावासनाच्छ्रीमान्नमस्कृतनभश्चरः ॥१५
ततः प्रहरमात्रेण निद्राभामुद्रिताननाः।
उत्स्वप्नसुन्दरीमीयुः पद्मा इव दिवाकरम् ॥१६
रामलक्ष्मणशत्रुघ्नाः प्रहरत्रयमेव तत्।
वासिष्ठमुपदेशं ते चिन्तयामायासुरक्षरम् ॥१७
प्रहररस्याऽर्धमात्रं ते तत आमुद्रितेक्षणाः।
उत्स्वप्नमाययुर्निदां क्षणाद्विद्रावितश्रमाम् ॥१८
इति शुभमनसां विवेकभाजामधिगतसारतयोदिताशयानाम्।
अभजतविरतिंतदात्रियामामलिननिशाकरवक्त्रतांजगाम॥१९

वाल्मीकिजी बोले—महर्षि वसिष्ठ के इस प्रकार कहने पर कमल के समान आयोजित अथवा विकसित कमलिनी के समान व्यवस्थित वह सभा थी। अन्यान्य राजाओं ने महाराज दशरथ की स्तुति की एवं श्री राम की वन्दना की और महर्षि वसिष्ठ की प्रशंसा करते हुए चले गये।१३-१४। आकाश में विचरण करने वाले देवताओंको नमस्कार करते हुए वसिष्ठजी भी विश्वामित्रजी के साथ अपने आश्रम के लिए जाने को उठे।१५। फिर दिन के आगमन की इच्छा वाले सभी व्यक्ति प्रहर मात्र रात्रि में शयन को प्राप्त होकर स्वप्न देखने लगे ॥१६। राम

लक्ष्मण और शत्रुघ्न यह तीनों भाई महर्षि के उपदेश पर निरन्तर तीन प्रहर तक विचार करते रहे। उस समय उन्हें श्रेष्ठ स्वप्न युक्त निद्रा की प्राप्ति हुई।१७-१८। फिर उन पवित्र मन एवं विस्तृत हुए आशय वाले पुरुषों की रात्रि का जब गमन हुआ, तब वह रात्रि सूर्य किरणों से मलीनता को प्राप्त हुए चन्द्रमा के अङ्क में मुख छिपाकर विदा हो गई।१९।

## २– आत्मतत्व में विश्रान्ति

ततः क्लिन्नेन्दुवदना पर्याकुलतमःपदा ।
क्षीयमाणा बभौ श्यामा विवेक इव वासना ॥१
रामलक्ष्मण शत्रुघ्ना उत्थायाऽनुचरैः सह ।
ययुर्वन्दितसन्ध्यास्ते पुण्यं वासिष्ठमाश्रमम् ॥२
तत्र वन्दितसन्ध्यस्य निर्गतस्याऽपि सद्मतः ।
मुनेर्वन्दिरे पादौ पदोर्दत्वाऽर्ध्यसन्ततिम् ॥३
क्षणात्तत्सदनं मौनं मुनिब्राह्मणराजभिः ।
हस्त्यश्वरथयानैश्चशनैर्नीरन्ध्रतां ययौ ॥४
अथाऽसौ मुनिशार्दूलस्तयैव सहसेनया ।
गृहं दशरथं काले रामाद्यनुगातो ययौ ॥५
तत्रैनं पूर्वसम्बन्धः कृतसन्ध्यो महीपतिः ।
दूरमार्गं विनिर्गत्य पूजयामास सादरम् ॥६
पुष्पमुक्तामणिव्रातैर्भूयोऽत्यधिकभूषितान् ।
सभां प्रविष्य ते सर्वे विविशुर्विष्टरालिषु ॥७

बाल्मीकिजी बोले—उपरोक्त प्रकार चन्द्रमा रूपी मुख और अन्धकार रूपी पाँवों को प्राप्त हुई रात्रि उसी प्रकार नष्ट हो गई जिस प्रकार विवेक उदय के होने पर वासना नष्ट हो जाती है।१। उस समय राम, लक्ष्मण, शत्रुघ्न आदि अपने-अपने अनुचरों सहित उठकर नित्य-कर्म—स्नान संध्या आदि से निवृत्त होकर महर्षि वसिष्ठ के आश्रम पर पहुँचे। २। वहाँ जाकर संध्याकर आश्रम से बाहर निकलने वाले महर्षि वसिष्ठ

जी के चरणों में पहुँचकर इन्होंने अर्घ्य आदि पूर्वक प्रणाम किया ।३। वसिष्ठजी का वह आश्रम क्षणभर में ही मुनियों, ब्राह्मणों, राजाओं तथा गज, अश्व, रथ आदि अन्यान्य वाहनों से खचाखच भर गया ।४। तब मुनि शार्दूल, श्रीराम आदि के सहित तथा संपूर्ण सेना के साथ महाराज दशरथ के भवन पर जा पहुँचे ।५। उस समय सन्ध्या क्रम से निवृत्त एवं वसिष्ठजी के आगमन के लिए उत्सुक महाराज दशरथ ने मार्ग में पहुँचकर ही महर्षि का पूजन किया ।६। तब पुष्पों एवं मणि-मुक्ताओं से विशेष प्रकार से सजाई गई उस सभा में वे प्रविष्ट हुए और सभी श्रोतागण अपने-अपने स्थानों पर जा बैठे ।७।

अथ तस्मिन्नवसरे ह्यास्तनाः सर्व एव ते ।
श्रोतारः समुपाजग्मुर्नभश्चरमहीचराः ।।८
विवेश सा सभा सौम्या कृतान्योन्याभिवन्दना ।
बभौ राजसमाभोगा शान्तवातेव पद्मिनी ।।९
मुनिस्त्वनुज्झितेनाथ तेनैव रघुनन्दनम् ।
क्रमेणोवाच वाक्यज्ञोवाक्यं वाक्यार्थकोविदम् ।।१०
कच्चित्स्मरसि यत्प्रोक्तं ह्यो मया रघुनन्दन ।
वाक्यमत्यन्तगुर्वर्थं परमार्थावबोधनम् ।।११
इदानीमवबोधार्थं मन्यच्च रिपुमर्थन ।
उच्यमानं मयेदं च शृणु शाश्वतसिद्धये ।।१२
वैराग्याभ्यासवशतस्तथा तत्वावबोधनात् ।
संसारस्तीर्यते तेन तेष्वेवाऽभ्यासमाहर ।।१३
सम्यक्तत्वावबोधेन दुर्बोधे क्षयमागते ।
गलिते वासनावेशे विशोकं प्राप्यते पदम् ।।१४

इनके पश्चात् आकाशगामी तथा पृथ्वी का विचरण करने वाले एवं अन्यान्य जो भी श्रोता थे, वे सभी वहां पहुँचे ।८। परस्पर अभिवादन करते हुए अपने-अपने स्थान पर आसीन हुए। उस समय वह सौम्य सभा मालिनी के समान शोभा पाने लगी ।९। अब वाणी विशारद मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठजी पूर्व क्रम के सन्दर्भ में ही वाक्यार्थ के

जानने वाले श्रीरामजी से कहने लगे ।१०। वसिष्ठजी बोले—हे रघु नन्दन ! मैंने कल जो परामार्श का बोध कराने वाला एवं गूढ़ वाक्य जिस शैली में कहा था, क्या उसका आपको स्मरण है ।११। हे अरि-मर्दन ! अब आप मोक्ष स्वरूप नित्य फल को प्राप्त कराने वाले इस अन्य ज्ञान के कारण रूप का श्रवण कीजिए, जिसे मैं आपके प्रति कहता हूँ । ।१२। देखिये, वैराग्य का अभ्यास और आत्मतत्व का ज्ञान यह संसार से पार करने वाले हैं, आप इन्हीं के अभ्यास में सचेष्ट हो ।१३। सम्यक् तत्व का अवबोध होने से अज्ञान नष्ट होता है और तब वासना-संस्थान का भी नाश हो जाता है । ऐसा होने पर ही शोक रहित मोक्ष पद की प्राप्ति सम्भव है ।१४।

दिक्कालाद्यनवच्छिन्नमदृष्टोभयकोटिकम् ।
एकं ब्रह्मैव हि जगात्स्थितं द्वित्वमुपागतम् ।।१५
सर्वभावानवच्छिन्नं यत्र ब्रह्मैव विद्यते ।
शान्तं समसमाभासं तत्राऽन्यत्वं कथं भवेत् ।।१६
इति मत्वाऽहमित्यन्तमुक्त्वा मुक्तवपुर्महान् ।
एकरूपः प्रशान्तात्मा साक्षात्स्वात्मसुखो भव ।।१७
नाऽस्ति चित्तं न चाऽविद्या न मनो न च जीवकः ।
एताः स्वकलना राम कृता ब्राह्मण एव ताः ।१८
याः सम्पदो याश्च दृशो याश्चितो यास्तदेषणाः ।
ब्रह्मैव तदनाद्यन्तमब्धिवत्प्रविजृम्भते ।।१९
पाताले भूतले स्वर्गे तृणे प्राण्यम्बतेऽपि च ।
दृश्यते तत्परं ब्रह्म चिद्रूपं नाऽन्यदस्ति हि ।।२०
तावदज्ञानकलना यावदब्रह्मभावना ।
यावदास्था जगज्जाले तावच्चित्तादिकल्पना ।।२१

दिशा, काल और तीनों प्रकार के परिच्छेद से रहित, सीमाओं अथवा द्वैत-दर्शन से विनिर्मुक्त एक ब्रह्म ही जगत् रूप से स्थित है, द्वैत की प्रतीति तो अज्ञान के कारण ही होती है ।१५। जबकि सभी भावों में अवच्छिन्न, शान्त और एक रूप से भासित ब्रह्म का अस्ति-

त्व ही सर्वत्र विद्यमान है, अन्यत्व की सिद्धि किस प्रकार सम्भव है? १६। इसलिए आप अहम् को त्यागकर अद्वैत ब्रह्म का निश्चय मानते हुए मुक्त, महान्, एकरूप, प्रशान्तात्मा तथा साक्षात् आत्मस्वरूप हो जाइये।१७। न चित्त है, न अज्ञान है, न मन है और न जीव ही है, हे राम! यह सब तो उस ब्रह्म की विशिष्ट कल्पनाएँ ही हैं।१८। भोग्य पदार्थ, भोग का सम्पूर्ण व्यापार अथवा उनमें प्रतिबिम्बित चिदाभास एवं उन भोगों की कामनायें इन सभी रूपों में आदि-अन्त-रहित ब्रह्म ही समुद्र के समान गहरा है।१९। पाताल पृथ्वी स्वर्ग, तृणादि वस्तुएँ, जीव एवं आकाश, यह भी चिद्रूपब्रह्म के अतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं हैं।२०। जब तक अज्ञान का अंश रहता हैं तभी तक अब्रह्म की भावना रहती हैं। संसार के जाल में आस्था रहने तक ही चित्त आदि की कल्पना रही आती है।२१।

देहे यावदहम्भावो दृश्येऽस्मिन्यावदात्मता।
यावन्ममेदमित्यास्था तावच्चित्तादिविभ्रमः॥२२
यावन्नोदितमुच्चैस्त्वं सज्जनसङ्गतः।
यावन्मौर्ख्यं न संक्षीणं तावच्चैतादिनिम्नता।२३
भोगेश्वरनास्थमनसा शीतलामलनिर्वृतेः।
छिन्नाशापाशजालस्य क्षीयते चित्तविभ्रमः।२४
तृष्णामोहमरित्यागः नित्यशीतलसंविदः।
पुंसःप्रशान्तचित्तस्य प्रबुद्धा त्यक्तचित्तभूः॥२५
भावितानन्तचित्तत्वरूपरूपान्तरात्मनः।
स्वान्तर्विलीनजगतः शान्तो जीवादिविभ्रमः॥२६
असम्यग्दर्शने शान्ते मिथ्याभ्रमकरात्मनि।
उदिते परमादित्ये परमार्थैकदर्शने॥२७
अपुनर्दर्शनायैव दग्धसंशुष्कपर्णवत्।
चित्तं विगलितं विद्धि वह्न घृतलवं यथा।२८

शरीर में अहं भाव रहने तक दृश्य जगत में आत्म-रूपता का अस्तित्व रहता है, तेरा-मेरा की भावना रहने तक ही चित्त आदि

विभ्रम सम्भव है ।२२। पूर्णता उदय न होने तक सज्जनों का संग नहीं मिलता और तब मूर्खता भी नष्ट नहीं होती और चित्त-वृत्ति भी अधः पतन की ओर गतिगामिनी रहती है ।२३। जिसका अन्तःकरण भोगों से विरत हो गया है, जिसको शीतल एवं निर्मल वृत्ति प्राप्त हो गई हैं, जिसका आशा जाल टूट-फूट गया है, उसका चित्त-विभ्रम नष्ट हो जाता है ।२४। तृष्णा रूपी मोह का त्याग करने से ही शीतल आत्मज्ञान उत्पन्न होता है, तभी चित्त में भी शांति प्राप्त होती है और परित्यक्त चित्तभूमि ज्ञानरूपी फल से युक्त हो जाती है ।२५। जो अनन्त चित्त-स्वरूप एवं दृश्य जगत् से भिन्न रूप वाला अर्थात् आत्मस्वरूप हो गया है, अथवा यह विश्व जिसके अपने चित्त में ही विलीन हो गया है, उस जीवादि के सम्पूर्ण विभ्रम नष्ट हो जाते हैं ।२६। मिथ्या भ्रम का दर्शन कराने वाले अन्धकार का नाश एवं आत्मज्ञान रूपी सूर्य का उदय होने पर विकसित हुआ चित्त उसी प्रकार ही फिर दिखाई नहीं देता जिस प्रकार जला हुआ सूखा पत्ता या अग्नि में गिरा हुआ घी का अंश पुनः दर्शन नहीं देता ।२७-२८।

जीवन्मुक्ता महात्मानो ये परावरदर्शिनः ।
तेषाँ या चित्तपदवी सा सत्त्वमिति कथ्यते ॥२९
जीवन्मुक्तशरीररेषु वासना व्यवहारिणी ।
न चित्तनाम्नी भवति सा हि सत्त्वपदं गता ॥३०
शान्ता व्यवहारबन्तोऽपि सत्त्वस्थाः संयतेन्द्रियाः ।
नित्यं पश्यन्ति तज्ज्योतिर्न द्वैतैक्ये न वासना ।३१
अन्तर्मुखतया सर्वं चिद्वह्नहौ त्रिजगन्तृणम् ।
जुह्वतोऽन्तर्निवर्तन्ते मुनेश्चित्तादिविभ्रमाः॥ ३२
विवेकविशदं चेतः सत्त्वमित्यभिधीयते ।
भूयः फलति नो मोहं दग्धबीजमिवाऽङ्कुरम् ॥३३
संरोहवीषणाविद्धं यथा परशुनाऽग्निना ।
न तु ज्ञानानिर्दग्धं प्रबोधविशदं मनः ॥३४

जो सत्य-असत्य का अनुभव प्राप्त किये हुये जीवन्मुक्त महात्मा हैं, उनकी चित्त पदवी ही सत्य कही जाती है ।२९। उन जीवन्मुक्त के देहों में व्यवहृत भावना चित्त नाम की नहीं होती, क्योंकि वह सत्यपद में अवस्थित हो गई है ।३०। सत्य में स्थित, संयतेन्द्रिय. शांत व्यवहार वाले महात्मा द्वैत अथवा वासना से रहित होते हैं, क्योंकि ब्रह्मज्योति के साक्षात् दर्शन से उनकी बाधा नष्ट हो चुकी होती है ।३१। सर्वात्म भावना से युक्त होकर त्रिजगत् रुपी उपेक्षणीय तिनके की चिदात्मक अग्नि में आहुति देते हुए मुनि के चित्त आदि विभ्रम अतिक्रमण कर जाते हैं ।३२। विवेक द्वारा बोधित चित्त ही सत्य हैं, क्योंकि दग्ध हुये बीज में अंकुर न फूटने के समान ही उसमें मोह रूपी फल नहीं लग पाता ।३३। फरसे से छिन्न और अग्नि से दग्ध हुए तृण आदि तो आन्तरिक बीज शक्ति रहने पर पुनः पुनः अंकुरित हो सकते हैं परन्तु ज्ञान की अग्नि में भस्म हुये वासना बीज वाले अन्तःकरण में पुनः फल नहीं लग पाते ।३४।

चिदात्माऽसि निरंशोऽपि पारावारबिवर्जितः ।
रूपं स्मर निजं स्फारं माऽस्मृत्या सांमितो भव ॥३५
तां स्वसत्तां गतः सर्वमसर्वं भावयोदयी ।
तादृग्रूपोऽसि शान्तोऽसि चिदसि ब्रह्मरूप्यसि ।३६
यः पदार्थविशेषोऽन्तर्न त्वां न ह्येव सोऽस्ति ते ।
तदस्यतदसि स्वस्थश्चिद्घनाऽऽमन्नमोऽस्तु ते ।३७
आद्यन्तवर्जितविशालशिलान्तराल
संपीडचिद्घनवपुर्गगनामलस्त्वम् ।
स्वस्थो भवाऽऽजठरपल्लवकोशलेखा ।
लीलास्थिताखिलजगज्जय ते नमस्ते ।३८

हे राम ! आप चित्त स्वरूप को भूलकर परिच्छिन्न मत होओ, अपने विशाल रूप का स्मरण करो आप निरंश एवं पारावार रहित चिदात्मक रूप ही तो हैं ।३५। हे रघुनन्दन ! आप चित्त स्वभाव से स्थित एवं सर्वातिशायी आनन्द के लाभ से महान् अभ्युदय युक्त होकर परि

च्छिन्न जगत् में अपरिच्छिन्न भावना करिये। आप परिपूर्ण रूप, शांत-चैतन्य और ब्रह्मरूप हैं।३६। हे राम ! आप असत्पदार्थ रूप नहीं हैं, आप सत्स्वरूप है। परन्तु जगत् व्यावृत्ति से कल्पित जो शब्द हैं, उनसे आप परे हैं। अब अजगत् स्वरूप के आशय से आपको सत् और असत् कहा जाता है। हे अपने ही स्वरूप में अवस्थित रहने वाले चिद्घन ! आपको नमस्कार है।३७। आदि अन्त रहित, विशाल स्फटिक शिला जैसे अन्तराल के समान चिद्घन जैसे स्वभाव वाले आप दुःखादि से युक्त नहीं है। यह सोचकर आप स्वस्थ होइये। सब ओर से विस्तृत चित्शिला रूपी आपके जठर में पल्लवकोश के समान कल्पित अपनी ही लीला में स्थित अखिल विश्व की जय करने वाले रघुनन्दन ! ऐसे आपको नमस्कार है।३८।

## ३. द्वैतभ्रम की शांति से एक रूप में स्थिति

भाविभूरितरंगाणां पयोवृन्दमिवाऽम्बुधौ।
या चिद्वहत्यनन्तानि जगन्त्यनघ सो भवान्।१
भव भावनयामुक्तो भावाभावविवर्जितः।
चिदात्मन्संस्थिताः क्वेव वद ते वासनादयः।२
जीवोऽयं वासनादीदमिति चित्कचति स्वतः
इतरोक्यत्यर्थयोरत्र कः प्रसंगोऽथ कथ्यताम्।३
एवं प्रवर्तितमिदं महच्चक्रमिदं चिरम्।
न च प्रवर्तितं किञ्चिन्न च शीघ्रं च नो चिरम्।४
स्ववेदनमनन्तं च सर्वमेवमखण्डितम्।
विद्यते व्योमनि व्योम न कस्मिश्चिन्न किञ्चन।५
शून्यं शून्ये समुच्छूनं ब्रह्म ब्रह्मणि बृंहितम्।
सत्यं विजृंभते सत्ये पूर्णं पूर्णमिव स्थितम्।६
रूपालोकमनस्कारान्कुर्वन्नपि न किञ्चन।
ज्ञः करोत्यनुपादेयन्न ज्ञस्यैव हि कर्तृता।७

वशिष्ठ जी बोले—हे अनघ ! हे राम ! जिस प्रकार समुद्र की असंख्य तरङ्गों का कारण सामान्य जल है, उसी प्रकार चैतन्यात्मक चित्त ही असंख्य लोकों के वहन के कारण है अर्थात् वही आप हैं, वही आत्मा है ।१। आप भाव वाली कल्पना को त्याग द्वैत भावना से मुक्त हो जाइये । बताओ तो कि आप में वासना आदि का वास कहाँ पर है ? ।२। जीव, वासना और जगत् रूपी भेद चित्त की ही कल्पनामात्र है । इसलिए जगत् रूपी शब्द और अर्थ की प्राप्ति चिद्रूप में किस प्रकार सम्भव है ? ।३। यह दिखाई पड़ने वाला बिश्वरूपी चक्र अभ्यास परम्परा से चिति ने ही प्रस्तुत किया है, परमार्थ दृष्टि से तो न्यून अथवा चिरकाल से प्रस्तुत नहीं किया है ।४। यथार्थ में तो यह सभी अखण्डित एवं स्वचैतन्य स्वरूप व्योम ही निज में स्थित है अन्य कुछ भी नहीं है ।५। शून्य में शून्य तथा ब्रह्म में ब्रह्म ही महान् है । सत्य के द्वारा ही सत्य प्रकाशित है तथा पूर्ण में पूर्ण के समान ही विद्यमान है ।६। अनुपादेय बुद्धि के द्वारा वाह्य इन्द्रियाँ और उनके साथ ही मन के व्यापार में प्रवृत्त हुआ ज्ञानी स्वयं कुछ भीं नहीं करता, इसलिए उसमें कर्तृता का अभाव है ।७।

यदुपादेयबुद्धया च तद् दुःखाय सुखाय ते ।
भावाभावेन नाऽऽदेयमकर्तृ सुखदुःखयोः ।८
यथा नानाऽप्यनानैव खं खे खानीति वाग्गणः ।
सार्थकोऽप्यतिशून्यात्मा तथाऽऽत्मजगतोः क्रमः ।९
अन्तर्व्योमामलो बाह्ये सम्यगाचारचञ्चुरः ।
हर्षामर्षविकारेषु काष्ठलोष्ठसमस्थितिः ।१०
यस्य नाऽहङ्कृतो भावो बुद्धिर्यस्य न लिप्यते ।
हत्वाऽपि स इमांल्लोकान्न हान्ति न निबध्यते ।११
यन्नस्ति तस्य सद्भावप्रतिपत्तिरुदाहृता ।
मायेति सा अभिज्ञानादेव नश्यत्यसंशयम् ।१२
निःस्नेहदीपवच्छान्तो यस्यान्तर्वासनाभरः ।
तेन चित्रकृतेनेव जितंज्ञेनाविकारिणा ।१३

यस्याऽनुपादेयमिदं समस्त
पदार्थजातं सदसद्दशासु ।
न दुःखदाहाय सुखाय नैव
विमुक्त एवेह सजीव एव ।१४

उपादेय बुद्धि द्वारा ग्रहण किये गये विषय ही आपके दुःख अथवा सुख के निमित्त हैं। यदि उपादेय बुद्धि नहीं है तो करने योग्य भी कुछ नहीं रहते। अगृहीत कभी सुख या दुःख का निमित्त नहीं हो सकता और इसीलिये ज्ञानीजनों को सुख या दुःख की प्राप्ति नहीं होती ।८। जैसे घट-पटादि व्याधियों के रूप में अनेक रूप होता हुआ भी अनेक नहीं एक रूप ही होता है तथा आकाश में भी अनेक आकाश हैं ऐसे वाक्य प्रयोग शून्यार्थक होते हुए अपनी विभिन्न उपाधियों के कारण सार्थक है. वैसे ही आत्मा और जगत् का क्रम समझना चाहिये ।९। हे राम ! आप अन्दर में आकाश के समान स्वच्छ बाह्य रूप से अपने श्रेष्ठ आचरणों में निरत रहकर हर्ष और अमृतरूपी विकारों के मध्य काष्ठ और लोष्ठ के समान स्थित होइये ।१०। जिसमें अहं की भावना नहीं है वह यदि इन लोकों का विनाश करदे तो भी वह विनाशकारी न होता हुआ विनाश के दोष से भी आक्रान्त नहीं होता ।११। तीनों काल में जिसका अस्तित्व नहीं, उसके व्यवहार ज्ञान के लिये माया शब्द प्रयुक्त हुआ है उस माया की निवृत्ति आत्मज्ञान से ही सम्भव है ।१२। घृत तेलादि से रहित बुझे हुये दीपक के समान जिसकी भावनायें मर गई है उसने सब कुछ जीत लिया समझो तब क्या वह विजय यथार्थ नहीं है ? जैसे राजा अपने शत्रु को जीत लेता हैं वैसे ही अधिकारी ज्ञानी रागादि पर विजय प्राप्त कर लेता है ।१३। जिसके लिए यह सब भोग पदार्थ मिथ्या आत्मा रूप होने से सदा प्राप्ति होते रहने के कारण प्राप्ति-अप्राप्ति रूप सुख-दुःख के निमित्त नहीं होते, वह जीवित रूप से मुक्त ही है ।१४।

## ४. आत्म ज्ञान से अज्ञान का नाश

मनो बुद्धिरहङ्कार इन्द्रियादि तथाऽनघ ।
अचेत्यचिन्मयं सर्वं क्व ते जीवादयः स्थिताः ।१
एकेनैवाऽऽत्मना दत्ता नानातेयं महात्मना ।
यथैकेनैव चन्द्रेण तिमिराप्पात्रदर्पणैः ।२
भोगतृष्णाविषावेशो यदैवोपशमं गतः ।
तदैवमस्तुमज्ञामान्ध्यं ध्वान्तक्षयादिव ।३
अध्यात्मशास्त्रमन्त्रेण तृष्णाविषविषूचिका ।
क्षीयते भावितेनाऽन्तः शरदा मिहिका यथा ।४
मौर्ख्ये क्षीणे क्षतं विद्धि चित्तं राम सबान्धवम् ।
विलीनाम्बुधरे व्योम्नि जाड्यं शाम्यत्यविघ्नितः ।५
अचित्तत्वं गते चित्ते क्षीयते वासनाभ्रमः
हारमुक्तासमावेशश्छिन्ने तन्ताविवाऽनघ ।६

वसिष्ठजी वाले—हे अनघ ! हे राम ! मन, बुद्धि अहङ्कार और इन्द्रिय इत्यादि विषय, शून्य एवं चित्स्वरूप है तो आपके जीव आदि की स्थिति कहाँ होगी ? ।१। जलपात्र या दर्पण के सम्बन्ध से चन्द्रमा अथवा तिमिर रोग जैसे अनेक रूपता का आभास कराते हैं वैसे ही यह महान् आत्मा अपनी सत्ता सैसर्ग के अभ्यास से अनेक रूपता की प्राप्ति कराती है (अर्थात् अनेक रूप दिखाई देते हैं) ।२। आत्म साक्षात्कार से विषयेद्रेक का शमन होने पर अज्ञान उसी प्रकार नष्ट हो जाता है जिस प्रकार प्रकाश होने पर नेत्रों का अन्धकार दूर हो जाता है।३। शरद्काल की प्राप्ति पर वर्षा नष्ट होने के समान अध्यात्म शास्त्र के विचार से तृष्णा रूपी विष विशूचिका का नाश हो जाता है।४। हे राम ! मेघ के शान्त होने पर जेसे आर्द्रता नष्ट होती है वैसे ही अज्ञान के विनाश में बांधव सहित चित्त की वृत्तियाँ शाँत हो जाती हैं।५। हे निष्पाप ! वैसे सूत्र के टूट जाने पर हार में गुँथे हुये मोतियों की एक लिप्तता

नष्ट होतो है। वैसे ही चित्त के अचित्त प्राप्त कर लेने पर वासनारूपी भ्रम नष्ट हो जाता है।६।

रघुनाथ विद्यातारय शास्त्रार्थं भायवन्ति ये।
कृमिकीटत्वयोग्याय चेतसा संमिलन्ति ते।७
नवतामरसाकारकान्तलोचनलोलता।
शान्ते मौर्ख्येऽक्षतावाते चलता सरसो यथा।८
स्थिरतामुपयातोऽसि भावाभावविवर्जितः।
पदे परमविस्तारे नभसीव प्रभञ्जनः।९
मन्ये मद्वचनैर्बोधमागतोऽसि रघूद्वह।
विगताज्ञाननिद्रोऽन्तर्नृ पतिः परहैरिव।१०
सामान्ये च लगन्त्येव जने कुलगुरोगिरः।
अत्युदारमतौ राम न लगन्ति कथं त्वयि।११
वयमिह हि महानुभाव नित्यं
कुलगुरवो भवतां रघूद्वहानाम्।
मदुदितमिदमाशु धायमार्यं।
शुभवचनंह्यदि हारवत्वयेति।१२

हे रघुनाथ! मेरे द्वारा कहे उक्त शास्त्रार्थ की उपेक्षा कर जो व्यक्ति उसे नष्ट करना चाहते हैं, वे कृमि कीट आदि की योनि प्राप्त करने वाली बुद्धि से सम्पर्क करते हैं।७। जैसे वायु का वेग शान्त होने पर जल की तरंगें शान्त हो जाती है वैसे ही अज्ञान नष्ट होने पर वासना जनित चंचलता का शमन हो जाता है।८। जिस प्रकार प्रभंजन वायु आकाश में स्थिर रहता है वैसे ही आप भाव-अभाव से विमुक्त रहते हुये वे परम पद में स्थिर रहते हैं।९। रघूद्वह! मैं समझता हूँ कि आप मेरे वचनों के द्वारा अज्ञान रूपी निद्रा को छोड़कर आत्मज्ञान की ऐसी ही प्राप्ति कर चुके हैं जैसे वन्दीजनों के प्रशस्ति ज्ञान को सुनता हुआ राजा निद्रा को त्याग देता है।१०। हे राम! जब कि सामान्य मनुष्य भी अपने कुलगुरु के वचनों से बोध को प्राप्त हो जाते हैं तो आप जैसे उद्धार एवं बिशिष्ट पुरुषों को उसकी उपलब्धि क्यों न हो।११।

हे रघुनन्दन ! मैं अपनी वंश परम्परा में अपका कुलगुरु हूँ, अतः आप मेरे वचनों को बार-बार विचार करते हुये के समान हृदय में धारण कीजिये ।१२।

## ५. उपदेश से जीवन्मुक्तता की प्राप्ति

अहो अहं गतिश्चन्त्वं भवद्वाक्यार्थभावनात् ।
शान्तं जगज्जाल मिदमग्रस्थमपि नाथ मे ।१
परामान्तः प्रयातोऽस्मि परमात्मनि निर्वृतिम् ।
दीर्घविग्रहसन्तप्तं वृष्टयेव वसुधातलम् ।२
शाम्यामि शीतलाकारः सुखं तिष्ठामि केवलम् ।
प्रसादमनुयातोऽहं सरो निर्वारणं यथा ।३
जातोऽस्मि गतसन्देहः शान्ताशामृगतृष्णिकः ।
आत्मनैवाऽन्तराऽऽनन्दं तत्प्राप्तोऽस्म्यन्तवर्जितम् ।४
रसायनरसास्वादो यत्र नाथ तृणायते ।५
अद्याऽहं प्रकृतिस्थोऽस्मि स्वस्थोऽस्मि मुदितोऽस्मि च ।
लोकारामोऽस्मि नमो मह्यं नमोऽस्तु ते ।६

श्रीराम ने कहा—हे भगवन् ! आपके उपदिष्ट वाक्यों द्वारा मैं चैतन्यता को प्राप्त हो चुका हूँ अब वह प्रत्यक्ष उपस्थित जगत् रूपी जाल विलीनता को प्राप्त हो चुका है ।१। जैसे अनावृष्टि से सन्तप्त पृथ्वीतल वर्षा से शाँत हो चुका होता है, वैसे ही आपके उपदेश रूपी वर्षा से मेरा अन्तःस्थल परम शान्ति को प्राप्त हुआ है ।२। शान्ति का अनुभव करता हुआ मैं आनन्द और सुख से परिपूर्ण हूँ जैसे विक्षुब्ध करने वाले हाथियों के चले जाने पर सरोवर शांत रहता है, वैसे ही शाँति मुझे प्राप्त हो गई है ।३। मैं सन्देह रहित हो गया, मृगतृष्णा जैसी आशा नष्ट हो गई, विषय-विकार एवं उसके विरोध वाली वृत्तियाँ भी मुझमें नहीं रही । शरत्काल की प्राप्ति पर नभ जैसे स्वच्छ हो जाता है, वैसे ही मैं भी निर्मल हो गया हूँ ।४। मैं आपके द्वारा

उस अविनाशी आनन्द को प्राप्त हो गया हूँ जिसके समक्ष अमृत का स्वाद भी तृण के समान फीका और उपेक्षा योग्य प्रतीत होता है ।५। आज मैं प्रकृतिस्थ, स्वस्थ और प्रसन्न हूँ । लोकों के विश्रान्ति—स्थल रूपी मुख का ही मै मूल भूत हूँ । अतः मैं राम, स्व को और आपको भी नमस्कार करता हूँ ।६।

कोऽभवं प्रागहं तादृक् तृष्णानिगडयन्त्रितः ।
अन्तराऽऽत्मानमेवेति विहसामि विकासवान् ।७
आ इदानींस्मृतं सम्यग्यधौष सकलोऽस्म्यसौ ।
यस्त्वद्वागमृतापूरस्नातेनाऽयमहं स्थितः ।८
अहो नु विततां भूमिमधिरूढोऽमि पावनीम् ।
इहस्थ एवं यत्राऽर्को न पातालमिव स्थितः ।९
मह्यं सत्तामुपेताय भावाभावभवार्णवात् ।
नमो नित्यं नमस्याय जयाम्याऽऽत्मात्मनाऽऽत्मनि ।१०
अनुभववशतो हृदब्जकोशे स्फुटमलितां समुपांगतेन नाथ ।
तववरवचसेहवीतशोकांचिरमुदितां दशामुपागतोऽस्मि ।११

अब मैं ज्ञानी सर्व धर्मातीत आत्मा के अतिरिक्त तृष्णारुपी बन्धनों में बँधा हुआ वह अन्य कौन था ? वह विचार कर हँसता हूँ ।७। आपके अमृत प्रवाह में स्नान करके परमार्थ रुप से मैं जैसा था वह सब मैं ही हूँ, वह मुझे स्मरण होता है ।८। अहा ! यहाँ वहाँ रहता हुआ मैं भी किसी पवित्र भूमि पर चढ़ गया हूँ, वहाँ जहाँ कि सूर्य पाताल के समान अधः स्थित में नहीं रहता ।९। मैं भाव-अभाव वाले संसार समुद्र के पार होकर सर्वाधिष्ठान्न रुप ब्रह्म को प्राप्त हो चुका हूँ तथा अपनी महिमा से सर्वोत्कृष्ट स्थित हूँ । अतः सबके नमस्कार योग्य अपनी आत्मा को नमस्कार करता हूँ ।१०। हें प्रभो ! अपने हृदय कमल के कोश में भौंरे के समान स्थित हुये आपके श्रेष्ठ वचनामृत से मैं इसी लोक में रहता हुआ शोकादि से विमुक्त चिर प्रसन्न एवं जीवन्मुक्त स्थित हो गया हूँ ।११।

## ६. अज्ञान वृक्ष का उच्छेद

भूय एव महाबाहो श्रृणु मे परमवचः ।
यत्तेऽहं प्रीयमाणाय वक्ष्यामि हितकाम्यया ।१
यस्याऽज्ञानात्मनोऽज्ञस्य देह एवाऽऽत्मभावना ।
उदितेहि रुषैवारिपवोऽभिभवन्ति तम् ।२
यस्य ज्ञानात्मनो ज्ञस्य सत्येवाऽऽत्मनि संस्थितिः ।
सन्तुष्ट्यैवाऽक्षसुहृदो न घ्नन्ति तमनिन्दितम् ।३
सर्वभावविकारैस्तु नित्योन्मुक्तस्त्वलेपकः ।
नाऽऽत्माऽस्तमेति भगवन्न चोदेति सदोदितः ।४
जडस्याऽज्ञस्य तुच्छस्य कृतघ्नस्य विनाशिनः ।
शरीरकोपलस्याऽस्य यद्भवत्यस्तु तत्तथा ।५

वसिष्ठजी बोले—हे महाबाहो ! अब आप पुनः मेरे परम वाक्यों को सुनिये । इन वचनों को मैं निरतिशय आनन्दरूप आत्मा की प्रीति के लिए आप सबके हित की इच्छा से कहता हूँ ।१। अज्ञान के कारण देह में उत्पन्न हुई आत्म भावना क्रोध को उत्पन्न करती है जिससे इन्द्रियाँ शत्रु रूप धारण कर आत्मा पर अधिकार कर लेती है ।२। जो ज्ञानी पुरुष तीनों काल में, आत्मा में ही स्थित रहता है, उसे आत्मदर्शन जनित सन्तोष के कारण इन्द्रियाँ नष्ट नहीं कर सकती, अपितु मित्रवत् ज्ञान की अभिवृद्धि में सहायिका रहती हैं । ३ । सभी भाव विकारों से निर्लिप्त आत्मा कभी उदय और अस्त को प्राप्त नहीं होता क्योंकि वह तो सदा उदित ही रहता है ।४। जड़, ज्ञान-रहित, तुच्छ, कृतघ्न और नाशवान् इस देह रूपी पत्थर का चाहे कुछ भी हो, पर आत्मा पर उसका प्रभाव नहीं पड़ता ।५।

तद्गता याऽप्यतद्वृत्ते रम्बवरस्येव वायुतः ।
जरामरणमापच्च सुखदुःखे भवाभवौ ।
मनागति न सन्तीह तस्मात्व निर्वृतो भव ॥६

स्थितोदेहतयाऽत्युच्चैः पातोत्पातमयो भ्रमः ।
दृश्यते केवलं ब्रह्मण्यप्सु वीचिचयो यथा ।७
आत्मसत्तोपजीवित्वादात्माऽनुभवतीह हि ।
देहयन्त्रं पयः सत्तामात्रादूर्मिमिव स्थितम् ।८
आधारस्पन्दनेनांगे यथा क्षोभो न वा भवः ।
सूर्यादेः प्रतिविम्वं तथा देहेनदेहिनः ।९
सम्यगदृष्टं यथाभूते वस्तेन्येवाऽभिजायते ।
स्थितिर्देहमयोऽज्ञानं विभ्रमो लयमेति च ।१०

हे राम निर्प्लित स्वभाव होने से जैसे आकाश, वायु, कोष, कम्प आदि विकारों से कोई सम्बन्ध नहीं होता, वैसे ही जीव वृद्धावस्था, मरण आदि सुख-दुःख वाले देहादि से तथा नाशवान् संसार आदि से आत्मा का कुछ सम्बन्ध नही होता। इसलिये आप निवृंत्त हो जाइये क्योंकि देह में आत्मा का भ्रम होने से ही इन विकारों की, जल में उठती हुई तरङ्गों के समान उपस्थिति है। यथार्थ में वह ब्रह्म के अतिरिक्त अन्य कुछ भी नहीं है।६-८। जैसे प्रतिबिम्ब वाले दर्पण के हिलाने पर सूर्य आदि नही हिल सकते, वैसे ही देहादि के क्षोभ से आत्मा क्षुब्ध नही होता।९। आत्मा पूर्ण साक्षात्कार होने से सत्य स्वरूप उस आत्मा में ही स्थित होकर अज्ञान से उत्पन्न हुये भ्रम का नाश हो जाता है।१०।

असम्यग्दर्शिनो देहस्याऽऽवर्तपरिवर्तनैः ।
अन्तः शून्याः स्फुरन्तीह ते मोहार्जुनपादपाः ।११
अपर्यालोचितात्मार्था अपरामृष्टसंविदः ।
स्पन्दन्ते चेतितोन्मुक्तास्तृणवन्मूढबुद्धयः ।१२
अज्ञानमापदां निष्ठा का हि नाऽऽपदजानतः ।
इयं संसारसरणिर्वहत्यज्ञप्रमादतः ।१३
अज्ञस्योग्राणि दुःखानि सुखान्यपि दृढानि च ।
पुनः पुनर्निवर्तन्ते युगं प्रत्यचला इव ।१४

शरीरधनदारादावास्थां समनुबध्नतः ।
इदं दुर्दुखमज्ञस्य न कदाचन शाम्यति ।१५

जिस आत्मा का साक्षात्कार नही हुआ उसको शरीर के आवागमन के द्वारा मोह रूपी असंख्य अर्जुन वृक्षों का स्फुरण होता रहता है ।११। जो आत्म-स्वरूप का पर्यालोचन सम्यक् न कर सके, वह मूढ़ बुद्धि पुरुष चैतन्य-शून्य रह कर तृण के समान प्रस्फुरित होते हैं, अर्थात् अचेतन देह को चेतन कभी नही कहा जा सकता ।१२। विप्रत्तियों का आश्रय स्थान अज्ञान ही है । ऐसी कौन-सी विपत्ति है जो अज्ञानी को प्राप्त नही हो सकती ? संसार सरणि का प्रवाह अज्ञानी के प्रमाद से ही तो प्रवाहित है ।१३। अज्ञानी को घोर कष्टों और क्षणिक सुखों की भी बार-बार प्राप्ति होती रहती है, जैसे हल अथवा रथ पर्वतों को पार नही कर सकते वैसे ही अज्ञानी पुरुष उन सुख-दुःखों से पार नही जा सकते । ।१४। शरीर, धन और स्त्री आदि में जो आसक्ति रखता है उस अज्ञानी पुरुष के दुःखों का कभी शमन नही होता ।१५।

नरकश्रीरिहाऽज्ञानं दुष्कृतव्यालवेष्टितम् ।
परिपालयति प्रीता मयूरी वारिदं यथा ।१६
नेत्रलोलालिनीलोला स्फुरिताधरपल्लबा ।
मूर्खार्थमेव विकसत्यंगना विषवल्लरी ।१७
अज्ञस्य हृदि सद्भूमावेव पेलवपल्लवः ।
विद्यते पतगच्छायो रागविद्रुमद्रुमः ।१८
जन्म बाल्यं व्रजत्येतद्यौवनं युवता जराम् ।
जरामरणमभ्येति मूढस्यैव पुनः पुनः ।१९
जगज्जीर्णारघट्टेऽस्मिन् रज्ज्वा संसृतिरूपया ।
मज्जनोन्मज्जनैरज्ञो यन्त्रे कलशतां गतः ।२०

पाप रूपी नागों द्वारा लपेटे हुई अज्ञानी पुरुष की नरक रूपिणी वैसे ही प्रतीक्षा करती हैं, जैसे कि मोरनी मेघ की प्रतीक्षा करती है।१६। चंचल नयन भ्रमरियों वाली, फड़कते अधरपल्लवों वाली नारी रूपिणी विष-बेल मूर्खों के लिए ही बढ़ती जाती है ।१७। अज्ञानी पुरुष के

मन रूपी उर्वरा भूमण्डल में पत्ती से युक्त, पाप आदि पक्षियों की छाया से ओतप्रोत राग रूपी वृक्ष फलता-फूलता है ।१८। अज्ञानी पुरुष ही बाल रूप में बारम्बार जन्म लेता बारम्बार यौवनावस्था प्राप्त करता, बारम्बार बुढ़ापे की ओर अग्रसर होता और बारम्बार ही मृत्यु को प्राप्त होता है (अर्थात् जन्म-मरण के चक्र में घूमता रहता है) ।१६। अज्ञानी पुरुष ही संसार रूपी इस पुराने रहट में सृष्टि रूपी रस्सी से बँधकर कलश के समान ही जल में डूबता-उतरता रहता है ।२०।

जगदनल्पसङ्कल्पकल्पनाकल्पपादपः ।
अज्ञानात्प्रसृता यस्माज्जगत्पर्णपरम्पराः ।२१
यस्मिंस्तिष्ठन्ति राजन्ते चरन्ति विलसन्ति च ।
विचित्ररचनोपेता भुरिभोगिविहंगमाः ।२२
यत्र जन्मानि पर्णानि कर्मजालं च कोरकम् ।
फलानि पुण्यपापानि मञ्जर्यो विभवश्रियः ।२३
अज्ञानेन्दूदयेनैता योषिदोषधयः स्फुटम् ।
संसारवनखण्डेऽस्मिन् परां शोभामुपागताः ।२४
आपातमात्रमधुरत्वमनर्थसत्व
माद्यन्तवत्त्वमखिलंस्थितिभंगुरत्वम् ।
अज्ञानशाखिन इति प्रसृतानि राम
नानाकृतीनि विपुलानि फलानि तानि ।२५

असीम सङ्कल्प-विकल्प रूपी कल्प वृक्ष अत्यन्त ऊँचा प्रतीत होता है क्योंकि वह असत् पदार्थों द्वारा सब कामनाओं को पूर्ण करने में समर्थ है, उसी वृक्ष से, अज्ञान के कारण संसार रूपी पत्तों का विकास होता है ।२१। उस कल्प वृक्ष पर अद्भुत वर्ण आकार वाले तथा भोगों में अत्यन्त आसक्त पक्षी रहते, निकलते-घूमते तथा विलास करते हैं ।२२। उस कल्पवृक्ष के पत्ते जन्म रूप कलियाँ कर्म-समूह रूप तथा फल पाप-पुण्य रूप हैं उस पर लगने वाली मंजरियाँ वैभव और सम्पत्तियाँ हैं ।२३। इस जगत् रूपी वन में जब अज्ञान रूपी चन्द्रमा का उदय होता है, तब स्त्री रूपी लताएँ परम शोभा को प्राप्त हुई प्रतीत होती हैं ।२४। विषयों में

प्रतीत होने वाला माधुर्य्य, अनर्थ पर्यवसान आदि अन्तःपरिच्छनत्व और सभी दशाओं में अनित्यत्व है वह सब अज्ञान वृक्ष के फल ही हैं। क्योंकि विभिन्न आकृति वाले उसके वे फल जगदाकर रूप से फैलते जाते हैं, अतः उनका जो मूलभूत अज्ञान है उसे ही उखाड़ फैंकना चाहिए २५॥

## ७. अज्ञान की विभूतियाँ

यन्मुक्तावलिता रत्नभूषिता भान्ति योषितः।
मदेन्दावुदिते क्षुब्धकामक्षीरार्णवोर्मयः ।१
सौवर्णम्भोजकोशस्थलोलालिपटलश्रियम्।
धारयन्ति दृशः स्त्रीणां कपोतलदोलिताः ।२
उद्यानवनखण्डेषु भूमौ कृतमदा मधौ।
हृद्याः सुमनसो भान्ति दासा इव मनोभुवः ।३
क्रव्यादगृध्रगोमायुकौलेयकवलांगिकाः।
स्त्रियः समुपमीयन्ते चन्द्रचन्दनपङ्कजैः ।४
सौवर्णकलाशाम्भोजकलिकामातुलुंगवत्।
दृश्यते स्त्रीस्तनश्रेणी रक्तपूति सुगन्धिका ।५

वसिष्ठजी बोले—जो मद रूपी मयंक के उदय होने पर मुक्ताओं और रत्नों से सुशोभित एवं क्षुब्ध हुए कामक्षीर समुद्र जैसी दिखाई पड़ती हैं, वे स्त्रियाँ अज्ञान विभूति ही समझो।१। कपोल—तल दोला से दोलित नारियों की दृष्टि स्वर्णिम कमल—कोश में स्थित चंचल भौंरों के पटल जैसी शोभा पाती है, उन स्त्रियों को अज्ञान का ऐश्वर्य ही समझना चाहिए।२। ऋतु में प्राप्त वन-उपवन खंडों में कामियों में मद की उत्पत्ति करने वाले सुन्दर पुष्प रूप जो कामदेव के अनुसार दिखाई देते हैं, वह सब अज्ञान ही की लीला है।३। मांस भोजी गृध्र, शृगाल, स्यार आदि के कलेवा के योग्य कोमल अंगों वाली कामनियाँ चन्द्रमा, चन्दन और कमल की उपमा से सुशोभित की जाती हैं वह सब अज्ञान का ही प्रभाव है।४। रक्त-पूर्ति गन्ध वाली नारियों के जिस

नारियों के जिस स्तन मंडल को सुवर्ण-कलश, कमल-कुड्मल अथवा बिजौरे जैसे बताया जाता है; वह अज्ञान की ही पराकाष्ठा है ।५।

व्याधूतजर्जराकीर्णजनतापर्णराजयः ।
स्वकर्मपवना वान्ति नानाऽवकररेणवः ।
कालः कवलितानन्तजगत्पक्वफलोऽप्ययम् ।
घस्मराचारजठरः कल्पैरपि न तृप्यति ।७
मोहमारुतमापीय त्वचा विषमचारिणः ।
स्फुरन्तीहाऽह्यस्त्तिताः शीतलाचलदीप्तयः ।८
क्षुब्धैर्युगपरावर्तैर्वासनाश्रृङ्खलोम्भिता ।
महाशनितिपातैश्च न भग्नाऽबुद्धधीरता ।९
शतशो विद्रुतारिघ्नैर्दनुपुत्रैरभिष्ढुताम् ।
भवभग्नतयामैन्द्री तनुं वहति वासना ।१०

व्याधियों से संतप्त पुत्रादि कुटुम्बी जनसमूह रूपी पत्ते, अविवेक रूपी धूलिकण और दुष्कर्म रूपी पतन का प्रवाह, यह सब अज्ञान ही तो है ।६। परन्तु जगत् रूपी पके हुए फलों का कलेवा करने वाला और सदा भूखे पेट से युक्त रहने वाला काल कल्पों तक तृप्त नहीं हो पाता, इसका कारण अज्ञान ही है ।७। मोह रूपी वायु का सेवन करते हुए देह रूपी विभिन्न त्वचाओं से दिखाई देते हुए और कुटिल गति वाले प्राणी ब्रह्म के प्रकाश रूपत्व को प्राप्त हुये भी इस संसार में आकर तो एक प्रकार से सर्प ही समझो और उसका कारण भी अज्ञान ही है ।८। वासना रूपी श्रृंखलाओं से बँधी हुई वज्र मूर्खता रूपी वीरता क्षुब्ध युगों के परिवर्तन तथा वज्रघातों से भी नष्ट नही होती अर्थात् अज्ञानी पुरुषों के हृदय में वैराग्य की उत्पत्ति नही होती ।९। इन्द्र के समान दानव-पुत्रों से (बलवान्) प्रशंसित इस शरीर का सैंकड़ों पराजित शत्रुओं को पुनः युद्ध की इच्छा से पालन करता हुआ. वासना में प्रवाहित एवं मुक्ति-विषय में नष्ट वेग वाला होना अज्ञान का ही विलास है ।१०।

रागद्वेषसमुत्थेन भावाभावमयेन च ।
जरामरणरोगेण जीर्णाजंगमतातयः ।११
षुदुष्कृतोत्तमध्यानचारिण्यो धरणीतले ।
नियत्या नियतं कालं पीड्यंते कोटपङक्तय. ।१२
क्षणेनाऽदृश्य एवेदं निगिरत्यखिलं सुखी ।
सुदुर्लक्ष्यविए: कालव्यालो विपुलभोगवान् ।१३
कालेन किञ्चिदालक्ष्य स्वशरीराकुलीकृताः ।
शीतवातातपप्रौढाः प्रोल्लसत्पुष्पदीप्तयः ।
फएप्रदाश्चरन्तीहः शीलिनः स्वभ्रविग्रहाः ।१४
मग्नमन्थैरथोन्मग्नं भीमे कालमहार्णवे ।
प्रतिकल्पक्षणं क्षीणेर्ब्रह्माण्डस्फुटबुद्बुदैः ।१५
कालेऽगाधरसस्यन्दे स्थित्वापुनः पुनः ।
कल्पमात्रनिमेषैणोड्डीना कारणसारसाः ।१६

राग द्वेष से उत्पन्न सुख-दुःखात्मक जरा-मृत्यु रूपी रोग के कारण सभी जंगम जातियां जीर्ण हो गई हैं ।११। भयंकर पाप कर्मो के भोग में ही जो प्रवृत्त हैं, ऐसे कीटों के समूह नियति के द्वारा सदा पीडित किये जाते हैं ।१२। अप्रत्याशित बिल में निवास करने वाला (अर्थात् अदृश्य) विशाल फण वाला एवं विपुल भोग वाला कालरुपी व्याल सम्पूर्ण जगत् को क्षण भर में ही निगल लेता हैं ।१३। परन्तु जिनके शरीर का मूल भाग पृथिवी में समाया हुआ हैं, ऐसे वृक्षादि स्थावर जीव, मनुष्य पक्षी आदि से (फल आदि देते हुये) पीड़ा को प्राप्त होकर भी विकसित पुष्पों से शोभित हुए शीत, वात, धूप आदि सहकर प्रौढ़ता को प्राप्त हुए तपस्वी के समान काल का अतिक्रमण करते हैं (अर्थात् परोपकारी जीव काल को भी जीत लेतेहैं) ।१४। प्रत्येक कल्प में क्षीण होते हुये ब्रह्माण्ड रुपी जो बुलबुले काल रुपी भयंकर महासागर में उत्पन्न और नष्ट होते रहते हैं, वह सब अज्ञान की ही लीला है ।१५। जिस काल रुपी महासमुद्र में भ्रम और तृष्णा रुपी अथाह जल प्रवाहित हैं, उसमें कल्प रुपी निमेष में जो

कारण भूत सारस पक्षी (हिरण्यगर्भ) स्थित होकर उड़ जाते हैं, वह भी अज्ञान का ही कार्य करता है ।१६।

उत्पत्योत्पत्यनाशिन्यः सन्तप्ताः सृष्टिविद्युतः ।
कालमेवे स्फुरन्त्येताश्चित्प्रकाशवनोद्यमाः ।१७
उन्मेषकृतवैरिञ्चसृष्टयो देवनायकाः ।
निमेषकृतसंहाराः सन्ति केचन कुत्रचित् ।१८
निमेषोन्मेषसंक्षीणकल्पजालाः सहस्रशः ।१९
रुद्राः केचन विद्यन्ते तस्मिश्चित्परमे पुनः ।
तेऽपि तस्य निमेषेण भवन्ति न भवन्ति च ।२०
तादृशोऽप्यस्ति देवेशो ह्यनन्तेयं क्रियास्थितिः ।
अनन्तसंकल्पमते शून्ये च ब्रह्मणः पदे ।२१
न सम्भवन्ति का नाम शंक्तयश्चित्रपूरकाः ।
याः सम्पदो यदुत सन्ततमापश्च ।२२
यद्बाल्ययौवनजरामरणोपतापाः ।
यन्मज्जनं च सुखदुःखपरम्पराभि
रज्ञानतीव्रतिमिरस्य विभूतयस्ताः ।२३

चित्प्रकाश से प्रकाशित सृष्टि-रूपी प्रतप्त यह विद्युत कालरूपी मेघ में चमक-२ कर लुप्त हो जाती हैं वह अज्ञान का विलास ही है ।१७। इस ब्रह्म चैतन्य में ब्राह्मी सृष्टि को निषेधमात्र उत्पन्न और संहार करने वाले देवाओं के भी नियामक जो ब्रह्मा, विष्णु, शङ्कर हैं, वे भी अज्ञान का लीला-विलास ही हैं ।१८। सहस्रों बार निमेष उन्मेष मात्र समय में ही जिन परमचित् में स्थित रुद्रों ने कल्पों के समूह नष्ट कर डाले हैं, वह भी अज्ञान का ही विलास है ।१९। जिस देवाधिदेव के निमेष से वे रुद्रादि देवनायक भी उत्पन्न होते और नष्ट हो जाते हैं क्यों कि क्रियाओं की स्थिति सभी के लिये अनन्त फल वाली है परन्तु यह भी अज्ञान ही है ।२०-२१। अनन्त प्रचुर सङ्कल्पों तथा सभी विकल्पों से रहित उस ब्रह्मपद में असंख्य आश्चर्यों को पूर्ण करने वाली कौन-सी शक्ति नहीं है ? ।२२। यह सभी सम्पत्तियाँ, निरन्तर प्राप्त आपत्तियाँ

बाल्यावस्था, यौवन, बुढ़ापा और मृत्यु रूपी घोर सन्ताप तथा प्राणी का सुख-दुःख रूपी परम्पराओं में मज्जन यह सब अज्ञानांधकार की ही विभूतियाँ हैं ।२२।

## ८—अविद्या के नाश से मोक्ष प्राप्ति

संसारवनखन्डेऽस्मिश्चित्पर्वततटे स्थिता ।
कीदृशी सृष्ट्यविद्याख्या लता विकसिता कदा ।१
विद्यावृहत्पर्वाढ्या ब्रह्माण्डत्वक्समावृता ।
देहयष्टिरियं यस्यास्त्रिलोकी लोकलासिनी ।२
सुखं दुःखं भवोऽभावो ज्ञानमज्ञानमेव च ।
अत्रैतान्युवृपत्तनि मूलानि च फलानि च ।३
नानाविधोल्लासवती वासनामोदशालिनी ।
धनप्रवालतरला तनुरत्या विजृम्भते ।४
दिवसव्यूहकुसुमा यामिनीलोलषट्पदा ।
अजस्रं स्पन्दमानैषा प्रपतदद्भुतपल्लवा ५
विकसन्त्यः प्रतिदिन चन्द्रार्कावलयोऽभितः ।
व्योम्नि वातविलोलानि पुष्पाण्यस्याः किल ग्रहाः ।६
चन्द्रार्कदहनालोका यस्यास्तत्कौसुमं रजः ।
अनेनेयं हि गौरांगी स्त्रीव चेतासि कर्षति ।७

वसिष्ठजी ने कहा—हे रघुनन्दन ! इस जगद्रूप वन के एक खण्ड में कूटस्थ चिद्रूप पर्वत स्थित है, उस पर्वत-तट में कार्य-अविद्या कब और कैसे विकसित हुये, यह मुझसे सुनो ।१। यह कार्यविद्या लता वृहदाकार पर्वतरूपी पर्वों से युक्त, ब्रह्माण्ड रूपी त्वचा से आवृत्त और त्रैलोक्यरूपी देहयष्टि अर्थात् अवयवों वाली है ।२। इस लता में प्रतिदिन विकसित होने वाले सुख-दुःख, जन्म, स्थिति तथा ज्ञान-अज्ञान रूपी फल लगते हैं ।३। विभिन्न प्रकार से उल्लसित, वासना, गन्ध से सुरभित, घनीभूत पात्रों से पल्लवित इस लता का देह जँभाई ले रहा है ।४। यह लता दिवसरूपी पुष्पों से युक्त, रात्रिरूप चपल भौरों से वेष्टित, रागादि

विकारों से स्पन्दित प्राणी रुपी पल्लवों से समन्वित हुई निरन्तर काँपती रहती है ।५। आकाश में विकाश को प्राप्त होने वाली चन्द्रमा, सूर्य आदि के सहित नवग्रह रूपी ज्योति की जो पंक्तियाँ हैं, वे ही इस सृष्टि रुपी लता की वायु के कारण हिलते हुए पुष्प हैं ।६। चन्द्र, सूर्य और अग्नि का प्रकाश ही लता के पुष्प-पराग हैं । इन परागों से ही यह गौरांगी नारी के समान आकर्षक प्रतीत होती है ।७।

मसाविषलतैषा हि संसारविषमूर्च्छनाम् ।
ददाति रभसःश्लिष्टपरामृष्टा विनश्यति ।८
स्फीतेऽन्तर्गलिता यस्य अज्ञेऽन्तः संस्थितान्विता
इतो जलमितः शैला इतो नागाः सुरा इतः ।९
इतः पृथ्वीत्वमायता तथेतो द्युतया स्थिता ।
इतश्चन्द्रार्कतां प्राप्ता तथेतस्तारकाकृतिः ।१०
इतस्तम इतस्तेज इतः खमित उर्वरा ।
इतः शास्त्रमितो वेदा इतो द्वयविवर्जिता ।११
क्वचित खगतयोड्डीना क्वचिद्देवतयोत्थिता ।
क्वचित् स्थाणुतया रूढा क्वचित् पवमतां गता ।१२
क्वचिन्नरसंकुलीना क्वचित् स्वर्गविलासिनी ।
क्वचित् सुरपदं प्राप्ता क्वचित् क्रमितया स्थिता ।१३
क्वचिद्विष्णुः क्वचित् व्रह्मा क्वचिद्रुद्रः क्वचिद्रविः :
वचिदग्निः क्वचिद्वायुः क्वचिच्चन्द्रः क्वचिद्यमः ।१४
यत्किञ्चनांऽग भुवनेषु महामहिम्ना
व्याप्तं चरत्तृणलवत्वमुपागतं वा ।
दृश्यस्फुरन्ननु हराद्यपि तामविद्यां
विद्धि क्षयाय तदतीततयाऽऽत्मलाभः ।१५

यह कार्य विद्या महती विष लता ही है क्योंकि यह अविचार से सम्बन्धित होने के कारण संसार रुपी विष से उत्पन्न होने वाली मूर्च्छा प्रदान करती है और पूर्वापरका विचार करने पर उसी समय नाश को प्राप्त होती है ।८। तत्वज्ञानी की आत्मा में विलीन हुई यह लता अज्ञानी

पुरुष के सब ओर अनुवृत्त रहती है। यह कहीं जल तो कहीं पर्वतों से, कहीं सर्पों से और कहीं देवताओं से युक्त है ।६। यह कहीं पृथ्वी रूप है तो कहीं आकाश रूप, कहीं यह चन्द्र-सूर्य रूप से और कहीं तारों के रूप से अवस्थित है ।१०। यह कहीं अन्धकार रूप कहीं तेज रूप से और कहीं आकाश रूप है, कहीं उर्वरा है तो कहीं शास्त्र और वेद रूप है तथा कहीं प्रलय और सुषुप्ति से विवर्जित भी है ।११। यह कहीं पक्षी रूप से उड़ती है और कहीं देव रूप से अवस्थित रहती है, कहीं स्थाणु रूप से और कहीं वायु रूप से गतिमान हैं ।१२। कहीं यह नरक रूप में तो कहीं पाताल में लीन रहती है, कहीं स्वर्ग में विलास करती हुई है तो कहीं देवपद में स्थित है और कहीं यह कृमि हो गई है ।१३। कहीं विष्णु, कहीं ब्रह्म, कहीं रुद्र, कहीं सूर्य रूप से स्थित है। यही कहीं-कहीं अग्नि, कहीं वायु, कहीं चन्द्रमा तो कहीं यमस्वरूपा हो गई है ।१४। हे राम सब लोक अपनी महिमा से व्याप्त तथा सभी पदार्थों के संहारक शङ्कर से अध्याकृत पर्यन्त अथवा अल्प प्रभाव से जर्जर, तृण समान यह जो दिखाई दे रहा है वह सब तत्व ज्ञान को नष्ट करने वाला अविद्या का प्रतिबिम्ब है। उसका अतिक्रमण होने पर ही आत्म लाभ (मोक्ष) सम्भव है ।१५।

## ६—ब्रह्म ही ज्ञातव्य है

आकारजातमुदितं शुद्धं हरिहराद्यपि।
अविद्यं वेत्यहं श्रुत्वा ब्रह्मन् भ्रममिवाऽऽगतः ॥१
संवेद्येनाऽपरामृष्टं शान्तं सर्वात्मकं च यत्।
तत्सच्चिदाभासमस्तीह कलनोज्झितम् ॥२
समुदेति स्वतस्तस्मात् कला कलनरूपिणी।
जलादावर्तलेखेव स्फुरज्जलतयोदिता ॥३
सूक्ष्मा मध्या तथा स्थूला चेति सा कल्प्यते त्रिधा।
पश्चान्मनस्तया तेन ज्ञातैव वपुषा पुनः ॥४

तिष्ठत्येतास्ववस्थवासु भेदतः कल्प्यते त्रिधा ।
सत्वं रजस्तम इतिएषैव प्रकृतिः स्मृता ।५

श्रीराम बोले—हे ब्रह्मन् ! आपके द्वारा ब्रह्मा, विष्णु शिव आदि को भी अविद्या रूप सुनकर मैं मिथ्या भ्रम में पड़ गया हूँ। कृपा कर उसका निवारण करिये ।१। वशिष्ठ जी बोले—हे राम ! संवेद्य से परामृष्ट, शान्त, सर्वात्मक, सच्चित् प्रकाश से सम्पन्न तथा कल्पनाओं से पर जो ब्रह्म है, वही सृष्टि से पहले विद्यमान था ।२। सृष्टि के प्रारम्भ में स्तत्व में स्थित हुई कला जल आदि में आवर्त रेखा के समान पृथक् रूप धारण करती हुई दिखाई देती है । इस आवर्त्त के प्रौढ़, मन्द तथा छाया भेद से तीन प्रकार के तेज की कल्पना करते हैं, वैसे ही कला भी तीन भेद वाली है । सूक्ष्म के पश्चात् हिरण्यगर्भ यह सत्व, रज और तम तीन प्रकार की है । इसलिए सूक्ष्म आदि रूपों में त्रिधा कलिपत की गई है ।३–५।

अविद्यां प्रकृतिं विद्धि गुणत्रितयधर्मिणीम ।
एषैव संसृतिर्जन्तोरस्याः पारं परं पदम् ।६
अत्र ते ये त्रयः प्रोक्ता गुणास्तेऽपि त्रिधा स्मृताः ।
सत्त्वं रजस्तम इति प्रत्येकं भिद्यते गुणः ।७
नवधैवं विभक्तेयमविद्या गुणभेदतः ।
यावत्किञ्चिदिदं दृश्यमनयैव तदाश्रितम् ।८
ऋषयो मुनयः सिद्धा नागा विद्याधराः सुराः ।
इति भागमविद्यायाः सात्त्विकं विद्धि राघव ।९
सात्त्विकस्याऽस्य भागस्य नागविद्याधरास्तमः ।
रजस्तु मुनयः सिद्धाः सत्त्वं देवा हरादयः ।१०

सत्वादि त्रिगुणात्मिका प्रकृति ही अविद्या हैं, प्रणियों का जगत् भी वही है इससे पार हो जाना ही परमपद हैं ।६। प्रकृति रूपिणी इस अविद्या के सत्व, रज, तम यह तीनों गुण भी तीन-तीन भेद वाले हैं ।७। इस प्रकार इस अविद्या के नौ भेद हुए और यह सम्पूर्ण दृश्यमान प्रपंच

इस नवधा अविद्या में ही आश्रित हैं ।८। हे राघव ! ऋषि, मुनि, सिद्ध नाग, विद्याधर और देवगण यह सभी उस अविद्या के सात्विक अंश हैं ।९। इस सात्विक अंश में भी नाग, विद्याधर, तामसिक, मुनि और सिद्ध राजसिक तथा शिव आदि देवता सात्विक हैं ।१०।

तेन रुद्रादयो ह्येते सत्वभागा महामते ।
तिष्ठन्ति मुक्ताः पुरुषा यावद्देहं जगत्स्थितौ ।११
यावद्देहं महात्मानो जीवन्मुक्ता व्यवस्थिताः ।
विदेहमुक्ता देहान्ते स्थास्यन्ति परमेश्वरे ।१२
भाग एष त्वविद्याया एवं विद्यात्वभागतः ।
वीजं फलत्वमायाति फलमायाति बीजताम् ।१३
उदेत्यविद्या विद्यायाः सलिलादिव बुद्बुदः ।
विद्यायां लीयतेऽविद्या पयसीव हि बुद्बुदः ।१४
पयस्तदंगयोर्द्वित्वं भावनादेव भिन्नता ।
विद्याविधादृशोर्भेदभावनादेव भिन्नता ।
पयस्तरंगयोरैक्यं यथैव परमार्थतः ।१५
नाऽविद्यात्वं न विद्यात्वमिह किञ्चन विद्यते ।
विद्याविद्यादृशौ त्यक्त्वा यदस्तीह तदस्ति हि ।१६

हे महामते ! उक्त रुद्रादि देवता जगत् के स्थित रहने पर जब तक देह धारण किये रहते हैं तब तक मुक्त ही रहे जाते हैं ।११। जब तक देह धारण रखते हैं तभी तक जीवनमुक्त रहते हैं, फिर देह से मुक्त होने पर परब्रह्म में लीन हो जाते हैं ।१२। इस प्रकार विद्यात्व को प्राप्त यह अविद्या का सात्विक स्वरूप है, वह बीज रूप होता हुआ उसके फल रूप कार्य विद्या के स्वरूप को प्राप्त होता है और उसका अन्त होने पर कारण विद्या है ।१३। कारण विद्या शुद्ध, सत्व अंश विद्या है, उसी विद्या से जल में उठे बुदबुदे के समान उत्पन्न हुई अविद्या बुदबुदे के समान ही विद्या में विलीन हो जाती है ।१४। जैसे जल अथवा दुग्ध और उसी के दूसरे रूप तरङ्ग में भिन्नता प्रतीत होती है, वैसे ही विद्या और अविद्या में भेद दिखाई देता है, यथार्थ में तो जल और उसकी तरङ्ग में

कोई भिन्नता नहीं है ।१५। वैसे ही विद्या अथवा अविद्या नाम की किसी वस्तु का अस्तित्व है नहीं, इसलिए विद्या-अविद्या में भेद दृष्टि का परित्याग करने पर जो कुछ शेष रहता है वही अवस्थित है ।१६।

नाऽविद्याऽस्ति न विद्याऽस्ति कृतं कल्पनयाऽनया ।
किञ्चिदस्ति नकिञ्चिच्चचित्संविदिति तत्स्थिम् ॥१७
तदेवाऽविदिताभासं सदविद्येत्युदाहृतम् ।
विदितं सत्तदेवेदमविद्याक्षयसंज्ञितम् ॥१८
विद्याभावादविद्याख्या मिथ्यैवोदेति कल्पना ।
मिथ: स्वान्ते: तयोरन्तश्छायातपनयोरिव ॥१९
अविद्यायां विलीनायां क्षीणे द्वे एव कल्पने ।
एते राघव लीयेते अवाप्यं परिशिष्यते ॥२०
यथाऽम्भोधिस्तरंगाणां यथाऽमलमणिस्त्विषाम् ।
कोशो नित्यमनन्तानां तथा तत्संविदो त्विषाम् ॥२१
यत्तु स्थितं जगदिदं जगदेकवीजे ।
चिन्माम्नि संविदितकल्पतकल्पनेन ।
लोकोर्मिजालमिव वारिणि चित्ररूपं
खादप्यरूपवति यत्र न किञ्चिदस्ति ॥२२

जब विद्या या अविद्या नाम की कोई वस्तु है ही नहीं तो उसकी कल्पना भी व्यर्थ है। यथार्थ रूप में तो आत्मा के अतिरिक्त शेप कुछ भी नहीं बचता, अर्थात् केवल चिदात्मा ही संवित् रुप से विद्यमान रहता है ।१७। अज्ञात रूप से स्थित चित् वस्तु अविद्या कहलाती है और जब वह ज्ञान हो जाता है तब वह सद्रूप अथवा अविद्या क्षयसंज्ञक हो जाती है ।१८। धूप और छाया के समान विद्या और अविद्या की परस्पर विरुद्धता से विद्या का अभाव होने पर अविद्या रूपी मिथ्या कल्पना उदित होती है ।१९। यदि विद्या-अविद्या में से अविद्या का आभाव हो जाय तो चैतन्य में लीन होने के कारण दोनों की ही कल्पना समाप्त हो जाती है। तरङ्गों का कोश समुद्र और रश्मियों का कोश मणि है, वैसे ही सब संवित् रश्मियों का कोश अविनाशी ब्रह्म है । यह विश्व उस एक

बीज रूप ब्रह्म में वासना जनित कल्पना से उसी प्रकार स्थित रहता है, जिस प्रकार अद्भुत तरंगें जल में स्थित रहती हैं। उस परब्रह्म के जान लेने पर फिर जानने योग्य कुछ भी शेष नहीं रहता।२०-२२।

## १०—ब्रह्म ज्ञान से मोक्ष प्राप्ति

तस्मान्न किञ्चिदेवेदं जगत्स्थावरजंगमम्।
न किञ्चिद् भूततां प्राप्तं यत्किञ्चिदस्ति विद्धि हे ॥१
यत्र काचिन्न कलना भावाभावमयात्मिका।
तद्विदं राम जीवादि सर्वंव्यर्थं किमीहसे ॥२
सम्बन्धोऽयमसावन्तर्हृदितो व्यपदिश्यते।
न तं लभामहे सर्वं रज्जुसर्पभ्रमादिव ॥३
अपरिज्ञात आत्मैव भ्रमतां समुपागतः।
ज्ञात आत्मत्वमायाति सीमान्तः सर्वसंविदाम् ॥४
गच्छन्पश्यति गच्चन्तं स्थितं तिष्ठञ्छिशुर्यथा।
भ्रान्तमेवमिदं चेतः पश्यत्यात्मानमाकुलम् ॥५
कोशकारवदात्मानं वासनातनुतन्तुभिः।
वेष्टयच्चैव चेतोऽन्तर्बालत्वान्नाऽवबुध्यते ॥६

वशिष्ठजी बोले—हे राघव ! ब्रह्म के ज्ञान होने पर वह स्थावर-जंगम स्वरूप दिखाई पड़ने वाला जगत् कुछ भी नहीं रहता। भूत स्वरूप को कुछ भी प्राप्त नहीं होता है यह समझ लीजिये।१। जिस ब्रह्म में भाव-अभाव की कल्पना नहीं होती, यह जीव आदि उसी के पदार्थ हैं। हे राम ! आप मिथ्या पदार्थों की इच्छा क्यों करते हैं ?।२। जैसे रस्सी में सर्प का भ्रम होने पर भी वह सर्प नहीं हो सकता, वैसे ही देह के प्रति हृदय में उत्पन्न आत्मभाव विचार करने पर नहीं रहता।३। अज्ञान आत्मा जगत् रूपी भ्रम को तो प्राप्त हो गया है परन्तु भले प्रकार जान लेने पर उसकी वह भ्रान्ति नष्ट हो जाती है।४। अनजान शिशु के समान अज्ञान से उपहित हुआ वह आत्मा चित्त की चंचलता से अपने को

चलता हुआ तथा चित्त के स्थिर होने पर स्वयं को स्थिर हुआ देखता है। ऐसे भ्रांत होकर चित्त को आत्म स्वरूप मान बैठता है।५। यह चित्त अविवेकी बालक के समान है, इसलिए मकड़ी के जाले के समान वासना-जाल में बँधता हुआ भी स्वयं को नहीं जान पाता।६।

मौर्ख्यमत्यन्तघनतामागतं समवस्थितम्।
स्थावरादितनुप्राप्तं कीदृशं भवति प्रभो।७
अमनस्त्वमसम्प्राप्तं मनस्त्वादपि च च्युतम्।
तटस्थं रूपमाश्रित्य स्थितैषा स्थावरेषु चित्।८
तत्र दूरस्थिता मुक्तिर्मन्ये वेद्यविदां वर।
सुप्तपुर्यष्टका यत्र चित्स्थिता दुःखदायिनी।
मूकान्धजडवत्तत्र सत्तामात्रेण तिष्ठति।९
बुद्धिपूर्वंविचार्येदं यथावस्त्ववलोकनात्।
सत्तासामान्यबोधो यः स मोक्षश्चेदन्नतकः।१०
विचार्याऽऽर्यैः सहाऽऽलोक्यं शास्त्राण्यध्यात्मभावनात्।
सत्तासामान्यनिष्ठत्वं यत्तद्ब्रह्म परं विदुः।११
अन्तःसुप्ता स्थिता मन्दा यत्र बीज इवाऽङ्कुरः।
वासना तत्सुषुप्तत्वं विद्धि जन्मप्रदं पुनः।१२

श्रीराम ने कहा—हे भगवन्! अत्यन्त घनता को प्राप्त होता हुआ वह अविवेक स्थावरादि शरीरों में अवस्थान करता हुआ किस प्रकार टिका रहता है?।७। वशिष्ठजी बोले—अमनस्तत्व को प्राप्त हुए और मनस्तत्व से च्युत हुये इन दोनों के मध्य में तटस्थता को प्राप्त कर यह चित् स्थावर जीवों में स्थित होता है।८। हे ज्ञातव्य के ज्ञाताओं में प्रमुख राम! चित्त और अचित्त के जानने में असमर्थ तथा बाह्याभ्यांतरिक इन्द्रियों से युक्त होने से दुखदायी चित्त जहाँ रहता है उनसे मुक्ति बहुत दूर रहती है, क्योंकि वहाँ मूक, अन्धे अथवा जड़ के समान चित्त की ही सत्ता होती है।९। वशिष्ठजी बोले—बुद्धि पूर्वक शास्त्र विचार और आत्मावलोकन से जिस सत्ता का सामान्य बोध होता है, वही अनन्त मोक्षप्रद है।१०। अध्यात्म भावना से शास्त्रों के विचार से तत्व का

साक्षात्कार करने पर सत्ता में जो सामान्य निष्ठा होती है, ज्ञानीजन उसी को ब्रह्मपद कहते हैं ।११। बीज में अंकुर के समान दिखाई न पड़ने वाली तथा सुप्त के समान जो वासना है वही पुनर्जन्मदात्री सुषुप्ति है, ऐसा जानिये ।१२।

यत्राऽस्ति वासनाबीजं तत्सुषुप्तं न सिद्धये ।
निर्बीजा वासना यत्र तत्तुर्यं सिद्धिदं स्मृतम् ।१३
वासनायास्तथा वह्नेर्ऋणव्याधिगिषामपि ।
स्नेहवैरविषाणां यः शेषः स्वल्पोऽपि बाधते ।१४
रक्तमांसास्थियन्त्रेऽस्मिन्कः स्यामहमिति स्वयम् ।
यावद्विचार्यते तावत् सर्वमाशु विलीयते ।१५
आद्यन्तयोरसद्रूपे नूनं परिहृते हृदा ।
सर्वस्मिन्नेव यः शेषस्तमविद्याक्षयं विदुः ।१६
रूपं स्वनाम्न एवाऽस्या ज्ञायते निःस्वभावकम् ।
न हि जिह्वागतस्वाद्य स्वादोऽन्यस्मात् प्रतीयते ।१७
नाऽविद्या क्वचिदप्यस्ति ब्रह्मैवेदमखण्तिम् ।
सदसत्कलनास्भारमशेषं येन मण्डितम् ।१८
घटपटशकटावभासजालं
न विभुरितीत्युदितेह सा त्वविद्या ।
घटपटशकटावभासाजालं
विभुरिति चेद्गलितैव सा त्वविद्या ।१९

जहाँ वासना का बीज है, वहीं सुषुप्ति अर्थात् जन्म है, वह सिद्धि के निमित्त नहीं है, परन्तु जहाँ वासना का बीज नहीं है, वही तुर्यपद की सिद्धि है ।१३। वासना अग्नि, ऋण, शत्रु, स्नेह बैर और विष का यदि किंचित् भी अवशेष है तो वह स्वल्प होने पर भी अनर्थकारी हो जाता है ।१४। रक्त और हाड़-मांस के बने देह रूपी इस यन्त्र में मैं स्वयं कौन हूँ ? इसका जैसे-जैसे विचार किया जाता है, वैसे-वैसे ही अविद्या-परिवार विलीन होता जाता है ।१५। उस प्रकार के विचार पूर्ण मन के द्वारा आदि-अन्त वाले सद्रूप दृश्य के परिहृत होने पर जो

चिदात्मा शेष रहता है, उसे ही ज्ञानीजन अविद्या का क्षय कहते हैं।१६। अविद्या नाम से हीं उसके अस्वाभाविक रुप का ज्ञान हो जाता है, जिस प्रकार कि जिह्वा द्वारा लिये गये स्वाद की अनुभूति किसी अन्य प्रकार से नहीं होती।१७। अविद्या का कहीं अस्तित्व नहीं है, यह विश्व अखण्डित ब्रह्म-रूप ही है, उसी ब्रह्म ने सत्-असत् के विस्तृत रूप जगत् की रचना की है।१८। घट, पट, शकट आदि के रूप में दिखाई पड़ने वाला यह जगज्जाल ब्रह्मरूप नहीं है, ऐसा मानने पर ही अविद्या का उदय हुआ समझो और जब यह विवेक जागृत हुआ कि घट, पट, शकट आदि रुपों वाला यह संसार अपरिच्छिन्न सच्चिदानन्द ब्रह्म से भिन्न नहीं है तभी समझलो कि अविद्या का नाश हो गया।१९।

## ११–चिदात्मा का ज्ञान

पुनः पुनरिदं राम प्रबोधर्थं मयोच्यते।
अभ्यासेन विना साधो नाऽभ्युदेत्यात्म भावना ॥१
अज्ञानमेतद्‌बलवदविद्येतरनामकम्।
जन्मान्तरसहस्रोत्थं घनं स्थितिसुपागतम् ॥२
त्वमविद्यालतामेतां प्ररूढां हृदयद्रुमे।
ज्ञानाभ्यासविलासासिपातैश्छिन्धि स्वसिद्धये ॥३
यथा विहरति ज्ञातज्ञेयो जनकभूपतिः।
आत्मज्ञानाभ्यासपरस्तथा विहर राघव ॥४
निश्चयेन हरिर्येन विविधाचारकारिणा।
योनिष्ववतरत्युर्व्यां तत्तज्ज्ञत्वमुदाहृतम् ॥५

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! हे साधो ! आत्म-स्वरूप के परिज्ञानार्थ ही मैं इस रहस्य को बारम्बार कहता हूँ, क्योंकि अभ्यास के बिना आत्म भावना का अभ्युदय नहीं हो सकता।१। इस महाबली आज्ञान का नाम ही अविद्या है, यह जन्म-जन्मान्तर से चला आने के कारण दृढ़ता को प्राप्त हो गया है (इसलिए यह सीधे तरह नष्ट नहीं हो सकता)।२। हृदय रुपी वृक्ष पर चढ़ी हुई इस अविद्या रूपिणी लता को ज्ञानाध्यास रुपी

खोलता है ।११। फिर देवता सिद्ध और अप्सराएं सब दिशाओं से आ गईं जैसे प्रभात में विकसित कमलों में सम्पन्न सरोवर पर हंसों के समूह आ जाते हैं ।१२। तब उन ब्रह्मा ने मुझे और उस विलासिनी को अपने सामने देखा और ओंकारमय स्वरों के साथ सुरम्य स्वरोंमें कहने लगे ।१३। उन भिलोदरस्त्र जगत् के ब्रह्माजी ने कहा—हे मुने ! आप हाथ में रखे आंवले के समान संसार के तथ्य के पूर्णज्ञाता एवं ज्ञानामृत की वर्षा करने वाले महामेघ हैं, आपका स्वागत है ।१४।

पदवीपसि सम्प्राप्त इमामतिदवीयसीम् ।
दूराध्वसुपरिश्रान्त इदमासनमास्थताम् ॥१५
इत्युक्त तेन भगवन्नभिवादय इत्यहम् ।
वदन्मणिमये पीठे निविष्टो दृष्टिदर्शिते ॥१६
अथामरर्षिगन्धर्वमुनिविद्याधरो दता: ।
प्रस्तुता स्तुतय: पूजा नतय: स्थितिनीतय: ॥१७
ततो मुहूर्तमात्रेण सर्वभूतगणोदिते ।
शान्ते प्रणतिसंरम्भे तस्योक्त ब्रह्मणो मया ॥१८
किमिदं भूतभव्येश यव्यिं मामुपागता ।
वक्ति ज्ञानगिराऽस्मांस्त्वं बोधयेति प्रयत्नत: ॥१९
भवान् भूतेश्वरो देव सकलज्ञानपारग: ।
इयं तु काममुर्खा किं ब्रूते ब्रूहि जगत्पते ॥२०
कथमेषा त्वया देव जायार्थं जनिता सती ।
नेह जायापद नीता नीता विकसतां कथम् ॥२१

हे मुनिश्रेष्ठ ! आप इस दूर से भी अधिक दूरस्थित स्थानमें आये है हमसे परिश्रान्त हो रहे होंगे, अब आप इस आसन पर बैठिये ।१५। उनके इस प्रकार कहनेपर मैंने कहा-हे भगवन् आपको नमस्कार करता हूं, और उनके नेत्र संकेत से बताये हुए आसन पर बैठ गया ।१६।

फिर देव, ऋषि गन्धर्व मुनि विद्याधर आदि के द्वारा प्रस्तुत स्तुतियाँ होने लगीं और पूजन, प्रणाम, और परस्पर के यथा योग्यत्यवहार की नीति सम्पन्न हुई ।१७। सब भूतगणों द्वारा प्रस्तुत प्रणामादि का यह समारोह मुहूर्त मात्र में ही शान्त हो गया । इसके पश्चात् मैं उन ब्रह्मा जी से बोला १८। हे भूतभव्येश ! इस विद्याधरी ने मेरे पास आकर प्रयत्न पूर्वक कहा है कि हमें उपदेश दीजिए तो क्या कथन उचित है ! ।१९। हे देव आप तो सब भूतों के ईश्वर और सम्पूर्ण ज्ञान में पारङ्गत हैं, फिर भी हे जगत्पते ! यह काम से मूढ़ हुई रमणी क्या कहतीहै यह बताइए ।१०। हे देव ! आपने इसे अपनी पत्नी बनाने के उद्देश्य से क्यों उत्पन्न की ? यदि उत्पन्न भी की तो पत्नी बनाई क्यों नहीं और उस वैराग्य की ओर क्यों प्रेरित कर दिया ।२१।

मुने शृणु यवावृत्तमिदं ते कथयाम्यहम् ।
यथावृत्तमशेषण कथनीयं यतः सताम् ॥२२
अस्ति तावदजं शान्तमजरं किञ्चिदेव सत् ।
ततश्चित्कचनैकान्तरूपिणा कचितोऽस्म्यहम् ॥२३
आकाशरूप एवाहं स्थित आत्मनि सर्वदा ।
भविष्यति स्थिते सर्गे स्वयंभूरित नाम मे ॥२४
वस्तुतस्तु न जातोऽस्मि न च पश्यामि किञ्चन ।
चिदाकाशश्चिदाकाशे तिष्ठाम्यहमनावृत ॥२५
यदयं त्वं ममाहन्ते यदिद कथनं मिथः ।
तत्तरङ्गास्तरङ्गाग्रे रणतीवेति मे मतिः ॥२६
एवं रूपस्य मे कालवशतोऽविशदाकृतेः ।
सा कुमार्याश्चिदाभासमात्रस्यान्तः स्वभावतः ॥२७
ममानन्या तवान्यस्य चान्येवेह विभाति या ।
मोदितोनुदितेवान्तर्ममाहमिति वासना ॥२८

शिलोदर जगत् के ब्रह्माजी बोले—हे मुने, मेरा जो वृत्तान्त है, उसे आप सुनो । मैं उसे यथावत् कहता हूँ क्योंकि सज्जन पुरुषों के समक्ष

इस बात को यथार्थ रूप में कह दे ।२२। अजन्मा, शान्त अजर और किसी भी काल में वापिस न होने वाली जो वस्तु है वह चिति कही गई हैं । इसी चिति के उज्ज्वल रूप से मेरी उत्पति हुई है ।२३। मैं सदैव अपने चिदाकाश रूप में स्थित हूँ । अब सर्गकी स्थिति हो जाती है, तब मेरा नाम स्वयंभू होता है ।२०। वस्तुत: मैं न तो उत्पन्न हुआ हूँ,न कुछ देखता ही हूँ । अनावृत रूप से अपने चिदाकाश रूप से चिदाकाश में ही अवस्थित हूँ, ।२५। यह जो तुम मेरे सामने हो अथवा मैं तुम्हारे सामने हूँ आदि जो अपना सम्भाषण है, वह एक ही समुद्र में उठे हुए तरङ्गोंके परस्पर आघातों से निवाद करता हो,ऐसा मैं मानता हूँ ।२६। इस प्रकार एक ही समुद्र से उत्पन्न तरङ्गों को भिन्न दृष्टि से देखे जाने पर भेद रूपी और कालवश अपने यथार्थ रूप के भूल जानेसे म्लान-रूप मुझ चिदाभास में स्वभाव से 'मेरी' या मैं ऐसी वासना ही इस कुमारी को भी भासती है, परन्तु यही मुझे अनन्य दिखाई देतीहै । वही वासना हमारी दृष्टि से उदित और अनुदित भी है ।२७-२८।

अनाशसत्तानुदितस्त्वहमात्माऽऽमनि स्थित: ।
स्वभावादच्युताकार: स्वात्माराम: स्वयं प्रभु: ॥२९
तस्या अहमिति भ्रान्तेर्वासनाया जगत्स्थिते: ।
सम्पन्नेयमधिष्ठातृदेवता देहरूपिणी ॥३०
वासनाया अधिष्ठातृदेदतैवसिय स्थिता ।
न तु मे गृहिणी गृहिण्यर्थेन सत्कृता ॥३१
स्ववासनावेशवशे भावं
गृहिण्यहं ब्रह्मण इत्युपेत्य ।
एषा स्वयं व्यर्थंदिताऽतिदु:खं
यस्मात्किलैषैव हि वासनाऽत: ॥३२

हे मुने ! मैं अविनाशी सत्ता वाला होने से कभी उत्पन्न ही नहीं हुआ । मैं अपने स्वरूप में आत्मरूपसे ही अवस्थितहूँ । स्वभावसे ही मैं

तो अच्युताकार, स्वात्माराम और स्वयं प्रभु हूँ ।२६। इस प्रकार मैं शुद्ध स्वरूप पहले के अहंकार संस्कार जनित स्मृति के समान जो अहं-रूपी भ्रान्ति, जगत की स्थिति और वासना है, उसका अभिष्ठातृ देवता ही देवरूप से स्थित है ।३०। वासना का अधिष्ठातृ देव ही यह स्थित है, न यह मेरी गृहिणी है और न मैंने गृहिणीत्व के उद्देश्य से इसे उत्पन्न किया है ।३१। अपनी वासना के आवेशवश मैं ब्रह्मा की भार्या हूँ, यह इस प्रकार की भावना अपने मन की इच्छा से ही किए हुए है, परन्तु यह इस भावना को प्राप्त करके व्यर्थ ही घोर दुख में पड़ गई है ।३२।

---

## ८४—जगत् के प्रलय का वर्णन

अथाहं चिन्मयाकाशस्त्वन्याकाशमयीं स्थितम् ।
परां ग्रहीतुमिच्छामि तेनेहोपस्थित: क्षय: ॥१
महाप्रलयकालेऽस्त्यिक्तुमेषा मयाऽधुना ।
मुनीन्द्र नूनमारब्धा तेन वैरच्यमागता ॥२
आकाशत्वाद्यदाद्योऽयं पराकाशी भवाम्यहम् ।
तदा महाप्रलया वासनायाश्च संक्षय: ॥३
तेनैषा विरसीभूता मत्मार्गं परिधावति ।
नानुगच्छति को नाम निर्मातारमुदारधी ॥४
इहाद्यायं कले रन्तश्चतुर्युगविपर्यय: ।
प्रजामन्विन्द्रदेवनामद्यै वान्तोऽयमागत: ॥५
अद्यै व चाय कल्पान्तो महाकल्पान्त एव च ।
ममायं वासनान्तोऽद्य देहव्योमान्त एव च ॥६
तेनेयं वासना ब्रह्मन् क्षयं गन्तु समुद्यता ।
क्वेय पद्माकराशोषे गन्धलेखावतिष्ठताम् ॥७

अन्य जगत् के ब्रह्मामाजी कहने लगे—हे मुने ! अब चिदाकाश रूपी मैं सर्वोच्च चिन्मयाकाश रूपी कैवल्य की स्थितिके लिए यत्नशील हूँ इसीलिए मेरी वासना से निर्मित इस जगत में चारों प्रकार के प्रलय उपस्थित हैं ।१। इस महाप्रलय की प्राप्ति पर इसका मूलनच्छेद पूर्वक पतन करने का सत्य मैंने अपनी सत्ता से आरम्भ कर दिया है इसीलिए यह वैराग्यमयी हो गई है ।२। मैं जब चित्ताकाश रूपता का परित्याग कर चिदाकाश रूपता को प्राप्त हो रहा हूँ तब यह महाप्रलयता एवं वासना का विनाश ही सत्य है ।३। इसीलिए यह वैराग्य से युक्त होकर मेरे मार्ग पर भाग रही हैं । उदारमति वाला ऐसा कौन-सा पापी है, जो अपने उत्पन्न करने वाले के पीछे न भागे ! ।४। आज ही यहाँ कलियुग की समाप्ति एवं चारों युगका अन्त उपस्थित हो रहा है तथा मनु, इन्द्र,देवता आदि प्रजाओं का विनाशकाल आ गया है ।५। मेरे कल्प का बिनाश भी आज ही है, महाकल्प, वासना और देहाकाश का भी आज ही विनाश होना है ।६। हे ब्रह्मन् ! इसीलिए यह अपने विद्या धारी रूप की वासना के विनाश के होने के लिए तत्पर है । कहीं सरोवर के सूखने पर गन्धलेखा स्थित रह सकती है ।७।

यथा जडाब्धिलेखाया जायते लहरीं चला ।
वासनायास्तथैवेच्छा मधोदेत्यपकारणम् ॥८
आभिमानिकदेहाया वासनाया: स्वभावत: ।
अस्या अत्मावलोकेच्छा स्वयमेवोपजायते ॥९
आत्मतत्वं नु पश्यन्त्या धारणाभ्यासयोगत: ।
दृष्टोऽनया भवत्सर्गो वर्ग: ग्रनिरर्गल: ॥१०
अनयाऽम्बरसच्चारपरयाऽद्रिशि:शिला ।
दृष्टा स्वजगदाधारभूताऽस्माकं तु खात्मिका ॥११
एतद्यस्मिन् जयद्गत्र तद्दृषत्वं जगद्गिरौ ।
अस्मज्जगतत्पदार्थेषु सन्त्यन्यानि जगन्त्यपि ॥१२

वयं तानि न पश्यामो भेददृष्टौ स्थिता इमे ।
बोधैकतां गतास्त्वाशु पश्यामस्तानि वीक्षणात् ॥१३
घटे पटे वटे कुड्.ये खेऽनलेऽम्भसि तेजसि ।
जगन्ति सन्ति सर्वत्र शिलायामिव सर्वदा ॥१४

जैसे जड़ समुद्रलेखा ही चंचल तरंगों का कारण है वैसे ही वासना अपने विनाश को आत्मदर्शन वाली इच्छा का कारण है ।८। अभिमान रूपी देह वाली इस वासना को स्वभाव से ही स्वयं आत्मावलोकन की इच्छा उत्पन्न होती है ।६। आत्मतत्व को देखने के लिए किए गये धारणाभ्यास के योग का फल जो सिद्धि है, उसी की परीक्षा के उद्-देश्य से यह आकाश में आकर आपके उस अनर्गल प्रजा वाले सर्ग को देखने लगीं ।१०। आकाशचारिणी इस विद्याधरी ने अपने जगत् की आधारभूत पर्वत शिखर स्थित शिला को भी उसी सिद्धि के बल से देखा, जो कि हमारी दृष्टि में तो आकाशरूप ही है ।११। हमारे अनेक जगद्रूपी पदार्थों के भीतर यहाँ इस जगत में उक्त पाषाण-शिला का रूपहै-इस प्रकार के अन्यान्य जगत भी स्थित हैं।१२। परन्तु हम अपनी भेद-दृष्टि में स्थित होनेके कारण उसको नहीं देख पाते । यदि समाधि ज्ञान से एक रूप होकर देखे तो ही देखने में समर्थ है ।१३। घट, पट, वट, कुडम् आकाश, पवन, जल और तेज आदि में सर्वत्रही इस शिला के समान ही असंख्य जगत अवस्थित है ।१५।

जगन्नाम मुधा भ्रान्तिः किल स्वप्नपुरोगमा ।
मिथ्यैवेयं क्व नामासौ चिद्रूपाऽस्त्यथ नास्ति च ॥१५
परिज्ञाता सती येषामेषा चिन्नभसैकताम् ।
गता तेन विमुह्यन्ति शिष्टास्तु भ्रमभाजनम् ॥१६
अथान्यधारणाभ्यासात्स्वविरागवशोदितम् ।
साधंयन्त्यऽर्थमात्मीयं दृष्टस्त्वमनया मुने ॥१७
इति मायेव दुष्पारा चिच्छक्तिः परिजृम्भते ।
इत्थमाद्यन्तरहितता ब्राह्मी शक्तिरनामया ॥१८

प्रवर्तन्ते निवर्तन्ते नेह कार्याणि कानिचित् ।
द्रव्यकालक्रियाद्योता चितिस्तपति केवलम् ॥१९
देशकालक्रियाद्रव्यमनोबुद्ध्यादिकं त्विदम् ।
चिच्छिलांगकमेवैकं विद्धचनस्तमयोदयम् ॥२०
चिदेवेयं शिलाकारभवतिष्ठति विभ्रती ।
अङ्गमस्या जगज्जाल मरुतः स्पन्दनं यथा ॥२१

हे मुने! जगत नाम की जो यह व्यर्थ भ्रान्ति है, वह स्वप्ननगर के ही समान है । क्योंकि यह जगत् रूपी माया मिथ्या हैं, तो इस मिथ्या भ्रम का अस्तित्व ही कहाँ से होगा? यदि उसका अस्तित्व है तो चिति रूप से ही है अन्य रूप से नहीं ।१५। परिज्ञात हुई यह भ्रान्ति, जिनकी दृष्टि में चिदाकाश रूप हो जाती है, उसके लिए तो उस भ्रान्ति का गमन ही समझो । इनके अतिरिक्त जो व्यक्ति हैं वे भ्रमभाजन ही हैं । ।१६। हे मुने यह धारणाओं के अभ्यास से वैराग्यके वश होकर आपका संकल्प जनित समाधि स्थान जानती हुई यहाँ पहुँच गई और अदृश्य होते हुए भी इसने आपको देख लिया ।१७। इस प्रकार माया के समान अनुलंघनीय चितशक्ति चारों ओर फैली हुए हैं वैसे ही आदि-अन्त रहित ब्राह्मी शक्ति सर्वत्र फैली हुई हैं ।१८। यहाँ कभी कोई कार्य न उत्पन्न होते है न नष्ट होते हैं । केवल चिदि ही द्रव्य काल, क्रिया, रूप से प्रकाशित होती हुई तपती है ।१९। यह देश, काल, क्रिया द्रव्य, मन, बुद्धि आदि सब चितिरूपी शिला की प्रतिमूर्तियाँ ही है। इसलिए उनका उदय-अस्त कुछ भी नहीं है ।२०। शिला के रूप में यह निति ही विद्यमान है । वायु स्पन्दन के समान सभी जगत इस चिति के ही अङ्ग हैं ।२१।

विज्ञानधनमात्मान जगदित्यत्वबुध्यते ।
अनाद्यन्तापि साद्य ताऽचित्वादिति गतापि चित् ॥२२
चिच्छिलेयमननाद्यान्ता साद्यन्तास्तीति बोधतः ।
साकारापि निराकारा जगदगैति संस्थिताः ॥२३

यद्वत्स्वप्ने चिदेव स्वं रूप व्योमैव पत्तनम् ।
वेत्ति तद्वदिदं वेत्ति पाषाण जगदंगकम् ॥२४
न सरन्तीह सरितो न चक्र परिवर्तते ।
नार्थः परिणमन्त्यन्तः कचत्येतच्चिदम्बरम् ॥२५
न महाकल्पकल्पान्तसंविदम्बरे ।
सम्भवन्ति पृथग्रूपाः पयसीव पयोन्तरम् ॥२६
जगन्ति सन्त्येव न सन्ति शान्ते
चिदम्बरे सर्वगतैकभूर्तो ।
नभोन्तराणीव महानभोन्त—
श्चित् सन्ति सत्तानि पराम्बराणि ॥२७
वसिष्ठ तद्गच्छ मुने जगत्स्वं
त्वं चासने सम्प्रति शान्तिमेहि ।
बुद्ध्यादिरूपाणि परं व्रजन्तु
वयं वृहद् ब्रह्मपद प्रयामः ॥२८

विज्ञानधन आत्मा को चिति ही जगत् मानती है । वह स्वयं आदि और अन्त से रहित होकर भी चित्स्वभाव के परिज्ञान के बिना देश-वस्तुसे उत्पन्न परिच्छिन्न भाव वाली चिति ही हो जाती है ।२२। यह चिति रूपी शिला यथार्थ में तो आदि अन्त रहित होकर भ्रान्तिवश आदि अन्त वाली हो जाती है तथा निराकार होकर भी साकार जगत रूपी अवयव वाली बन जाती है ।२३। जैसे स्वप्नमें चिति अपने स्वच्छ रूप को नगर रूप समझती है, वैसे ही जागृति में भी चिति पत्थर को अपना जगत्रूप अङ्ग मानती है ।२४। यहाँ न नदियाँ प्रवाहित हैं, न चक्र घूमता है, न अर्थो का फल मिलता है, अपितु अपने में केवल चिदाकाश ही आभासित हैं ।२५। जैसे जल में स्थित जलत्व में कोई भेद नहीं होता वैसे ही संविदाकाल में आभासित महाकाब्य और कल्प की संवित् में भी अन्तर नहीं होता है ।२६। जैसे महाकाश में अन्यान्य

घटादि आकाश उस महाकाश की सत्ता से ही अवस्थित हैं, वैसे ही ये जगत स्वतः शून्यरूप होकर भी चिति की सत्ता में विद्यमान है, अपनी सत्ता से नहीं ।२७। हे मुने ! अब आप अपने जगतमें जाइये और वहां एकान्त समाधि में लीन होकर विक्षेप-हीन सुख का अनुभव करिये । मेरे यह कल्पित बुद्धि आदि रूपी पदार्थ भी प्रलय रूप से अव्यक्त की ओर गमन करें । अब हम भी उस वृहद् ब्रह्मपद की ओर अग्रसर हो रहे हैं ।२८।

## ८५—संकल्प नाश से प्रलय

इत्युक्त्वा भगवान् ब्रह्मा ब्रह्मलोकेजनैः सह ।
वद्धपद्मासनोऽनन्तसमाधानगतोऽभवेत ।।१
ओंकारार्धोर्धमात्रान्तः शान्ततिःशेषमानसः ।
लिपिकर्मार्पिताकार आसीदाशान्तवेदनः ।।२
तमेवानुसरन्ती सा तथैव ध्यानगा सती ।
वासनाऽऽसीदशेषाँशा शान्ता आकाशरूपिणी ।।३
परमेष्ठित्यसंकल्पे तस्मिंस्तानवमेयुषि ।
सर्वंगानन्तचिद्व्योमरूपोऽपश्यामहं यदा ।।४
यावत्संकल्पनं तस्य विस्य विरसीभवति क्षणात् ।
तथैवाऽऽशु तथैवोर्व्याः साद्रिद्वीपयोनिधेः ।।५
तृगुल्मलताशालिसमुद्भवनशक्तया ।
समस्तैवास्तमागन्तुमारब्धा च शनैःशनैः ।।६
किलतस्य विराडात्मरूपस्यागेकदेशताम् ।
सा बिभति मही तेन तदसंवेदनोदयात् ।।७
विचेतना सा विरसा बभूव परिजर्जरा ।
मार्गशीर्षान्तवल्लीब जराविधुरतांगता ।।८

वसिष्ठजी ने कहा—हे राम ! वह कहकर वे भगवान् ब्रह्माजी उन ब्रह्मलोक निवासियों के सहित पद्मासन बांधकर अनन्त समाधि में स्थित हो गए ।१। ओंकार को आधी मात्रा मे विद्यमान, नाद, बिन्दु आदि भागों में चित्त को लीन करने से उनकी सब वासनाओं का क्षय हो गया और तब वे चित्र लिखित मूर्तिके समान अचञ्चल हो गये ।२ उन ब्रह्माजी का अनुसरण करती हुई वह सती विद्याधारी भी ध्यान में तन्मय होगई तब वह समस्त वासनाओं के निःशेष होने पर शान्त और आकाशरूपिणी हो गई ।३। जब संकल्प-शून्यता को प्राप्त हुए ब्रह्माजी उत्तरोत्तर सूक्ष्म-भाव को पाने लगे, तब मैं भी समाधि से सर्वव्यापी चिदाकाशरूप होकर ब्रह्माजी के समान ही सब देखने लगा ।४। जैसे जैसे ब्रह्माजी का संकल्प नीरसता को प्राप्त होता गया, वैसे ही पर्वत द्वीप और समुद्रादि से युक्त पृथिवी की उर्वरा शक्ति विनाशोन्मुख होने लगी ।५-६। पृथिवी विराटात्मरूप की एक देशता धारण करती है,उस के संवेदन का उपसंहार होने पर वह जड़ और रसहीन होकर उस प्रकार जर्जरता को प्राप्त हो गई, जिस प्रकार कि मार्गशीर्ष समाप्त होने पर लता जरा से अविधुरता को प्राप्त होती है ।७८।

यथाऽस्माकसंवित्तेरंगाली विरसा भवेत् ।
तथा विरिञ्चिसंवित्तेर्धरा वैधुर्तमागता ॥९
सम्पन्ना सहतानेकमहोत्पातभरावृता ।
दुष्कृतांगारनिर्दग्धनरकोन्मुखमानवा ॥१०
दुर्भिक्षाकाण्डदौस्थित्यदैन्यदारिद्र्यदुर्भगा ॥११
पांसुप्रमन्दनीहारधूलिधूसरसूर्यका ।
द्रान्द्विमूर्खमहादुःखिष्ध सनिव्याधिताकुला ॥१२
अग्निदाहजलापूरयुद्धप्रोच्छिन्नमण्डला ।
अवृष्ट्यवग्रहोन्नष्टकष्टचेष्टितपामरा ॥१३

अंशकितमहोत्पातपतत्पर्वतपत्तना ।
शिशुश्रोत्रियमुन्यार्यगुणिनाशरुदज्जना ॥१४

जिस प्रकार हमारे अङ्ग संवेदन के उपसंहार में रसहीन हो जातेहैं वैसे ही ब्रह्माजी की भूमि संवेदन के उपसंहार में रसहीनता को प्राप्त हो गई ।६। प्रथम तो वह पृथिवी एक साथ महा उत्पातों के भार से आवृत होगई, फिर उसमें दुष्कृत्य रूपी अङ्गारे से जलते हुए नरकों की ओर प्रवृत्ति वाले मनुष्य हुए ।१७। तब दुर्भिक्ष रूपी अकाण्डाताण्डव राजाओं और दस्युओं के प्रकोप से उत्पन्न दैत्य और दारिद्रसे सौभाग्य से हीन हुई इस पृथिवी से सभी स्त्रियाँ चरित्रहीन हुईं और मनुष्य मर्यादाहीन होगए ।११। वह पानु के समान मन्द नीहार, धूलधूसरित सूर्य तथा द्वन्द्वों का निराकरण न कर सकने वाले मूर्ख, दुर्व्यसनी और व्याधि से व्याकुल पुरुषों से आक्रान्त होती गई ।१२। उसमें अग्निदाह जल प्रवाह और युद्धों से अनेक मण्डल नष्ट हो गये और अति वृष्टि के कष्टों से व्यग्र कायरों से वह परिपूर्ण होगई ।१३। अशङ्कित भीषण उपद्रवों से बड़े बड़े पर्वतों एवं नगरों का पतन होने लगा, बालकों, श्रोत्रियों, मुनियों आर्यो तथा गुणियों के नाश से लोग रोने लगे ।१४।

अधमशूलव्रलिता कुशास्त्रशतशूलिनी ।
दुर्जनाखिलवित्तढ्या विपद्विहतसज्जनना ॥१५
अनार्यं वसुधापाला तदनाहृतपण्डिता ।
लोभमोहभयद्वेषरागरोगजारता ॥१६
आवर्तवलनाकाराः केतवः पेतुरम्बरात् ।
हेमरत्दमया मुक्तः सिन्दूरभुजगा इव ॥१७
पृथिव्यादीन्यसुरादीनि ब्रह्मोन्मुक्तानि सवतः ।
द्विविधानि महाभूतान्यलं मङ्क्षोभमाययुः ॥१८
चन्द्रार्कानिलशक्राग्नियमाः कोलाहलाकुलाः ।
परिपातप राआगत ब्रह्मलोकगतेश्वराः ॥१९

कम्पैः कटकटारावपतत्पादपपङ्क्तयः ।
भूमेरन्वभवन् भूरिदोलान्दोलनभद्रयः ॥२०
भूकम्पलोलकैलासमेरुमन्दरकन्दराः ।
पेतुः कल्पतरून्मुक्ता रक्तस्तबकवृष्टयः ॥२१
लोकान्तराद्रिपुरवारिधिकाननान्त
मुत्पातकल्पपवनेन मिथो हतानाम् ।
कोलाहलैर्जगदभूत्प्रविकीर्णशीर्ण
पूर्णार्णवे त्रिपुरपूर इवाऽभिपाती ॥२२

सम्पूर्ण पृथिवी अधर्मरूपी शूल से आक्रान्त मनुष्यों से व्याप्त और सैकड़ों कुशास्त्रोंमें पीड़ित होगई। उस समय दर्जन धनोंसे ऐश्वर्यशाली और सज्जन विपत्तियों से आक्रान्त हो गए।१५। तब अनार्य पृथिवी-पालक राजा होगए, पण्डितों को वे सताने लगे, सर्वत्र लोभ मोह भय, द्वेष राग और रोग रूपी धूल उड़ने लगी।१६। आकाश मण्डल के आवर्त्तों की गोलाई के समान वर्तुलाकार उत्पन्न करने वाले जो धूम केतु गिरते थे, वे सुवर्ण, रत्न, मुक्ता और सिन्दूरिवों सर्पो के समानवर्ण वाले थे।१७। पहले मैंने जिन ब्रह्माजी के विषय में कहा है, उन्होंने जब अपने विधारण संकल्प का उपसंहार किया तव उपेक्षित असुरादि और पृथिवी आदि दोनों प्रकार के महाभूत क्षोभ को प्राप्त होगए।१८ चन्द्रमा, सूर्य, वायु, इन्द्र, अग्नि और यम यह सब अत्यन्त कोलाहल से व्याकुल होगए, उनके अधिकार प्रवाह के ब्रह्मलोक में लीन होने से यह जब अपने-अपने आसन से गिरने लगे।१९। भूकम्प होने से वृक्षों की पंक्तियाँ कटकट शब्द करती हुई गिरने लगीं। पर्वतों को भी झूलों के समान हिलने की अनुभूति होने लगी।२०। भूकम्प से कैलास, मेरु और मन्दर की कन्दरायें भी चलायमान होगई और कल्पवृक्षसे रक्तरूप पुष्प गुच्छ बरसने लगे।२१। लोकान्तर पर्वत, पुत्र, समुद्र, वन-वह सम्पूर्ण जगत् उत्पातमयी कल्पवायु के प्रवाह से परस्पर टकराते मनुष्य

के कोलाहल से वैसे ही विकीर्ण शीर्ण हो गया, जैसे अग्नि से जलकर त्रिपुरा नगर गिर गया था ।२२।

## ८६-विराट् स्थिति का वर्णन

अथाकृष्टवति प्राणान् स्वयंभुव नभोभवः ।
विराडात्मनि तत्याज बातस्कन्धस्थितः स्थितिम् ॥१
ते हि तस्य किल प्राणास्तेन क्रान्तेषु तेष्वपि ।
ऋृक्षचक्रे स्थितिं कोऽन्यो धत्ते भूतैकधारिणीम् ॥२
वातस्कन्धे समाक्रान्ते ब्रह्मणा प्राणमारुते ।
समगन्तु परित्यज्य संस्थितिं क्षोभमागते ॥३
निराधाराः सवातान्निदाहोल्सुकवदापतन् ।
व्योम्नस्तरास्तरोः पुष्पनिकरा इव भूतले ॥४
प्रलयोन्मुखतां याते ब्राह्मे संकल्पनेन्धने ।
सिद्धानां गतयः शेमुरिद्धानामर्चिषामिव ॥५
प्रभ्रमन्त्योऽम्बरे कल्पमारुतैस्तनुतूलवत् ।
स्वशक्त्यपचये मूकाः सिद्धसन्ततयोऽपतन् ॥६
संकल्पद्रुमजालानि सेन्द्रादिनगराणि च ।
पेतुर्भूकम्पलोलस्य शिरास्यमरभूभतः ॥७

वशिष्ठजी वोले-हे राम ! जब विराटात्मा ब्रह्माजी ने अपने प्राणों का निरोध किया तब बातस्कन्ध नामक आकाशोत्पन्न वायु ने अपनी मर्यादा छोड़ दी ।१। वातस्कन्ध नामक यह वायु ही उन विराटात्मा ब्रह्माजी के प्राण हैं, अतः अब उनका उपसंहार हो गया तब सूक्ष्म भूतों के धारण वाली मर्यादा को धारण ही कौन करता ? ।२। वातस्कन्धको अपने में उपसंहार करते-करते ही वह आदि में क्षोभ-उत्पन्न हो गया और तब जैसे वायु चलते समय अग्नि से अङ्गारे गिरते हैं वैसे ही

आकाश में तारे टूट-टूट कर पृथिवी पर गिरने लगे, जैसे वृक्ष से पुष्प गिर रहे हों ।३-४। ब्रह्माजी के संकल्परूपी ईंधन के प्रलयोन्मुख होने पर सिद्धि की गतियाँ वैसे ही शान्त होगईं जैसे दीप्त ज्योतियाँ शान्त हो जाती हैं ।५। अपनी शक्ति के नष्ट होने से प्रलय समीरसे छोटे तूल के समान नभमण्डल में उड़ती हुई निःशब्द सिद्ध पंक्तियाँ आकाश से पतित होने लगी ।६।कल्पतरु समूह इन्द्रादि सहित उनकी नगरियाँ और भूकम्प से डगमग होते हुए मेरु शिखर आदि गिरने लगे ।७।

चिति संकल्पमाप्रात्मा विराड् ब्रह्मा जगद्वपुः ।
किमंग यस्य भूलोकः कि स्वर्गः किं रसातलम् ॥८
कथमेतानि चांगानि ब्रह्मस्तस्य स्थितानि च ।
कथ वा सोऽन्तरे तस्य स्वस्यैव वपुषः स्थितः ॥९
ब्रह्मसंकल्पमात्रात्मा निराकृतिरिदं स्थितम् ।
जगदित्येव जातो मे निश्चय कथयेतरत् ॥१०
आदौ तावदिदं नासन्न सदास्ते निरामयम् ।
चिन्मात्रपरमाक शमासाकोशैकपूरकम् ॥११
तत्स्वामाकाशतां चैतच्चेत्यमित्यवबुध्यते ।
स्वरूपमत्यजन्नित्य चित्वाद्भवति चेतनम् ॥१२
विद्धि तच्चेतनं जीव सघनत्वान्मनः स्थितम् ।
एतावति स्थितिजाले न किञ्चित्साकृति स्थितम् ॥१३
शुद्धं व्योमैव चिद्व्योम स्थितमात्मनि पूर्ववत् ।
यदेतत्प्रतिभातं तु तदन्यन्न शिवात्ततः ॥१४

श्रीराम ने कहा-हे भगवन् ! ब्रह्माजी तो चित्त के संकल्परूप मन और विराट जगद्रूप हैं,इनके भूलोक आदि अवयव नहींहो सकते । यदि निराकार के अङ्ग होते हैं तो भूर्लोक कौन सा अङ्ग है ? स्वर्ग कौन सा और पाताल कौनसा है ? ।८। यदि यह माने कि ब्रह्माजी सकार है तो छोटे-से देह वाले उनके यह विशाल पृथिवी आदि कैसे अङ्ग बनकर

स्थित हो सकते हैं ? यदि उनको अत्यन्त विस्तृत कहें तो वे अपने ही देहरूपी इस ब्रह्माण्ड के सत्यलोक में कैसे निवास कर सकते हैं ? ।९। इसलिये मैं तो इस संकल्प मात्र ब्रह्माजी को निराकार और जगत् को साकार मानता हूं । यदि इसके विपरीत है तो मुझे बताइये ।१०।वसिष्ठजी बोले—हे राम ! आदि में तो असत् या सत नाम की कोई वस्तु ही नहीं थी,केवल सदादि विकारोंसे रहित चिन्मात्र स्वरूप परम व्योम ही था, यही सब अशाओं और दिशाओं को परिपूर्ण करता था ।११। यही परम आकाश अपने यथार्थ रूप को न छोड़कर अपनी अवकाश रूपता की वैसे ही कल्पना करने लगा,जैसे चन्द्रमा किसी अन्य चन्द्ररूप की करे । इससे ही उसने चेत्य को अपने से भिन्न समझा और चिद्रूप होने के कारण वह चेतन हो गया ।१२। बोध्य,बोध और बोद्धाके मनन से घनीभूत हुआ मन के वेश स्थित वह चेतन जीव ही समझो । अभ्यास जनित जितना भी स्थिति जाल है,उसमें पृथक-पृथक होने वाली साकारता नहीं है, वह शुद्ध चिदाकास पूर्ववत् अपने रूप में विद्यमान है । इसलिए यह दृश्यमान जगत् रूप से भिन्न नहीं हो सकता ।१३-१४।

अथ तन्मन आभोगि भाविताहंकृति स्फुरत् ।
सङ्कल्पात्मकमाकाशमास्ते स्तिमितमक्षयम् ॥१५

ततसङ्कल्पचिदाभासनभोऽहमिति भावितम् ।
असत्तमेवानुभवत्सन्निवेशं खमेव खे ॥१६

शून्यमेव यथाकारि सङ्कल्पनगरं भवान् ।
पश्यत्येवमजो देह ख खमेवानुभूतवान् ॥१७

संविदो निर्जलत्वात्स यावदित्थं तथाविधम् ।
अनुभूयानुभवनं स्वेच्छयैबोपशाम्यति ॥१८

यदा तत्वपरिज्ञानमस्मदः देस्तदाततम् ।
इदं संवरणं विद्धि शून्यं सत्यमिव स्थितम् ॥१९

यथाभूतपरिज्ञानादत्र शाम्यति वासना ।
अद्वैतान्निरहंकारात्ततो मोक्षोऽवशिष्यते ॥२०
एवमेष स यो ब्रह्मा स एवेदं जगत् स्थितम् ।
विराजो ब्रह्मणो राम देहो यस्तदिदं जगत् ॥२१

फिर विशाल मन के अहंकार भाव से स्फुरित होने पर अहं रूप धारणकर लेता है,परन्तु वह संकल्पात्मक भी अचल और अक्षय चिदाकाशही है ।६५।संकल्पात्मक चिदाकासरूपी जो आकाश अहंभाव वाला होकर स्थूल शरीर से आपका अनुभव करता है । यथार्थ में तो असत् होने के कारण इसके अबयव भी आकाश में आकाशरूप के ही समान हैं ।१६। जैसे आप शून्यरूप संकल्प नगर को साकार रूप में देखते हैं, वैसे ही ब्रह्माजीने भी शून्यरूपी आकाशको देह रूपमें देखा और अनुभव किया ।१७। सवित् के स्वयं ही निर्मल होने से इस प्रकार के जगत् के अनुभव की जबतक इच्छा रखता है तब तक हो वैसा अनुभव करता है और स्वेच्छा से ही उसका शमन कर डालता है ।१८। शून्यरूप होने पर भी सत्यके समान विद्यमान यह दृश्य प्रपंच तत्वज्ञान होने पर उपसंहार को प्राप्त हो जाता है ।१९। यथार्थ में तो सद्रूप का परिज्ञान होने से ही मिथ्या वासना को शमन हो जाता हैं तब अद्वैत भाव की प्राप्ति और अहंकार का विलय होने पर मोक्ष ही शेष रह जाता है।२० इस प्रकार जो बृह्मा हैं, वही यह जगत् स्थिति हैं । हे राम ! विराट बृह्मा का शरीर ही यह जगत है ।२१।

संकल्पाकाशरूपस्य या भ्रान्तिरुत्थिता ।
तदिदं जगदाभाति तद्ब्रह्माण्डमुदाहृतम् ॥२२
सर्वमाकाशमेवेदं सङ्कल्पकलनात्मकम् ।
वस्तुतस्त्वस्ति न जगत् ष्वत्तामत्ते च न क्वचित् ॥२३
जगदादिकया भासा चिन्मात्रं स्वदते स्वत ः।
आत्मनाऽऽमाम्वरेऽद्वै ते स्कन्दनेनेव मारुतः ॥२४

इदं किञ्चिन्नकिञ्चद्वा द्वैताद्वैतविवर्जितम् ।
चिदकाशं जगद्विद्धि शून्यमच्छं निरामयम् ॥२५
शान्ताशेषोऽहं तेन राघव संस्थितः ।
सन्नेवासन्निवातस्त्वमेवाऽऽस्व निर्ममः ॥२६
निर्वासनः शान्तमना मोनी विगतचालप ।
सर्वं कुरु प्रथाप्रन्प्तं कुरु मा वाऽत्र किं ग्रहः ॥२७
अनादिनित्यानुभवं य एकः
स एव दृश्यं न तु दृश्यमन्यत ।
सन्यानुभूतेऽननुभूतयी याः
सुविस्तृता दृश्ययहादृशस्ताः ॥२८

संकल्पाकाश रूप भ्रान्ति ही यह जगत् रूप हो गई है । वहीं जगत् की स्थिति ब्रह्माण्ड की कही जाती है ।२२। सकल्प-कलिपत इस जगत् के संकल्पाकाश रूप होने से उसकी सत्ता कहीं भी नहींहै ।२३। चिन्मात्र ब्रह्म ही जगत् आदि रूप में स्वयं आभासित है । हवा से स्पन्दन की अभिन्नता के समान ही स्वयं से ही अद्वैत चिदाकाश में जगद्रूप से स्पन्दित होता हैं ।२४। यह द्वैत या अद्वैत से वर्जित नहींहै । उस स्वयं निर्मल और विकारशून्य चिदाकाश को ही आप जगत् समझिए ।२५।हे राघव ! मैं इसीलिए सब विशेषणों से रहित अनस्थित हूँ । हे राघव ! मैं इसीलिए सब विशेषणों से रहित अवस्थित हूँ । यथार्थ में तो देहादि रूप में ममता रहित होकर स्थित हो जाइए ।२६। सब वासनाओं का त्याग कर, शान्त मन, मौन रूप से चंचलता रहित हो जाइए और जो कुछ यथावसर प्राप्त हो उसको करिए या न करिए इसमें कोई आग्रह नहीं है ।२७। अनादि,नित्य अनुभवस्वरूप एवं एक साक्षी चेतन ही यह दृश्य है,इससे भिन्न कुछ भी नहीं है । अनुभूत रूप ब्रह्मामें जो विभिन्न अज्ञातहैं । वे ही विभिन्न भ्रान्तियों को उत्पन्न करते हुए दृश्य अनुभव स्वरूप हो जाते हैं ।२८।

## ८७-ब्रह्मा के अंगभूत लोकों का वर्णन

तस्मिन् कल्पे तु संकल्पे तस्य यद्वपुरास्थितम् ।
शृणु तत्र व्यवस्थेयं विचित्राचारहारिणी ॥१
परमं यच्चिदाकाशं तद्विराडात्मनो वपुः ।
आद्यान्तमध्यरहितं लघुत्वस्य वपुर्जगत् ॥२
संकल्परहितो ब्रह्मा स्वाण्डं सङ्कल्पनात्सकम् ।
वपुषः परितो भास्वत्पश्यत्याकाशमेव तत् ॥३
ब्रह्मात्मैष स्वसङ्कल्पं स्वमण्डमकरोद्द्विधा ।
तैजसं तैजसाकरः पुष्टःपुष्टः विहंगवत् ॥४
अण्डस्यैकं नभोदूरं गतं संबुद्धवावसौ ।
भुवोऽथः संस्थितं भागं व्यतिरिक्तं च नात्मना ॥५
ब्रह्माण्डभाग ऊर्ध्वस्थो विराजः शिर उच्यते ।
अधोभागस्य पादाख्यो नितम्बो मध्यमात्रखम् ॥६
दूरं विमुक्तयोः सन्धिखण्डयोरिति विस्तृता ।
अनन्ता व्योमलेखा सा श्यामा शून्येति दृश्यते ॥७

वसिष्ठ जी बोले—हे राम ! अब उस शिलोदर में देखे हुए उस विराटके संकल्प में स्थित जो ब्रह्माण्डात्मक देह और आचार से चित्त का हरणकर लेने बाली उसकी जन्म कर्म अवयव आदि की व्यवस्थाका श्रवण करिए ।१। आदि, अनन्त और मध्यसे रहित चिदाकाशही विराट आत्मा का प्रथम कल्पना रहित देह है और उसका कल्पित यह जगत् रूपी शरीर तो अत्यन्त छोटाहै ।२। यह ब्रह्मा अपने संकलपयुक्त ब्रह्माण्डरूपी देह से बाहर संकल्प रहित साक्षी और चिद्व्योम होकर अपने संकलपात्मक अण्ड का सब ओर अवलोकन करता है यथार्थ में तो ब्रह्माण्ड भी उज्जवल चिद्व्योम ही है ।३। उस ब्रह्मात्मा ने अपने संकल्प शब्द के दो भाग वैसे ही कर दिए जैसे कि पक्षी अपने पुष्ट अण्डके दो भाग करता है ।४।उसने अण्डके एक भागको उन्नत आकाश

समझा और नीचे के भाग को पृथिवी माना, परन्तु उसने इनकी कल्पना अपने से भिन्न नहीं की ।५। ब्रह्माण्ड का जो उच्च भाग था, वह उस विराट पुरुष का सिर और नीचे का पैर कहलाया । इन दोनोंका मध्य-भाग अन्तरिक्ष ही उसका नितम्ब कहा गया ।६। बहुत दूरी पर विभक्त उन खण्डों की मध्य सन्धि अनन्त शून्यश्याम वर्णकी व्योम रेखा दिखाई देती है ।७।

द्यौस्तालुविपुलं तस्य तारारुधिर विन्दवः ।
संविद्वातलवा देहे सुरासुरनरादयः ॥८
देहान्तः कृमयस्तस्य भूतप्रेतपिशाचकाः ।
लोकान्तराणि रन्ध्राणि सुषिराण्यस्य देहके ॥९
ब्रह्माण्डखण्डमस्याधो विस्तृत पादयोस्तलम् ।
जानुमण्डलरन्ध्राणि पातालकुहराण्यधः ॥१०
जलैश्चलचलायन्ती सुशिरानेकरन्धिका ।
भूरन्तर्मण्डली लीला समुद्रद्वीपवेष्टना ॥११
जलैर्गुडगुडान्त्यो नद्यो नाड्यः सरिद्रसः ।
जम्बूद्वीपं हृदम्भोजमस्य हेमाद्रिकर्णिकम् ॥१२
कुक्षयः ककुभः शून्या यकृत्प्लीहादवोऽचलाः ।
मृदुः स्निग्धाः पयकारा मे दसो जालिका घनाः ॥१३
चन्द्रकौं लोचने तस्य ब्रह्मलोको मुख स्मृतम् ।
तेजः सोमीऽस्य कथितः श्लेष्मा प्रालेयपर्वत्तः ॥१४

अन्तरिक्ष उसका तालु और तारागण रुधिरकी बूँदें हैं । सुर असुर मनुष्यादि जो हैं वे शरीर में बुद्धि और प्राण की बृतियों के भेद समझो ।८। भूत, प्रेत, पिशाच आदि जो हैं, वह देहगत कृमि है, सूर्य-चन्द्र आदि जो लोक हैं, वे उसके छेदहैं तथा लोकोंके अन्तर उसके देह-रन्ध्र हैं ।९। पृथिवी तल ही उसके पाँव का यिस्तृत तलुआ और पाताल आदिके जो गर्तहैं वे जानमण्डल के रन्ध्र है ।१०। जलोंसे चञ्चल अनेक

रन्ध्रों से युक्त सभी समुद्र और द्वीप जिसके वेष्टन हैं, ऐसी पृथिवी उसकी मध्यस्थ मण्डली है ।११। जलों के गुड़गुड़ शब्द से युक्त नदियाँ उसकी नाड़ी और जल उसके देह का रस है । हेमाद्रिकर्णिका सहित जो जम्बूद्वीप है, वही उसका हृदय पद्म है ।१२। शून्य दिशाएँ उसकी कुक्षि, पर्वत उसके यकृत-प्लीहा आदि और उसके मृदु एवं चिकने पटा कर मेघवाल हैं ।३। सूर्य चन्द्र उसके नेत्र, ब्रह्मलोक मुख, सोम वीर्य और हिमालय उसका श्लेष्मा बताया गया है ।१४।

अग्निलोकस्तथौर्वाग्नि पित्तमस्यातिदुःसहम् ।
वातस्कन्धमहावाताः प्राणापाना हृदि स्थिताः ॥१५
कल्पद्रुमवनान्यस्य सपवृन्दानि च क्वचित् ।
लोमजालान्यनंतानि वनान्युपवनानि च ॥१६
ऊर्ध्वं ब्रह्माण्डखण्ड तु समस्तनारुमस्तकम् ।
ब्रह्माण्डप्रान्तरन्ध्रार्चिरस्य दीप्ता शिखोत्थिता ॥१७
स्वयमेष मनस्तेन मनो नास्योपयुज्यते ।
आत्मैवभोक्तृतामेति किल कस्य कथं कुतः ॥१८
स्वयमेवेन्द्रियाण्येष तेनान्यशाऽस्तिता कृता ।
यंतस्तत्कल्पनामात्रमेवेन्द्रियगणः किल ॥१९
अवयवावयविनोरिलेहेन्द्रियचित्तवोः ।
न मनागपि भेदोऽस्ति चैक्यनेकशरीरयोः ॥२०
तस्य तान्येव कार्याणि जगतां यानि कानिचित् ।
संकल्पा एव पुंवृत्या चलन्त्यारुपितद्विताः ॥२१

अग्निलोक और पृथिवी के भीतर की अग्नि उसका अत्यन्त दुःसह पित्त है । बात स्कन्धों में प्रसिद्ध जो महावात है,वे इसके हृदयमें स्थित प्राणापान है ।१५। कल्पद्रुम के वन सर्पवृन्द और वन-उपबन उसकी अनन्त रोमावली हैं ।१६। ब्रह्माण्ड खण्ड का उन्नत भाग इसका मस्तक है । ब्रह्माण्ड के ऊर्ध्वप्रान्त के रन्ध्र दीप्त ज्योति ही उसकी खड़ी हुई

शिखा है ।१७। यह मन के स्वयं विधाता मन रूप हैं इसलिए किसी भी कल्पना में किसी अन्य मन का उपयोग नहीं करना होता । ऐसा होने पर आत्मा ही भोक्तृता को प्राप्त होता है तब किसका कहाँ से हो सकता है ?।१८। वह स्वयं इन्द्रिय रूप होनेके कारण अन्य किसीइन्द्रिय का भी उपयोग नहीं करना होता । इस प्रकार वे सब इन्द्रियाँ यथार्थमें तो कल्पना स्वरूप ही है ।१९। अवयव और अवयवी के समान एक देहधारी इन्द्रिय और चित्त में किंचित् भेद नहीं अपितु ऐक्य ही है।२०। संसार के जितने भी कार्य हैं वे सब उसी के हैं क्योंकि उसके संकल्प ही सब प्राणियों के रूप से अपने में भेद का आरोप करके जगत के सभी व्यवहारों में व्यवहृत है ।२१।

जागते यस्त विज्ञेय नान्येऽस्य मृतिजन्मनी ।
स एवेदं जगयस्मरंकस्पात्मास्य नेतरत् ॥२२
तत्सत्तया जगासत्ता तन्मृत्यैव जगत्मृतम् ।
यादृग्री स्पन्दमरुतो सत्तैका तादृशा तयोः ॥२३
जगद्विराजो सत्तैका पवनस्पन्दयोरिव ।
जगद्यन्स विराडेव यो विराट् तज्जगत्स्मृतम् ॥२४
गद्ब्रह्मा विराट् चेति शब्दाः पर्यायवाचकाः ।
संकल्पमात्रमेवैते शुद्ध चिद्व्योमरूपिणः ॥२५
संकल्पात्सं विराडेव खमेवाकृतिमागत् ।
अस्तु नाम स्वदेहान्तः कथं ब्रह्मैव तिष्ठति ॥२६
यथा ध्यानेन देहान्तस्तिष्ठसि त्वं यथास्थितम् ।
तथास्ते निजदेहेऽन्तः संकल्पात्मा पितामहः ॥२७
नृणाँ तथा च मुख्यानां जीवो ब्रह्मतुरोदरे ।
उत्पत्ति पुत्रिक देह प्रतिबिम्वोपमोऽस्वि सः ॥२८

सम्पूर्ण जगत् के जन्म-मरण को ब्रह्म का ही जन्म-मरण समझो। परन्तु हमारे जैसे विशिष्ट व्यक्तियोंके जन्म-मरण को वैसा मत समझो, क्योंकि जगत् में वही समष्टि रूप हैं और हमारा संकल्प है उसका रूप

भी नहीं हैं। उस ब्रह्म का समाधि से और व्यक्ति से भिन्न कोई अन्य रूप नहीं है।२२। उसी की सत्ता से जगत् की सत्ता और उनके अभाव से जगत् का अभाव है। वायु और स्पन्द की अभिन्नता के समान ही ब्रह्म और जगत् की सत्ता भी अभिन्न हैं।२३। जैसे पवन और स्पन्द की सत्ता एक ही है, वैसे ही विराट् पुरुष और जगत् की सत्ता एक ही है। विराट ही जगत् है और जगत ही विराट कहा जाता है।२४।जगत् ब्रह्मा और विराट तीनों का एक ही अर्थ है। विराट् और जगत शुद्ध चिदाकाश रूपी ब्रह्म के संकल्पमात्र ही हैं।२५। श्रीराम बोले-हे ब्रह्मन् मैं यह तो मानता हूँकि वह विराट् ही अपने संकल्प से साकार होगया, परन्तु वह ब्रह्मा अपने देह में किस प्रकार स्थित रहते हैं यह बताइये।२६। वसिष्ठजी ने कहा—हे राम! जैसे ध्यानके द्वारा हृदयमें कल्पित देवता की पूजा करते हुए अपने को उस देवता की समीपता में आप अनुभव करते हैं वैसे ही संकल्प रूप ब्रह्मा भी अपने देह में अवस्थित रहते हैं।२७। ज्ञान पुरुषों का जीव अपने देह के हृत्पुण्डरीक में स्थित रहता है। सबकी देह उत्पन्न हुई पुतली के समान है। इसीलिए वे ब्रह्माजी भी दर्पण में प्रतिबिम्ब के समान ही हैं।२८

यत्र त्वमापि देहान्तः कर्तुं शक्तोऽस्यलं स्थितम्।
संकल्पात्मा विधुस्तत्र ब्रह्मा कि न करिष्यति ॥२९
बीजान्तः स्थावरं ह्यास्ते पदार्थं यत्र जङ्गम।
किं नास्ते तत्र देहेन्तर्निजचित्कल्पनात्मिधा ॥३०
साकारो गगनात्माऽस्तु निराकारं खमस्तु वा।
आस्ते बहिरथान्तश्चभिन्ने वाह्यन्तरे वहिः ॥३१
आत्मारामः काष्ठमौनी न जडोऽपि दृज्जडः।
अहं त्वमित्यादिमयो विराडात्मनि तिष्ठति ॥३२
आवेष्टितोज्झतलतातृणदारुपुंव-
दुच्छब्दमवुरयवच्च विरोपितांगः।
नानाविधैऽपि विहरन्नपि कार्यजाले।
तज्ज्ञः शिलाजठरशान्तमनक एव ॥३३

जब अपने देह में आप भले प्रकार स्थित रह सकते है, तब वह संकल्पात्मा विभु ब्रह्माजी ऐसा क्यों नहीं कर सकते ? ।२९। जब जीव में स्थावर प्राणी भले प्रकार स्थित रह सकते है तब जंगम ब्रह्माजी चित्ति की कल्पनारूप होकर भी अपने देह में स्थित क्यों रह सकते ? ।३०। इस प्रकार ब्रह्माजी चाहे साकार होकर भी चिदाकाश रूप रहे आवें या निराकार, दोनों की कल्पनाएँ स्वरूप से बाहर स्थित हैं।३१। ब्रह्मांडरूप से उसी विराट् पुरुष की ब्राह्म स्थिति है और व्यष्टि-समष्टि भूत-भौतिक है। किन्तु निज स्वरूप में अवस्थित होकर काष्ठ के समान मौन और पाषाण के समान जड़ होकर भी यथार्थ में विवेक रस होने से जड़ रूप से स्थित नहीं रहता ।३२। विराट् पुरुष ही नहीं, सब तत्वज्ञ पुरुष, लता, तृथ, अथवा काष्ठ प्रतिमा के समान रत्नादिके बन्धन से मुक्त होने पर क्षुब्ध नहीं होते तथा जल के प्रवाह के समान अवरुद्ध होकर भी अपनी शान्त स्थिति का त्याग नहीं करते और विभिन्न कार्यो में विहरते हुए भी शिलोदर के समान ही शान्त चित्त रहते हैं ।३३।

## ८८—द्वादश सूर्यों की उत्पत्ति

अथाग्रस्थ ब्रह्मलोको ब्रह्मणि ध्यानशालिनि ।
निक्षिप्ताक्षः शनदिक्ष दृष्टवानहमग्रतः ॥१
द्वितीयमर्कं मध्याह्ने पश्चादम्युदित स्फुटम् ।
दिग्दाहमिव दिग्वक्त्रे बनदाहमिवाचले ॥२
ब्रह्निलोकमिव व्योम्नि वडवाग्निमिवार्णवे ।
ततोऽपश्यमहं दीप्तं सूर्यं नैऋॄतदिङ्मुखे ॥३
सूर्यं याम्ये ककुब्भागे सूर्यमग्निककुब्मुखे ।
सूर्यं मैन्द्रककुब्भागे सूर्यमीशानदिङ्मुखे ॥४

कुदेरकुकुभि सूर्यं सूर्यं वायव्यदिक्तटे।
सूर्यं वरुणदिग्भागे तेन विस्मयवानहम् ॥५
याविद्विचायाम्याशु विविवैधुर्यमाकुलम्।
उदभूद्भूतलात्तावदर्क और्व इवार्णवात् ॥६
एकादशेऽखिलार्काणां प्रतिविम्वमिवोत्थितम्।
उदभूतयमर्कानामन्तरे दिगगणाम्बरे ॥७

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! ब्रह्माजी ध्यान में लीन हो गए और इन्द्र उनके नगर और मेरु-शिखर आदि को देखता हुआ मैं दिशाओं की ओर दृष्टिपात करने लगा, तब मेरे समक्ष पश्चिम और स्पष्ठ रूप में उदित दिशाओं के सुख में दाह के समान और पर्वत पर होते हुए वन-दाह के सदृश मध्यकाल के सूर्य से भिन्न एक अन्य सूर्य दिखाई दिया ।१-२। फिर आकाश में अग्नि लोक के समान और समुद्र में वडवानल के समान प्रकाशित एक अन्य सूर्य मुझे नैॠत्य दिशा में उगे हुए दिखाई दिए ।३। फिर मैंने दक्षिण, आग्नेय, पूर्व और ईशानकोण में उदित हुए इस प्रकार के पृथक्-पृथक् सूर्य देखे ।४। तदनन्तर उत्तर में वायव्यकोण में और पश्चिम दिशा में भी भिन्न-भिन्न सूर्यों को देखता हुआ मैं विस्मय में पड़ गया ।५। वह देखता हुआ मैं व्याकुलता पूर्वक दैव की इस विविधता पर विचार कर ही रहा था कि सभी मुझे भूतल से उदित सूर्य ऐसे दिखाई दिया जैसे समुद्र से वडवानल ।६। दिशाओं के मध्याकाश में जो ग्यारहवाँ सूर्य उदित हुआ, उसमें दर्पण में प्रकट हुए प्रतिबिम्ब के समान तीन अन्य सूर्य उदित हो गए ।७।

तद्धि रौद्रं वपुस्तत्र तन्मध्ये लोचनत्रयम्।
तद्द्वादशपरीमाण दीप्त वृन्द विवस्वताम् ॥८
सर्वादिक्कं ददाहोच्चैः शुष्कं वनमिवाऽनलः।
अथोदभूज्जगत्खण्डशोषणग्रीमवासरः ॥९
अनग्निरग्निदाहो द्रागदृश्योल्मुकगुल्मकः।
अनग्निनाऽग्निदाहेन तेन तामरसेक्षण ॥१०

अङ्गानि दावदग्धानि खिन्नानीव ममाभवन् ।
प्रदेश तमथ त्यक्त्वा दूरमारूढवानहम् ॥११
दृढस्ततलाघातहकन्दुकवन्नभः ।
अपश्यं गगनस्थोऽहमुद्रितं चण्डतेजसम् ॥१२
पतन्तं द्वादशादित्यणं दिक्ष दशस्वपि ।
बृहत्तत्र सतारावज्वालेव भावणं चलम् ॥१३
महाकुहकुहाशब्दं क्वणत्सप्ताब्धिडम्बरम् ।
सज्जालोल्मुलनीरन्ध्रलोकान्तरपुरान्तरम् ॥१४

हे राम ! उस ग्यारहवे सूर्य में उदित वे तीनों सूर्य भगवान् रुद्र के देह ही हैं क्योंकि रुद्र के शरीर के मध्य तीन लोचन हैं द्वादश सूर्यो के परिणाम वाला प्रदीप्त सूर्य-समूह रौद्रदेह होकर सभी दिशाओंको शुष्क वन को दावाग्नि द्वारा जलाने समान ही दाध करने लगा । इसके पश्चात् जगत् के भूमण्डल को सुखाने वाला ग्रीष्म ॠतु का दिवस उत्पन्न होगया ।८-९। फिर तुरन्त अग्नि के बिना ही अग्नि का दाह और न दिखाई देने वाले उल्मुकों के गुल्मक प्रकट हुए । उस अग्निके अग्निदाह से मेरे सभी अवयव दावानल द्राह के समान जलते हुए खिन्नता को प्राप्त हुए, अब मैं उस प्रदेश का परित्यागकरके आकाश में बहुत दूर अवस्थित हो गया ।१०-११। फिर करतल के आघात से उछलते हुए गेंद के समान आकाश में पहुँचकर स्थित हुए मैंने उस प्रचण्ड तेज से तपते हुए द्वादश सूर्य-समूह को दसों दिशाओं में देखा तथा फिर उस तारामण्डल युक्त आकाश को व्याप्त करने वाली अग्नि के समान चपल एवं वर्तुलकार बृहदनक्षत्र चक्र मुझे दिखाई दिया ।१२-१३। कुलकुला शब्द करते हुए साय समुद्रों को तप्त कर क्वाथ जैसा वनाते हुए ज्वालोल्मुख से सव लोकों और नगरोंको भरने वाले उस द्वादश सूर्य-समूह को मैंने देखा ।१४।

क्षणेनैवानलात्तस्माद्धिमवान् ततुवद्‌ुतः ।
सर्वान्तः शीतलः शुद्धो दुर्जनादिव सज्जनः ॥१५

तस्यामपि दशायां तु मलयोऽमलसौरभः ।
आसीत्यजत्युदारात्मा न शाशेप्युत्तमं गुणम् ॥१६
नश्यन्नपि महान् ह्लादं न सम्प्रयच्छति ।
चन्दनं दग्धनप्यासीदानन्दायैव जीवताम् ॥१७
न कदाचन संयाति वस्तूत्तममबस्तुताम् ।
प्रलयानलनिर्दग्धमपि हेम न नष्टवत् ॥१८
दे हेमनभसो तस्मिन नष्टे प्रलयानले ।
ययोरेव वपुः श्लाघ्यं सर्वनाशेऽप्यनाशयोः ॥१९
नभो विभुतयाऽनाशि हेमाऽऽनाष्टतयाऽक्षयम् ।
सत्यमेकं सुख मन्ये न रजो न च वा तमः ॥२०
चलदुच्चवनानीव विकीर्णागारवर्षणः ।
दग्धाब्दाद्रिर्महाधमज्वालोऽभूद्वह्निवारिदः ॥२१

सर्वान्तर में शीतल और शुद्ध हिमालय उस प्रलयाग्नि से एक क्षण में ऐसे पिघल गया, जैसे दुर्जन के सामने सज्जन पिघल जाते हैं ।१५। परन्तु उसे प्रलय की अवस्था में भी मलयाचल अपनी अमल सुगन्ध से युक्त होकर ही अवस्थित रहा, जैसे कि विनाश-काल की प्राप्ति पर भी उदारात्मा पुरुष अपने श्रेष्ठ गुण का परित्याग नहीं करते ।१६। महा-पुरुष तो नाश को प्राप्त होते हुए भी आनन्द देने वाले होते हैं,किसीको खिन्न नहीं करते इसी प्रकार स्वयं जलता हुआ चन्दन जीवित प्राणियों को सुख देता हुआ यथागुण रहता हैं ।१७। श्रेष्ठ वस्तु अपने बस्तुत्व (गुण) को कभी नहीं छोड़ती । प्रलयानल में दग्ध होता हुआ भी स्वर्ण कभी नाश को प्राप्त नहीं होता ।१८। हे राम ! उस प्रलयाग्निमें स्वर्ण और आकाश इन दो का ही नाश नहीं हो सका । सर्वनाश होनेपर भी वे यथावत् रहे आए, इसलिए उनके देह प्रशंसनीय ही हैं ।१९। आकाश विभु होने के कारण नाशवान् नहीं है और व्यर्थ आकर्षक होनेके कारण (शोभित होने पर और भी उज्ज्वल हो जासे के कारण) कभी भी न होने वाला ही है । अतः रज-तम रहित शुद्ध सत्य को हीं ब्रह्मसुखोंके

अभिव्यक्ति के कारण मैं सभी सुखों का सार मानता हूँ ।२०। मेघरूपी पर्वतों को दग्ध करने वाला महाधूम ज्वाला के सहित प्रलयानल रूपी बादल इधर-उधर चलते हुए उच्च वनों के समान आकाश में स्फुरण को प्राप्त होकर विकीर्ण अङ्गारों की वर्षा करने लगा ।२१।

न लंघयति कैलासं यावदुल्लसितोऽनलः ।
तावत्तं कल्पकुपितो रुद्रो नेत्राग्निनाऽदहत् ॥२२
दाहस्फुटद्द्र मस्थूलशिलाचटारवाः ।
लकुटोपललोष्टीघैरयुद्ध्यन्तेव भूभृताः ॥२३
ज्वालघनघटाटोपसावतंसचलान्तिमाः ।
बभूवुर्व्योनविकसद्स्थूलपद्मवना इव ।
सर्गः कदाचिदेवासीदित्यगात्स्मरणीयताम् ।
कल्पान्तः स्मारयन्मूर्खानगादस्मरणीयताम् ॥२४
अथ कल्पान्तमरुति वहत्यवधुताचले ।
वलेनाम्भोधिकल्लोलैर्न भस्यावर्तकारिणि ।
समुद्रेषु विमुद्रेषु मर्यादोल्लंघने घने ।
अथनेषु थनिष्वम्गुदारिद्रयोपद्रवद्रुते ॥२५
भूतले भूतलेशांशवर्जिते वह्विभर्जिते ।
पातालमपि पाताले गते किमपि कालतः ॥२६
दिवि विद्यमानार्या विशीर्णे सर्गवर्गकेः ।
लोके व्योमगतालोके शीकौकसि ककुब्गणे ॥२७
कुतोऽप्याकाशकुहरादृदैत्यगणा इव ।
पुष्करावर्तका मेघाश्क्रु गुलुगुलारबम् ॥२८

हे राम ! जब तक उल्लास को प्राप्त हुआ वह प्रलयानल कैलाश को नहीं लांघ सका, तभी कल्पान्त में कुपित हुए भगवान ने अपने नेत्रानल से ही उस कैलास को भस्म कर दिया ।१२। उस अग्नि-दाहसे चटकते हुए वृक्षों और शिलाओं के चटपट होने वाले शब्द से शब्दायमान कैलाश से नीचेके सब पर्वत लक्कड़ों और पत्थरों के समूहोंके रूप

में होते हुए ऐसे लगने लगे जैसे परस्परमें युद्ध कर रहे हों ।२३। यह सब पर्वत ज्वालाओं के घन घटाटोपों से आवर्त समय एवं चलायमान शिखरों वाले होकर आकाश में विकसित होते हुए पद्म वनोंके समान हो गये । कभी सृष्टि रही होगी, इसका स्मरण मात्रही शेष रह गया । मूर्ख व्यक्तियों को जगत्के असार होनेका स्मरण कराने वाला कल्पान्त प्रत्यक्ष उपस्थित होगया । फिर पर्वतों को कम्पाने वाला और समुद्रकी तरंगों से आकाश में आवर्त उत्पन्न करने वाला कल्पान्त वायु प्रवाहित हुआ था, समुद्रों और मेघों ने मर्यादा छोड़ दी थी, जल भी दरिद्र के दुःख के समान पीड़ित होकर भाग गए थे, धनिक निर्धन हो गए थे, पृथिवी अपने अंश से हीन और अग्नि से दग्ध होगई, पाताल-पाताल में समा गया, अन्तरिक्ष अपने रूप में मिल गया और सभी दिशायें शोक सन्तप्त होगई । ऐसी दशा में किसी आकाश मार्ग से कुपित दैत्यों के समान पुष्करावर्तक मेघ गुलगुल जैसी ध्वनि करने लगे ।२४-२६।

ब्रह्मविस्फोटतस्वाण्डकुड्यविस्फोटनोद्भटम् ।
अन्योन्यास्फालनोत्फालमत्ताणवरवाविलम् ॥२९
लोकार्णवपुरोद्गीर्ण घनकोलाहलोल्वणम् ।
एतत्कुलाचलस्कन्धबद्धोग्ररवघर्घरम् ॥३०
ब्रह्माण्डशंखजटरपूरणावर्तमन्थरम् ।
स्वर्लोकरोद पातालतलतोऽसिगुल्मकम् ॥३१
अथास्मिन्सति कल्पाग्नौ स्थितिमेति कथंचनः ।
इति विस्मितवानस्मि दृशं दिग्नवकेऽयजम् ॥३२
यावन्न क्वचिदेवत्र पश्याम्ताशासु केवलम् ।
तरन्ति तरलास्फालमुल्मुकाशनिवृष्टयः ॥३३
तेन ज्वलनतापेन वहुयोजनकोटिषु ।
पदार्था स्मतां यान्ति दूरे दिक्षु दशस्वपि ॥३४
अनन्तरं क्षणाद्वयोम्नि दूरेऽहमनुभूतवाम् ।
ऊर्ध्वतः शीतल वातमधस्तादनलोपमम् ॥३५

वैसी वह ध्वनि अत्यन्त भयंकर थी। जब ब्रह्माजी ने अपने अण्ड का भेदन किया तब ब्रह्माण्ड विस्फोट से निकली हुई उच्च ध्वनि के समान ही यह ध्वनि थी। परस्पर के आस्फालनों सहित तरङ्गित मत्त समुद्र की ध्वनि के समान ही वह भीषण थी।२९। शोक, सागर और पुरों से टकराकर घने कोलाहल रूप हुई वह ध्वनि असह्य थी और कुशाचल पर्वतो के कन्धों पर दाह की कर्कश ध्वनियों से मिलकर वह और भी वीभत्स हो गई थी।३०। उस शब्द से समस्त ब्रह्माण्ड रूपी शंख उदर परिपूर्ण होगया और ब्रह्माण्ड भित्तियोंके प्रतिरोध से उत्पन्न अनेक आवर्तनों के कारण यह अत्यन्त निविड होगया। इसलिए उसकी आँखें स्वर्ग, अन्तरिक्ष, पृथिवी और पाताल पर्यन्त फैल गई।३१। कल्पान्त में मेघ की स्थिति कैसे सम्भव है? यह सोचता हुआ मैं नीचे की दिशा को छोड़कर अन्य नौओं दिशाओं की ओर देखने लगा।३२। उन दिशाओं में मुझे मेघ तो दिखाई नहीं दिए किन्तु तरल आस्फालित उल्मुक रूपी वज्रों की वर्षा होती हुई दिखाई दी।३३। उसके उत्ताप से दसों दिशाओं को करोड़ों योजन दूर पर्यन्तके सम्पूर्ण पदार्थ भस्म होते हुए मैंने देखे।३४। फिर एक क्षण में ही मुझे उस अत्यन्त दूर आकाश में ऊपर से ठण्डी वायु का और नीचे से अग्नि के समान उष्ण वायु का अनुभव हुआ।३५।

एतावति नभोमार्गे कल्पाम्बुदाः स्थिताः।
यस्तेषानग्नितापानां विषयो न च सदृशाम् ॥३६
अथ वारुणदिग्भागादाययौ कल्पमारुतः।
यस्मिंस्तृणवदुह्यन्ते विन्ध्येमेरुहिमालयाः ॥३७
सन्ध्याभ्रसदृशाकारास्तेरुंगार वारिदाः।
भ्रमुर्मस्मभराभ्रणि पूताँगाररजांसि खे ॥३८
सज्वालतिलसद्धातो दुरोऽमलदृशं व्रजन्।
हेमाद्रीणां सपक्षाणामनीक द्रवतामिव ॥३९

अर्णवेष्वनलार्णस्सु क्वथनोत्फालवारिषु ।
वनेष्वस्मृतपर्णेषु दीप्ताग्नितरुधारिषुः ॥४०
ब्रह्मलोकस्थानथेषु ब्रह्मलोकपुरेषु च ।
सांगनावालवृद्धेषु दग्धेषु निपतत्सु खम् ॥४१
उष्ट्रसेन्यमिवाऽऽलक्ष्य गतिमन्निकटं नभः ।
आययावञ्जनश्यामः कल्पाम्बुदगणः क्वणन् ॥४२

वे मेघ आबाश में इतने दूर पर स्थित थे कि जब तक न तो नीचे का अग्निताप ही पहुँच सकता था और न वह जीवित प्राणियों द्वारा दिखाई ही दे सकता था ।३६। फिर पश्चिम दिशा से कल्पवायु प्रवाहित होने लगी, जिसमें विन्ध्य, सुमेरु और हिमालय आदि विशाल पर्वत भी तिनके के समान उड़े जा रहे थे ।३७। आकाश में सन्ध्याकालीन अभ्रों के समान आकार वाले अङ्गार रूपी मेघ वर्षा कर रहे थे और उसमें जलथर मेंघों और पवन से संशोधित हुए अङ्गारों की धूल उड़ रही थी ।३८। वह ज्वाला-विलास युक्त कुपित हुआ वायु अग्नि दिशा की ओर ऐसे ही जा रहा था, जैसे हेभाद्रि आदि पर्वतोंका समूह उड़ा जा रहा हो ।३६। समुद्र अग्नि के समान काढ़े के समान खोलते और उछलते हुए जल से परिपूर्ण हो रहे थे और यन पत्रों से रहित और प्रज्वलित अग्नि रूपी वृक्षों के आश्रय बने हुए है ।४०। जब स्त्री, बालक वृद्धोंके साथ ब्रह्मलोक के अधिपति और ब्रह्मलोक के नगर वहन को प्राप्त हो-होकर आकाश में गिरने लगे ।४१। तब ऊँटों की सेना के समान अलक्षित संचरण व्योम को देखते हुए काजल के समान काले घनघोर कल्पांत मेघ गर्जना करते हुए समीप आ गए। ।४२।

स्थिरकल्पालज्वालाज्ञासुल्यविद्युन्मयाचलः ।
एककोणकविश्रान्तसप्तार्णवपयोभरः ॥४३

अथ ब्रह्माण्डविस्फोटकठिनं घटिताम्बरम् ।
प्राबद्रुतोद्भटतौषारकाष्ठा वृष्टिः पपातह ॥४४
अग्निदाहवनाकाशविद्युदुन्मेषभीषणा ।
चटद्गड्गडास्फोटस्फुटद्ब्रह्माण्डमण्डला ॥४५
धराचटचटास्फोटस्फुटदगारपत्तना ।
गर्जितोर्जितसपातपतल्लोकान्तराकुला ॥४६
सा बभूवाथ सांगारजगद्गेपविलासिनी ।
कृतप्रत्युद्गा वाष्पश्रियोऽम्वलनया भुवः ॥४७
दवृच्चचटारवपूरिताशो ।
भीमोऽभवत्सलिलदानलसन्निपातः
दुर्बारवैरिविषमो महतां बलानां
संग्राम उग्र इस हेतिहतोग्रहेतिः ॥४८

वह कल्पांत मेघ मण्डल स्थिर अग्नि की लपटों के समान अत्यन्त वीभत्स विद्युत युक्त पर्वतों से समन्वित था। उसने अपने एक ही कोण में सप्तावरणक जल भर लिया।४३। फिर वर्षा होने लगी, इससे सम्पूर्ण आकाश का ब्रह्माण्ड विस्फोटके समान अत्यन्त कठोर वज्र जैसे निर्घात से युक्त कर दिया। इसने पहले ही सभी दिशाओं में पिघले हुए तुषार कीं वर्षा कर डाली।४५। यह वर्षा वन और आकाश में विद्युत प्रकाश एवं अग्निदाह के समान अत्यन्त भयंकर प्रतीत होती हुई सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड को अपने चटपट और गड़बड़ शब्द से तथा विस्फोटसेचूर्ण कर रही थी उसने चटपट शब्द से पृथिवी को विदीर्ण करने के कारण अंगार समूह भी तोड़ दिये थे। गर्जन सहित जल वर्षा से लोकान्तरों को गिराती हुई वह व्याकुल कर रही थी।४६। फिर अङ्गारों से परिपूर्ण जगद्रूप घर में विलसती हुई वह वृष्टि वाष्पश्री की सखीके समान दाह रहित भूमि पर आकर मिल गई थी।४७। उस समय वृहद् भीषण चटपट शब्द को परिपूर्ण करने वाले मेघों और और अग्नियों का जो समागम हुआ वह परस्पर में किसीसे भी पराजित न होने वाले शत्रुओं

के विषम, अत्युग्र, कुशल सेनाओं के पारस्परिक तीक्ष्ण शस्त्रास्त्रों से नष्ट हुए उन शस्त्रों से समन्वित युद्धके समान अति भीषण होता था। ।४८।

## ८९-ब्रह्माण्डकोटर का विनाश

अथावन्नपयस्तेजः पवनानां युगक्षये ।
जाते परमसङ्क्षोभे बभूवास्मिन् जगत्त्रयम् ॥१
तापिच्छविपिनोडीतिनिभभंस्माभ्रभासुरम् ।
महार्णवमहावर्त्तवृत्तिधूमविवर्त्तनम् ॥२
नीलज्वालालवोल्लास हेलाटिमिटिमारटि ।
कृतभस्माभ्रम्भारपूर्णलोकान्तरान्तरम् ॥३
उच्छलदीर्घरुत्कुरैच्छमच्छमत्यास्मकैः ।
तुर्यनुन्नमदासारविसारिजयघोषणम् ॥४
भ्रमद्भस्माभ्रधूमाभ्रं वृहत्कल्पाभ्रमभ्रमम् ।
वाष्पाभ्रविमोद्भ्रन्तसीकरोग्राभ्रवृन्दवत् ॥५
ब्रह्माण्णमित्तिभाँकारभीषणैर्मातरिश्वनः ।
प्रसरैरम्बरोडोनदग्धेन्द्रादिपुरोत्करम् ॥६
जलानलानिलोल्यासस्फुटत्कोटिगताश्मनाम् ।
अविघट्टनटङ्कारैर्जडीभूताक्षकश्रुति ॥७

वसिष्ठजी बोले-हे राम ! पृथ्वी, जल, तेज और वायु का विक्षोभ होने पर त्रिजगत् की जो उत्पत्ति हुई अब उसका वर्णन कहता हूँ,आप श्रवण कीजिए।१। उस समय तीनों जगत् उड़ते हुए तमाल वन के समान उड़ते हुए भस्मरूपी अभ्र से भासुर होते हुए महार्णवोंके भ्रमण शील महान् आवर्तों के समान विचरणशील धूमों से ढकगये।२। उनमें जो धूमयुक्त नीली लपटें निकल रही थी, उनमें विलासपूर्ण टिमटिम शब्द हो रहे थे। उन्होंने भस्माभ्र के ढेरों में लोकान्तर के अन्तर को भी व्याप्त कर दिया।३: उस घनघोर वृष्टि का सर्वत्र व्यापक घोष

हो रहा था, गीली लकड़ियों से छमछम की ध्वनि हो रही थी, इससे प्रतीत होता है कि कोई तुरही ही जयघोष कर रही हैं ।४। सम्पूर्ण त्रिलोकी भ्रमशील भस्मरूपी मेघों से व्याप्त हो गई। उससे महाकल्प के मेघों की शोभा झलकने लगी। भापरूपी मेघों के विभ्रम से वह युक्त होगई उद्भ्रान्त सीकर रूपी मेघोंकी उसमें भले प्रकार स्थिति हुई ।५। ब्रह्माण्ड भित्ति में हो रहे भांकार शब्दों से युक्त भयंकर पवन के प्रवाह द्वारा आकाश मण्डल में उड़ाए गये एवं जले हुए इन्द्रादि पुरोंके समूह से वह भर गया ।६। जल, अग्नि और वायु के उल्लासपूर्ण ताण्डव से बड़े-बड़े पाषाण भी उड़े जा रहे थे इसके परस्पर टकराने से निकलती हुई टंकार ध्वनि से सबके श्रोत्र जड़ हो गए थे ।७।

निरर्गलोल्लसन्मादं सर्गलोपशमक्रमम् ।
सर्गलोपोल्लच्छेषं सर्गलोपविवर्जितम् ॥८
अनारतविपर्यासकारिमास्तनिर्वृतम् ।
बीजराशिरिवाजस्रं पूर्यमाण पुनः पुनः ॥९
उन्मुकान्योन्यनिष्पेषवह्निचूर्णसुवर्णजैः ॥
रजोभिर्विवृतैर्हेमकुट्टिमाकाशकीटरम् ॥१०
भूमण्डलबृहत्खण्डभ्रंष्टैः सद्वीपसागरैः ।
पूर्णसप्तमपाताल लुठत्पातालमण्डलैः ॥११
आसप्तमसुतालान्तमामहीतलपर्वतम् ।
आव्योमैकार्णवीभूत पूर्णप्रलयवायुभिः ॥१२

उस समय निरर्गल नाद गूँज रहा था। सृष्टि के लोप हो जाने के कारण वातावरण शान्तसा हो गया। सर्गलोकमें ब्रह्माका विलास प्रत्यक्ष होगया। यथार्थ में तो यह सम्पूर्ण सृष्टि ही उत्पत्ति और लय से रहित है ।३। अथवा यह निरन्तर परिवर्तन करने वाले पवन से वृत्ति-रहितहैं ।३। अथवा यह निरन्तर परिवर्तन करने वाले पवन से वृत्ति-रहित हैं और बीज के ढेर के समान ही बारवार पूर्णता को प्राप्त होता है ।९। सम्पूर्ण सर्ग में लुआठों के परस्पर आघातों से अग्नि चूर्ण और स्वर्ण से

उत्पन्न होकर फैली हुई आपार वृक्षोंसे आकाश कोटर स्वर्ण कुट्टिम जैसा हो गया।१०। जगत् उस समय सातवें पाताल एक स्थान-च्युत द्वीपों और समुद्रों से परिपूर्ण पृथिवी मण्डल के वृहद खण्डों से और लुढ़कते हुए पाताल से भर गया।११। नीचे पाताल तक, बीच में पृथिवी और पर्वत तक तथा ऊपर आकाश तक प्रलय पवनों से परिपूर्ण हुआ जगत् एक समुद्र के रूप में भर गया।१२।

एकार्णवोऽथ ववृधे शनैः शीघ्रं सरिच्छतैः।
भुवने जल कल्लोलैः कोपो मूर्खाशये यथा ॥१३
मुसलोपमया पूर्वं ततः स्तम्भनिभांगया।
ततस्तालद्रुमाकार धाराऽऽसारसारयाः ॥१४
ततो नदीप्रवाहोग्रजयपातैकपातया।
सप्तद्वीपमहीपीठसममेदुरमेधया ॥१५
वह्निर्विदाह द्वृष्टया शममभ्याययौ तथा।
शास्त्रसज्जनसगत्या गाढ ापत्पद यथा ॥१६
ऊर्ध्वाधरस्थपरिवृत्तपदार्थजात-
मन्तः कर्णः खणखणायितशैल-ज्जम्।
ब्रह्माण्डकोटरमभूद्विधुरं कुवाल-
ललाविलोलेमिव बिल्वफल विशुद्धम् ॥१७

फिर यह एकार्णव ही शनैः शनैः शीघ्र बहने वाली नदियोंके द्वारा जल की तरङ्गों से बढ़ता भय मूर्ख मनुष्य के चित्त में क्रोध के समय लोक में वृद्धि को प्राप्त होने लगा।१३। प्रथग मूसल के आकारमें फिर स्तम्भ के आकारमें फिर ताल वृक्ष के आकार में उत्तरोत्तर अत्यन्त मोटी होती हुई वृष्टिधारा पड़ने लगी।१४। फिर जैसे नदी प्रवाह से उग्र जलपात होता है उसके समान जलधार गिराने वाली एवं सातों दोषों से युक्त भूपीठ के समान अत्यन्त मोटी जल धाराऐं गिरने लगीं।१५। उस वृष्टिसे वह दाहमयी अग्नि उसी प्रकार शांत हो गई जिस

प्रकार कि सज्जनों और शास्त्रों की सङ्गति से भीषण आपदाओं का पाद भी शान्त हो जाता हैं।६। जिससे ऊपर नीचे के अनेकों भ्रमण शील पदार्थ थे, जल-कणों से पर्वत रूपी मज्जा खनखना रही थी, ऐसा सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड कोटर जैसा ही नष्टहो गया जैसे कि बालकों की लीला से ही शुद्ध विल्वफल नष्ट हो जाता है।१६।

## ६०—छायारूपिणी कालरात्रि का वर्णन

अथ राघव रुद्रं तं तदा तस्मिन्महाम्बरे।
प्रवृत्तं नर्तितुं मत्तमपश्यं विततात्रृतिम् ॥१
व्योमेवाकृतिमापन्नमजहृगयापितां निजाम्।
महाकारं घनश्यामं दशाशापरिपूरकम् ॥२
अर्केन्दुवह्निनयन चयद्दशदिगम्बरम्।
घनदीर्घप्रभाजालमालानं श्यामल च्छिषाम् ॥३
वड़वाग्निदृशं लोल भुजोर्मिभरभासुरम्।
एकार्णवार्णो द्वाग्देहवन्धेनेव समुत्थितम् ॥४
पश्याम्यनन्तरमह यावत्तस्य शरीरतः।
छायेव परिनिर्याति नर्तनानुविधायिनी ॥५
सूर्येष्वविद्यमानेषु महातमसि चाम्बरे।
स्थिता कथमियं छाया भवेदिति मतिर्मम ॥६
यावद्विचारयाम्याशु तावत्तस्य तदा पुरः।
सा स्थिता परिनृत्यन्ती विस्तीर्णा श्रीत्रिलोचना ॥७

वशिष्ठजी ने कहा-हे राघव ! फिर उस महाकाल में मुझे मत्त हुए भगवान रुद्र नृत्य करते हुए दिखाई दिए, इस समय वे आकाशके समान वृहदाकार, व्यापक महदाकृति वाले, घन के समान श्याम वर्ण वाले सूर्य चन्द्र, अग्निरूपी तीन नेत्रवाले दिशा रूपी परिधानकारी, दीर्घ

प्रभाजाल से समन्वित होने से नीलम के बन्धन स्तम्भ के समान दिखाई देने वाले, बड़वानल जैसे दीप्त नेत्र और चंचल भुजा रूपी तरङ्गों से समुज्जवल शरीर वाले ऐसे लग रहे थे, जैसे प्रलयकालीन महार्णव का जल ही देह धारण कर साक्षात् प्रकट हो गया हो। फिर मुझे दिखाई दिया कि उनके नृत्य का अनुकरण करती हुई एक छाया उनके देह से निर्गत हुई उसे देखते ही मैं सोचने लगा कि जब सूर्य ही उपस्थित नहीं है और आकाश घोर अन्धकार से परिपूर्ण है तब यह छाया कैसे स्थित हो गई ? मेरे इतना सोचते-सोचते ही वह छाया नृत्य करती हुई तत्काल भगवान् रुद्र के समक्ष उपस्थित होकर ठहर गई। विस्तीर्ण देह और तीन नेत्रों सहित साक्षात् श्री हीन प्रतीत होती थी।१—७।

कृष्णा कृशा शिरालांगी जर्जरा वितताकृतिः।
ज्वालाकुलानना लीलवनसभारशेखरा ॥८
विश्वरूपण्यार्कादिशिरः कमलजालकैः।
कृतमालाऽमलाकीकवातवह्निमयाञ्चला ॥९
प्रलम्बकर्णा लुलितनागा नृशवकुण्डला।
शुण्कतुम्बीलताष्ठीला दीर्घा लोलाऽसितस्तनी ॥१०
दन्तेन्दुमालाबिमला विमलोद्योतपाततः।
तमीर्णवोद्ध्ववर्लेखेव वृत्तावर्तविवर्तिनी ॥११
क्षणभेकभुजाकारा श्रणं बहुधुजाकुला।
अनन्योग्रभुजाक्षिप्तजगन्नर्तनमण्डपा ॥१२
क्षिप्रमेक मुखाकारा क्षिप्रं बहुमुखाकृतिः।
अनन्तोग्रमुखी क्षिप्रं निर्मुखी चापि च क्षणम् ॥१३
एकपादान्विता क्षिप्रं क्षिमं पादशतान्विता।
क्षणं चानन्तपादाढ्या निष्पादाकारिणी क्षणम् ॥१४

वह कृशांगी, काली नसों से परिपूर्ण अङ्ग वाली, जर्जरा वितताकार और ज्वालाओं से व्याप्त मुख वाली थी। चञ्चल बन की समृद्धि रूप पुष्पादि से उसका शीश शोभित हो रहा था।८। विभिन्न वर्णों के सूर्य

आदि देवताओं के शिररूपी कमलों की माला उसके कण्ठ में विभूषित थी और स्वच्छ आलोक वाले पवन से प्रतीत हुआ अग्नि ही उसका आँचल था ।६। उसके लम्बे कानों में चपल नाग झूम रहे थे और दो मनुष्य देह कुण्डल के रूप में सुशोभित थे, सूखी हुई तुम्बीलता के समान दीर्घ, चञ्चल लटकते हुये असित् वर्ण के दोनों स्तन थे ।१०। दांत रूपी चन्द्रमाला से स्वच्छ होने के कारण वह दन्त-प्रकाश के गिरने से और अन्धकार रूपी समुद्र के आवर्तों से चपल उर्ध्वलेखा-सी प्रतीत हो रही थी ।११। क्षण भर में ही वह कभी तो एक भुजा के आकार वाली और कभी अनेक भुजाकार हो जाती थी तथा क्षण भर में ही वह अपनी अनन्त भुजाओं से जगत रूपी नतन मण्डल की ऊपर फैलाती हुई व्यग्रता उत्पन्न करती थी ।१२। क्षण में ही वह एक मुख वाली और क्षण भर में ही अनन्त मुख वाली हो जाती थी तथा क्षण भर में ही उसका एक भी मुख नहीं रहता था ।१३। वह तुरन्त ही एक पांव वाली तुरन्त ही सैकड़ों और अनन्त पैरों वाली तथा क्षण भर में ही एक भी पांव से रहित हो जाती थी ।१४।

कालरात्रिरियं नेति मयाऽनुमितदेहका ।
काली भगवती सेयमितिनिर्णीतसज्जना ।१५
ज्वालापूर्णारघट्टोग्रखाताभनयनत्रया ।
ज्तलद्धरेन्द्रनीलाद्रिसानूपमललाटभूः ।१६
लोकालोकेन्द्रनीलोग्रश्वभ्रभीमहनद्वया ।
वातस्कन्धगुण प्रोततारामुक्ताकलापिनी ।१७
नृत्यादभुजलतापुष्पैन खशुभ्रामामण्डलैः ।
पूर्णचन्द्रशतानीव भ्रामयन्ती नभस्तले ।१८
ततोनृत्तवशावेशाद्वर्द्ध मानशरीरिणी ।
मया दृष्टावधानेन गगनोभोगभूरिणा ।१६
यावत्तयाऽऽवृता देहे हेलावलनसारया ।
माला मलयकैलाससह्यमन्दरमेरुभिः ।२०

तस्या अंगेषु दृष्टानि पुराणि नगराणि च।
ऋतवश्च त्रजो लोका मासाँहोरात्रमालिका:२१

उसका वह रूप देखकर मैंने अनुमान किया कि यह कालरात्रि हो सकती है। सज्जनों ने इसे काली भगवती निर्णीत किया है।१४। उसके तीन नेत्रों की समानता अरघट्ट यन्त्र के शिर में तीन गर्तों की ज्वालाओं सहित होने से की जाती है। उसका ललाटभू मानो इन्द्र नील पर्वत का वह प्रस्थ भाग है, जहाँ पृथ्वी धधक रही हो।१६। उसके दोनों जबड़े मानो लोकालोक पर्वत के इन्द्रलोक के उग्रगर्त जैसे भीषण हों, क्योंकि उसके कण्ठ में वात स्कन्द रूपी धागे में पिरोए हुए तारे रूपी मोतियों की माला सुशोभित थी।१७। नृत्य करती हुई उसको भुजालता रूप फूलों सहित नखों की शुभ आभारूपी मेघमण्डल से आकाश तल में शतशः पूर्ण चन्द्रों का नाच नाचती हुई लग रही थी।१८। फिर आकाश में विद्यमान अनन्ताकाश के समान व्यापक रूप वाली उस भगवती को अपने योग-बल से मैंने देखा कि नृत्य के आवेश में उसका शरीर उड़ता चला जा रहे हैं।१९। फिर मुझे दिखाई दिया कि विकास पूर्बक नृत्य करती हुई उस काली ने मलय, कैलाश, सह्य मन्दर और सुमेरु आदि पर्वतों की माला को बनाकर अपनी देह में धारण कर रही थी।२०। फिर मैंने उसके अङ्गों में नगर, ग्राम, ऋतु, मास, अहोरात्र और त्रैलोक्य रूपी मालाओं को विभूषित हुए देखा।२१।

मुक्तालतादिकं नद्यः कालिन्दी त्रिपथादिकः।
धर्माधर्माबुभौ कर्णभूषणे चान्यकर्णयो।२२
स्तनास्यस्यास्तु चत्वारः श्रवद्धर्मपयोलवाः।
वेदाः सकलशास्त्रार्थचतु:संस्थानचूचुकाः।२३
त्रिशूलैः पट्टिशैः प्रासैः शरशक्त्यृष्टिद्गरैः।
नियदायुधजालानि स्रग्दामानि विभर्ति सा।२४
चतुर्दशविधाभूतलातयो या सुरादिकाः।
तस्याः शरीरशालिन्यास्ता लोमा वलय स्थिताः।२५

तस्याश्चनगरग्रामगिरयो देहशायिनः ।
नृत्यन्त्या सह नृत्यन्ति पुनर्जन्ममुदेव ते ॥२६

कलिन्दी, त्रिपथगा (गंगा) आदि नदियाँ उसके मुक्ताहार के रूप में और धर्म अधर्म उसके अन्य कानों के आभूषण रूप में शोभित हो रहे थे ।२२। चारों वेद उसके धर्म रूपी दूध के देने वाले चार स्तन थे और सम्पूर्ण शास्त्रार्थ रूपी उसके चूचूक थे ।२३। त्रिशूल, पट्टिश प्राश, बाण, शक्ति, खड्ग और मुद्गर और जितने प्रकार के भी शास्त्रास्त्र थे, वह सब पुष्पमालों के रूप में उसने धारण कर रखे थे ।२४। सुरादिक रूपी जो चौदह प्रकार की भूत जातियाँ हैं, ये सब देहधारी उसकी रोमाबली थीं ।२५। उसकी देह में विद्यमान नगर, ग्राम पर्वत आदि इस प्रकार नृत्य कर रहे थे, मानो वह अपने पुनर्जन्म की प्राप्ति के आनन्द में नृत्य कर रहे हो ।२६।

तहती भैरवी देवी नृत्यन्त्यापूरिताम्बरा ।
तस्य कल्पान्तरुद्रस्य सा पुरो भैरवाकृतेः ॥२७
शिरोमन्दाश्रिताग्राग्निदग्धस्थाणुवनावनिः ।
कल्पान्तवातव्याधृता वनमालेव नृत्यति ॥२८
कुद्दालोलूखलवृसीफलकुम्भकरण्डकैः ।
मुसलोदञ्चनस्थालीस्तम्भैः स्नग्दामधारिणी ॥२९
एवंविधानां सग्दामजालानां कुसुमोत्करम् ।
किरन्ती संसृजन्तीव नृतक्षुब्ध क्षयक्षतम् ॥३०
वन्द्यमानस्तया सोऽपि तथैवाकाशभैरवः ।
तथैव वितताकारस्तदोच्चैः परिनृत्यति ॥३१
डिम्बंडिम्ब सुडिम्बं पचपच शहसा ह्यम्यझम्यं प्रझम्यं
नृत्यन्ती शब्दवाद्यैः स्रजमुरसि शिरःशखर ताक्ष्यंणक्षैः ।
पूर्णं रक्तासवानां यममहिषमहाश्रृंगामादाय पाणी ।
पायाद्वो वन्द्यमानः प्रलयमुदितयाः भैरवः कालरात्र्या ॥३२

हे राम ! सम्पूर्ण आकाश मण्डल को परिपूर्ण करने वाली वह महती कालरात्रि रूपी भैरवी उन भैरव रूप में स्थित कल्पान्त रुद्र के सामने नाच रही थी ।२७। कल्पान्तकालीन उन महारुद्र के ललाट की आश्रित तृतीय नेत्राग्नि से दग्ध होने के कारण स्थाणु रूप में अवशिष्ट वनों से सम्पन्न भूमि वाली एवं कल्पान्तवात से काँपती हुई वनमाला के समान ही वह नाच रही थी ।२८। कुदाल, उलूखल का हल का फल, कुम्भ करण्डक, मूसल, सूप, स्थाली और स्तम्भ आदि की मालाओं को धारण किये हुये वह नृत्य कर रही थी ।२९। इस प्रकार माला में पिरोये हुये विभिन्न भाँति के पुष्पो, जो नाचने में क्षुब्ध होते हुये टूट कर गिर रहे थे, उन्हें बिखेर कर नवीनता प्रदान करती हुई नृत्य में लीन थी ।३०। इस प्रकार उस भीषण रूप वाली कालरात्रि द्वारा वन्दित हुये, वैसा ही भयङ्कर रूप एवं आकार धारी अनन्ताकार भगवान् रुद्र भी उसके समान महानृत्य में उन्मय थे ।३१। रक्त और आसवों से युक्त यम के भैंसे का सींग हाथ में लेकर डिम्ब-डिम्ब और झम-झम आदि शब्द वाद्यों के सहित नृत्य करती हुई वह देवी कण्ठ में मुण्डमाल और शिर में गरुड़-पंख धारण किये उस प्रलय काल में जगत् को भक्षण कर अत्यन्त आनन्दित हुई कल्पान्त रुद्र रूपी भैरव को नमस्कार कर रही थी । इस प्रकार नर्तन शील एवं प्रसन्नता उस काल रात्रि द्वारा वन्द्यमान वह भगवान् भैरव आपका मंगल करें ।३२।

## ९१—स्वरूपज्ञान से परम शान्ति

किमेतद्भगवन्सर्वनाशे नृत्यति केन सा ।
किं शूर्पफलकुम्भाद्यैस्तया: स्रग्दा!मधारणम् ।।१
किं नष्टं त्रिगद्भ्रूय: किं काल्या देहसंस्थितम् ।
परिनृत्यति निर्वाणं कथं पुनरुपागतम् ।।२

नासौ पुमान्न चासौ स्त्री न तन्नृत्तं द ताावुभौ ।
तथाभूते तथाचारे आकृती न च ते तयोः ।३
अनादिचिन्मात्रनभो यत्तत्कारणकारणम् ।
अनन्तं शान्तमाभाँसमात्र मव्ययमातरम् ।४
शिवं तत्सच्जिवं साक्षाल्लक्ष्यते भैरवाकृति ।
तथास्थितो जगच्छान्तौ परमाकाश एव सः ।५
चेतनत्वात्तथाभूतस्वभावविभवादृते ।
स्थातुं न युज्यते तस्य यथा हेम्ना निराकृतिम् ।६

श्रीराम बोले—हे भगवान् ! जब उस प्रलय में सर्वनाश ही हो गया तब वह भगवती किस अङ्ग से नृत्य कर रही थी । उस समय रूप, उलूखल, कुम्भ आदि सब नष्ट हो चुके थे तो उनकी माला उसने कैसे धारण की हुई थी ? यह सब आप मेरे प्रति कहिए ।१। त्रिजगत् का क्या नष्ट हुआ ? उस काली के शरीर में क्या स्थित रहा और निर्वाण में लीन हुआ जगत् पुनः आकर कैसे नृत्य करने लग गया ? ।२। वसिष्ठ जी बोले—हे राम ! वह रुद्र भगवान् न तो स्त्री ही हैं और न पुरुष और न उन्होंने कोई नृत्य ही किया है । यथार्थ में तो उन काली और रुद्र कारणों का भी कारण, आदि रहित, चिन्मात्र, आकाशरूप, अनन्त, शांत अभासमात्र और अव्यय है, वह सर्वव्यापी हैं ।४। वही शिव, सदाशिव ब्रह्म ही प्रलयाकाल में भैरव रूप से साक्षात् दिखाई देते हैं, क्योंकि जगत् के शान्तिकाल में वही परमाकाश भैरवाकार दिखाई देता है ।५। वह ब्रह्म चेतन होने के कारण अपने स्वरूपात्मक वैभव का परित्याग कर उस प्रकार स्थित नहीं कर सकता, जिस प्रकार कि सुवर्ण अपनी आकृति को नहीं छोड़ता ।६।

कथमास्तां वद प्राज्ञ चिन्मात्रं चेतनं बिना ।
कथमास्तां वद प्राज्ञ मरिचं तिक्ततां धिना ।७

विना तिष्ठति माधुर्यं कथयेक्षु रसः कथम् ।
निर्माधुर्यश्च यस्त्विक्षु रशो नहि स तद्रसः ।८
अचेतन यच्चिन्मात्रं न तच्चिन्मात्रमुच्यते ।
न च चिन्माचनभसो नष्टं क्वचन युज्यते ।९
स्वसत्तामात्रकादत्यन्किक्रिचत्तस्य न युज्यते ।
अन्यत्वमुररीकर्तुं व्योमानन्यमसौं किल ।१०
तस्मात्तस्य यदक्षुब्धं सत्तामात्रं स्वभासनम् ।
अनादिमध्यपर्यन्तं सर्वशक्तिमयात्मकम् ।११
तदेततिजगत्सर्गकल्पान्तौ व्योम भूर्दिशः ।
नाश उत्पादनं नाम बिना माभासन नभः ।१२

हे प्राज्ञ ! बताओ तो सही कि चेतन के बिना चिन्मात्र की स्थिति कैसे रह सकती ? बताओ तिक्तता के बिना मिरच की स्थिति कैसे होगी ? बताओ माधुर्य के बिना ईख का रस कैसे रहेगा ? क्योंकि बिना मिठास के ईख का रस हो ही नहीं सकता ।८। जो अचेतन है, वह चिन्मात्र कभी नहीं कहा जा सकता । चिन्मात्र आकाश का कुछ नष्ट होने की बात कहनी भी युक्त संगत नहीं है ।९। उस ब्रह्म की स्वसत्ता मात्र से भिन्न कुछ भी कहा जाना अयुक्त ही होगा । यथार्थ में तो वह जगदाकार से अन्य रूप होने के लिये प्रथम अपनी आत्मा को आकाश से अभिन्न बना लेता है ।१०। इसलिये उस अक्षुब्ध अनादि शान्त शून्य और सर्वशक्तिमयात्मक ब्रह्म की जो स्वसत्तामात्र स्थित है, वही इस त्रिजगत् का सृष्टि और कल्पान्त है । यही आकाश, पृथ्वी और दिशा स्वरूप है। उनमें नाश और उत्पत्ति का आभास अविद्या से ही है ।११–१२।

जननं मरणं मायामोहमान्द्यमवस्तुता ।
वस्तुता च विवेकश्च वन्धो मोक्षः शुभाशुभे ।१३
विद्याविदेहत्वं सदेहत्वं क्षणश्चिरम् ।
चञ्चलत्वं स्थिरत्व वात्वं चाह चेतरश्च तत् ।१४।

सदसच्चार्थं सदसन्मौर्ख्यं पांडित्यमेव च ।
देशकालक्रियाद्रव्यललनाकेलिकल्पनम् ॥१५
रूपालोकमनस्कारकर्मबुद्धीन्द्रियात्मकम् ।
तेजोवार्यनिलाकाश पृथ्व्यादिकमिद ततम् ॥१६
एतत्सर्वमसौ शुद्धचिदाकाशो निरामयः ।
अजहद्व्योमतामेव सर्वात्मैवैवमास्थितः ॥१७

जन्म, मरण, माया, मोह, मान्द्य, अवस्तुता, विवेक, बन्ध, मोक्ष शुभ अशुभ, विद्या, अविद्या, विदेहत्व, त्रण, चिरकाल चपलता स्थिरता तुम, मैं यह, वह, सत्, असत्, मूर्खता पाण्डित्य, देश, काल, क्रिया, द्रव्य, कलना, केलि, कल्पना, रूप, आलोक, कर्म बुद्धि, तेज, जल, पवन, आकाश और पृथ्वी आदि जो कुछ भी है, यह सब निरामय चिदाकाश है और अपने रूप का कभी परित्याग न करता हुआ सदैव सर्वात्म रूप होकर ही अवस्थित है ।१३-१७।

चिन्मयः परमाकाशो य एव कथितो मया ।
एषोऽसौ शिव इत्युक्तौ भवत्येस सनातनः ॥१८
स एष हरिरित्यास्ते भवत्येष पितामहः ।
चन्द्रोऽर्कं इन्द्रो वरुणो यमो वैश्रवणोऽनलः ॥१९
अबोधौ बोध इत्येव चिद्व्योमैवाऽऽमनि स्थितम् ।
तस्माद्भेदो द्वैतमैक्यं नास्त्येवेति प्रशाम्यताम् ॥२०
तावत्तरगत्वमयं करोति
जीवः स्वसंसारमहासमुद्रे ।
यावन्न जानाति परं स्वभावं
निरामयं तन्मयतामुपेत ॥२१
ज्ञाते तु शान्तिं स तथोपयाति
यथा न सोऽब्धिनं तरगकोऽसौं ।
यथास्थितं सर्वमिदं शान्तं
भवत्वनन्तं परमेव तस्या ॥२२

हे राघव ! जिस चिन्मय परमाकाश का मैंने आप से वर्णन किया है, वही 'शिव' नाम से कहा गया सनातन पुरुष है ।१८। उपासकों की भावनानुसार वही, हरि वेश में, वही पितामह ब्रह्मा रूप में, वही चन्द्र, सूर्य, इन्द्र वरुण, यम कुवेर अग्नि रूप में स्थित होता है।१६। वेही चिदाकाश ब्रह्म अबोध रूप से सर्ग रूप में और बोध रूप से निज स्वरूप में स्थित रहता है। इसलिये द्वैत-अद्वैत का कोई भेद नहीं है, यह जानते हुए आप शान्त हो जाइये ।२०। यह जीव अपने परब्रह्मात्मक स्वभाव को न जानता हुआ संसार-सागर की जन्म-मरणादि रूपी तरंगों की कल्पना करता है और अपने स्वरूप का ज्ञान प्राप्त कर लेने पर तन्मयता युक्त होकर अपने उसी निरामय स्वरूप में अवस्थित हो जाता है ।२१। स्वरूपज्ञान होने पर जीव को वह शान्ति मिल जाती है जिसमें न तो सागर ही रहता है न तरंग ही, यथावस्थि यह संम्पूर्ण विश्व शान्त और अनन्त रूप ही हो जाता ।२२।

## ९२–शिव और काली चिन्मात्र ही हैं

चिन्मात्ररपमाकाश एषः य कथितो मया ।
एषोऽसौ शिव इत्युक्तस्तदा रुद्रः प्रनृत्यति ॥१

याऽसो यस्याऽऽकृतिर्नासावाकृतिः कृतिनांवर ।
तच्चिन्मात्रघनं व्योम तथा कचति तादृशम् ॥२

मया दृष्टातदाकाशभेव शान्तं तदाकृतिः ।
मयैव तत्परिज्ञातं नान्यः पश्यति तत्तथा ॥३

यथा नाम स कल्पान्तः स रुद्रः सा च भैरवी ।
मायामात्रं तथा सर्वं परिज्ञातमलं मया ॥४

चिद्व्योमेव परं शून्यं सन्निवेशेन तेन तत् ।
तथा संलक्ष्यते नाम भैरवाकारता गतम् ।५

वाच्यवाचकसम्बन्ध बिना वोधो न जायते ।
यस्मात्तस्मात् त्वयि मयो दृष्टमेव प्रवर्णितम् ।६
यदेव वाच्यपारूढमेतद् राम सदैवे ते ।
रूढाधिभौद्विकदृशः क्षणान्मायात्मतां गतम् ।७

वसिष्ठ जी बोले—हे राम ! मेरे द्वारा कहा गया यह चिन्मात्र परमाकाश ही है । विश्व रूप से कहा जाने वाला यह प्रलयकाल में रुद्र रूप से नृत्य करता है ।१। हे कृतियों में श्रेष्ठ ! रुद्र की भयङ्कर आकृति यथार्थ में उसकी अपनी नहीं है, अपितु उस प्रकार से वह चिन्मात्र घनाकाश ही स्फुरित होती है ।२। मैंने उस भयङ्कर मूर्ति को परम शान्त चिदाकाश रूपी ही देखा । जिस रूप में मैंने उन्हें जाना उस रूप में कोई अतात्विक व्यक्ति नहीं देख सकता ।३। जो वेह कल्पान्त, वह रुद्र, और वह भैरवी है, यह सब मायामात्र ही है । सात्विक बुद्धि से मैंने भले प्रकार जान लिया ।४। वह परमशून्य चिदाकाश ही उस आकृति विशेष को धारकर भैरवाकार दिखाई देती हैं ।५। क्योंकि वाच्य वाचक सम्बन्ध के बिना बोध नहीं हो सकता, इसलिये कल्पना से परिवर्तित रूप में मैंने जो कुछ देखा, वह आपसे कह दिया ।६। अधिभौतिक दृष्टि दृढ़ होने से आपकी वाणी को दृढ़ता प्राप्त हुई है यह क्षण भर में ही मायात्मक हो जाती है ।७।

न भैरवी सा नैवाऽसौ भैरवी नैव संक्षयः ।
समस्तमेव तद्भ्रान्तिमात्रं जिद्व्योम् भासते ।८
स्वप्ननिर्माणपुरवत् सांकसांकल्परणवेगत् ।
कथार्थसार्थरसवन्मनोराज्यविलासवत ।९
चिन्मात्रकाशमेवाऽछ कचति स्वात्मनाऽऽत्मनि ।
तथा नाम यदाभाति तदात्मैव जगत्तद्वा ।१०
शिवयोरेवमाकारो निराकारोऽगं वर्णित ।
अधुना श्रृणु ते वक्ष्पे नृत्यस्याऽनृत्ततास्थितिम् ।११

यन्नाम चेतनं यत्र यदवश्यं स्वभावतः।
स्पन्दधर्मि भवत्येव वस्तुता हि स्वभावजा ।१२
यः स्पन्दश्चिद्घनस्याऽस्य शिवस्याऽस्य स एव नः।
स्ववासनावेशवशान्नृत्यमेव विराजते ।१३
सतः स कल्पान्त शिवो रुद्रो रौद्राकृतिद्रुतम्।
यन्नृत्यति सि तद्विद्धि चिद्घनस्पन्दन निजम् ।१४

यथार्थ में तो वह न भैरवी है, न भैरव और न प्रत्यक्ष काल ही हैं अपितु सब भ्रान्ति है। वस्तुतः यह चिदाकाश ही आसमान हैं।८। स्वप्न में निर्मित हुये सागर के समान सङ्कल्पित सागर के वेग जैसा कथा के अर्थ में जो सोमरस है, वैसा अथवा मनोराज्य के तुल्य जो भ्रम स्वरूप में प्रकाशित रहता है और अबोध अवस्था में प्रतीत होता है।१०। इस प्रकार यथार्थ में निराकार ब्रह्म का भैरव भैरवी से मैंने वर्णन किया है अब उस अमृत्यस्वरूप की नृत्यस्थिति को कहता हूं, उसे सुनियें।११। जिस चेतन में चेतत्व का स्वभाव है, वह स्पन्द धर्मो ही हैं, वस्तुतः स्वभाव से ही स्थित होती हैं।१२। चिद्घन का स्पन्द ही शिव का स्पन्द है और वही वासना के वशीभूत होकर नृत्यरूप से निराला हैं।१३। कल्पान्त में जो शिव भयानक रुद्र रूप में द्रुति वेग से नृत्य करते हैं उसके चिदघ्न का अपना स्पन्द ही जानिए।१४।

यच्चेद चेत्यते नाम तत्स्वभावोऽस्य क्लगति।
चित्स्वभावस्य शान्तस्य स्वसत्तायामवस्थिते ।१५
यथा स्वप्ने चिदेवाऽन्तः पुरपत्तनवद्भवेत्।
पुरादि न तु तत् किञ्चिद्विज्ञानाकाशमेव तत् ।१६
आत्मनाऽऽत्मनि चिच्छन्यं ज्ञात्वा च ज्ञेयमप्यलम्।
तथा च सर्गादारभ्य वेत्ति स्वं कचनं च तत् ।१७
तस्मान्न द्वैतमस्तीह न चैक्यं न च शून्यता।
न चेतनाचेतनं वै ज्ञौनमेव न तच्च वा ।१८

न चेतति क्वचित् किञ्चित्कश्चिच्चेत्यात्मभावतः।
तेन चेतापि नास्तीव मौनमेवाऽवशिष्यते ।१९
क्वेन्निजं प्रकृतमेव यथाप्रवाह-
माचारजालमचलः परमार्थमौनात् ।
निर्मानमोहमदभेदमनगजीव-
माकाशकोशविशदाशयशान्तमास्स्व ॥२०

और यह जो चेतित है वही रुद्र, काली और नृत्य रूप में ही जाता है, भित्स्वभाव और शान्त रूप यह ब्रह्मजनित सत्ता में ही अवस्थित रहता है।१५। जिस प्रकार स्वप्न में चिति ही अन्तःकरण में ग्राम या नगर रूप हो जाता है वस्तुतः वहाँ नगर आदि की शून्यता ही है वह जो कुछ विज्ञानाकाश के अतिरिक्त कुछ भी तो नहीं हैं ।१६। ज्ञेय का ज्ञान करके चिति आत्मा से आत्मा में सदा ही ज्ञेय समझती है और सर्ग से प्रलय पर्यंत जो स्थिति हैं उसे अपना स्फुरण मानती है।१७। इसलिये द्वैत-अद्वैत, चेतन, अचेतनादि कुछ भी नहीं हैं, केवल मौन ही है या फिर मौन भी नहीं है।१८। चिति के चेत्य स्वरूप होने से कुछ चेतनता नहीं इसलिये चैत्य और चेतन क्रिया के अभाव में चैत्यता भी नहीं हो सकती है। केवल मौन ही शेष रहता हैं।१९। हे राम ! आप भी अपने प्रकृत कार्यों को यथाक्रम चलने दीजिये और परमार्थ दृष्टि से मौन रहकर उससे मान, मोह मद आदि अभेद अङ्गों और जीवाभिमान से रहित होकर आकाश शोक के समान विशद आशय एव शान्त हो जाइये।२०।

## ९३—काली का शिव में विलीन होना

इति नृत्यति सा देवी दीर्घदोदण्डमण्डलैः।
परिस्पन्दात्मकैर्व्योम कुर्वाणा घनकाननम् ॥१

क्रियाऽसौ नृत्यति तथा चितिशक्तिरनामया।
अस्या विभूषण शुपकु द्दालपटलादिकम् ॥२
चित्स्पन्दोन्तर्लगद् ध्ऽत्ते कल्पनेव पुरं हृदि।
सैवा वा जगदित्येव कल्पनैव यथापुरम् ॥३
पवनस्य यथा स्पन्दस्तथैवेच्छा शिवस्य सा।
यथा स्पन्दोऽनिलस्याऽन्तः प्रशान्तेच्छस्तथा शिवः ॥४
नृत्यन्त्याऽथ यदा तत्र तथा तस्मिम् पराम्बरे।
काकतालीययोगेन संरम्भवशतः स्वयम् ॥५
निकटस्थः शिवः स्पृष्टः स मनागभ्रभन्तिकम्।
वाडवोग्निः स्वनाशायाऽऽवहन्त्येवाऽम्बुलेखया ॥६
स्पष्टमात्रै शिवे तस्मिंस्ततः परमकारणे।
प्रवृता प्रकृति गन्तु सा शनैस्ततुतां तथा ॥७

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! यह कालरात्रि रूपिणी जो काली नृत्य करती है उसने तो अपनी परिस्पन्दनात्मक दीर्घ भुजाओं से सम्पूर्ण आकाश को एक घना अरण्य ही बना दिया हैं ।१। क्रिया रूप हुई वह चितिशक्ति ही वहाँ नाचती है परन्तु यथार्थतः उसमें नर्तनादि विकार का अभाव ही है। यह सूप, कुदाल और पटलादि तो उस क्रियात्मक चिति के ही आभूषण हैं ।२। जिस प्रकार हृदय की कल्पना ही नगर रूप हो जाती है उसी प्रकार चिति का स्पन्दन जगद्रूप हो जाता है। जैसे कल्पना नगर है वैसे ही चिति जगत् है ।३। वायु के स्पन्दन के समान ही कालरात्रि रूप में यह शिव की इच्छा है। जैसे स्पन्द वायु से भिन्न नहीं है वैसे ही शिव की इच्छा शिव से भिन्न नहीं है।४। समुद्र की प्रवाहित जलरेखा का बड़वानल से छूने के समान ही चिदाकाश में नाचती हुई उस कालरात्रि ने काकतालीय योगवश प्रेम सहित रुद्र ने समीप वाले रुद्र को छुआ, तभी उसका आवरण रूप शक्ति अंश न्यूनता को प्राप्त हो गया ।६। शक्ति अंश के कम होने पर शिव

स्पर्श की प्राप्त हुई वह कालरात्रि शनैः-शनैः अपने अव्यक्त भाव और लघुत्व को प्राप्त होने लगी ।७।

अनन्ताकारतां त्यक्तवा सम्पन्नागिरिमात्रिका ।
ततो नगरमात्राऽसौ ततश्च द्रुमसुन्दरी ।८
ततो व्योमसमाकारा शिवस्यैवाऽऽकृति ततः ।
सा प्रविष्टा सरिच्चान्तर्भरम्भेव महार्णवम् ।९
एक एवाऽभवदथो शिवया परिवर्जितः ।
शिव एव शिवः शान्त आकाशे शमनोऽभितः ।१०
भगवच्छिवसंस्पृष्टा सा शिवा परमेश्वरी ।
किमर्थं मागता शान्तिमितिमे ब्रूहि तत्वतः ।११
सा रामः मकृति प्रोक्ता शिवेच्छ पारमेश्वरी ।
जगन्मायेति विख्याता स्पन्दशक्तिरकृत्रिमा ।१२
स परः प्रकृतेः प्रोक्तः परुषः पवनाकृति
शिवरूपधरः शान्तः शरदाकाशशान्तिमान् ।१३
संविन्मात्रै कधर्मित्वात् काकतालीययोगताः ।
संविद्देवी शिव स्पृट्वा तन्मयीव भवत्यलम् ।१४

उसने अपने अनन्ताकार का परित्याग कर दिया और पर्वताकार हो गई, फिर नगराकार मात्र होकर वृक्ष सुन्दरी रूप हो गई ।८। फिर वह आकाश के आकार वाली हो गई उसके पश्चात् जैसे नदी समुद्र में मिल जाती है, वैसे ही सब आकृतियों का परित्याग कर शिव में लीन हो गई ।९। तब तो शिवा-रहित एक मात्र शिव ही वहाँ रह गये । अब चिदाकाश, स्वप्न, शान्त और सब उपद्रवों काश मन करने वाले शिव ही स्थित थे ।१०। श्रीराम ने पूछा—हे भगवान् ! शिवजी का स्पर्श करते ही वह परमेश्वरी शिवा शान्ति को किस प्रकार प्राप्त हो गई वह मुझे बताइए ।११। वसिष्ठजी बोले—हे राम ! जो प्रकृति कही गई है, वही जगन्माया नाम से प्रसिद्ध स्वाभाविक स्पन्दन शक्ति है ।१२। वह प्रकृति से परे, पवनाकृति पुरुष शिव रूप धारण किये हैं, शरत्कालीन आकाश के समान

स्वच्छ शान्ति धारण करने वाले एवं शान्त वही है।१३। चिति शक्ति की आश्रयभूत होने से प्रकृति को चितिशक्ति ही जानो। काकताली योग से यही शिवजी का स्पर्श करके शिव रूप हो जाती है।१४।

पुंसश्छायां निजच्छाया प्रविष्टस्य शरीरकम्।
यथाऽऽशु प्रविशत्येव प्रकृतिः पुरुषं तथा।१५
चेतित्वा चिन्निजं भाभं पुरुषाख्यं सनातनम्।
भूयो भ्रमति संसारे नेह तत्तां प्रयाति हि।१६
साधुर्वसति चोरौघे तावद्यायदसौ न तम्।
परिजानाति विज्ञाय न तत्र रमते पुनः।१७
द्वैते तावदसद्रूपे रमते भ्रमते चितिः।
परं पश्यति नो यावत्त दृष्टा तन्मयी भवेत्।१८
चितिनिर्वाणरूपं यत्प्रकृतिः परमं पदम्।
प्राप्यं ततमवाप्नोति सरिदब्धाविवाऽब्धिताम्।१९
तावद्विमोहवशतश्चितिराकुलेषु
सर्गेषु संसरति जन्मदशासु तासु।
यावन्न पश्यति परं तमयाऽऽशु दृष्ट्वा।
तत्रैव मज्जति घनं मधुनीव भृंगी।२०
सम्प्राप्य कस्त्यजति नाग तदात्मतत्त्वं
प्राप्यानुऽभूय च जहाति रसायनं कः।२१
शाम्यन्ति येन सकलामि निरन्तराणि
दुःखानि जन्म मृतिमोहमयानि राम।२२

छाया में प्रविष्ट पुरुष की छाया जैसे उसी के देह में लीन हो जाती हैं, वैसे ही पुरुष में लीन हुई प्रवृत्ति पुरुष रूप ही हो जाती है।१५। अपने सनातन पुरुष रूप को प्रकाशित करके फिर न तो इस संसार में भ्रमता और न प्रकृतित्व को प्राप्त होता है क्योंकि उसके पुनर्जन्म रूपी

अज्ञान का नाश हो जाता है ।१६। साधु पुरुष चोरों के समाज में रहता हुआ जब तक उसके कुकृत्य को नहीं जानता, तभी तक उसमें रहता है और जब उसके कर्म का ज्ञान कर लेता है तब उसके मध्य नहीं रहता ।१७। जब तक चिति आत्म रूप को प्रत्यक्ष नहीं देखतीं, तब तक असद् रूप द्वैत प्रपंच में रमती और भ्रमती हैं । जब उसे देख लेती है तभी तन्मय हो जाती हैं ।१८। चिति में निर्वाण रूप होने पर प्रकृति उसको पाकर नदी के समान रूप होने के समान तत्‌रूप हो जाती है ।१९। जब तक चिति ब्रह्म को नहीं देख लेती, तब तक मोहवश प्रतिकूल सृष्टि आदि में भटकती है और जब देख लेती है, तब मधु में भृंगी के डूबने के समान ही ब्रह्म में लीन हो जाती हैं ।२०। निरन्तर प्राप्त जन्म-मरण आदि के मोहमय कष्टों की जिससे शान्ति होती है उस आत्मा को प्राप्त कर कौन त्याग देगा ? क्या कभी कोई रसायन को प्राप्त कर उसका अनुभव कर लेने पर भी उसका परित्याग कर सकता है ।२१।

## ९४–धराधारणा से भूपीठ हो जाना

असदेवेदमाभाति ह्यद्यैव जगदाततम् ।
सङ्कल्पनमनोराज्य यथा स्वप्नपुरादिवत् ॥१

पार्श्वसुप्तजनस्वनस्तच्चित्तावेशनं बिना ।
यथा न किञ्चित्तावेशनादनुभूयते ॥२

तथा जगत्तद्दृषद सम्प्रविश्याऽनुभूयते ।
आदर्शविम्बिताकारं दृष्ट्मप्यन्यथाऽप्यसत् ॥३

आधिभौतिकभावेन नेत्रेण यदि लक्ष्यते ।
तत्तन्न दृश्यते किञ्चिन्दगिरिदेव प्रदृश्यते ॥४

अतिवाहिकदेहेन परं बोधदृशा यदि ।
प्रेक्ष्यते दृश्यते सर्गः परमात्मैव च ऽमलः ॥५

यथा खामावृतं सर्गस्तथा भूरिति बुद्धवान् ।
तदाऽहमभवं ध्याता धराधारणयाऽन्वितः ।३
धराधारणया चैव धराधानूदण गतः ।
द्वैपाद्रितृणवृक्षादिदेहोऽहमनुभूतवान् ।७

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! यह असद्रूप जगत अन्तःकरण में उसी प्रकार व्याप्त हैं, जिस प्रकार कि संकल्पित मनोराज्य का स्वप्न में देखे गये नगरादि व्याप्त रहते हैं ।१। जैसे निकट होते हुए पुरुष के स्वप्न का तव तक अनुभव नहीं हो सकता, जब तक कि उसके चित्त में प्रवेश न कर लिया जाय, वैसे ही जगत् रूपी कल्पना के आश्रयभूत चितिशिला में प्रविष्ट हुये बिना दर्पण में प्रतिबिम्ब के समान जगत् का अनुभव नहीं होता। क्योंकि दृश्यमान होते हुये भी यह असत् ही है ।२-३। आधिभौतिक दृष्टि से शिला के भीतर स्थिर ब्रह्माण्डों को आप नहीं देख सकते केवल लोकालोक पर्वत को ही देख सकते हैं ।४। परन्तु अतिवाहिक देह से और बोध दृष्टि से वह सम्पूर्ण सृष्टि स्वच्छ परमात्मरूप ही दिखाई देगी ।५। जब मैंने अपनी योग दृष्टि से जान लिया कि समय से व्याप्त आकाश के समान ही पृथ्वी भी सृष्टिमयी है तब मैं पृथ्वी की धारणा वाला ध्याता रूप से स्थित हुआ ।६। उस धरा की धारणा के कारण पृथ्वी के अभिमानी जीवरूपता को मैं प्राप्त हो गया और तब द्वीप, पर्वत, तृण और वृक्षादि के शरीर का मै अनुभव करने लगा ।७।

सम्पन्नोऽस्म्यथ भूपीठं नानावनतनूरुहम् ।
नानारत्नावलीव्याप्त नानानगरभूषणम् ।८
ग्रामग्रह्वपपर्वाढ्य पातायसुषिरोदरम् ।
खुलाचलभुजाश्लिष्टद्वीपाब्धिवलयान्वितम् ।९
हिमवद्विन्हयसुस्कन्ध सुमेरूदारकन्धरम् ।
गंगादिसरिदापूरमुक्ताहारणत्तनुम् ।१०
नित्यं कृषोवलैः कृष्टं बीजितं शिशरानिलैः ।
तापितं तपनैस्तैरुक्षित प्रावृडम्बुभिः ।११

भूपीठेन सता तत्र मया तदनु मानव ।
अनुभूतं नदनदीस्वसंवेदनसंस्थितेः ।१२
क्वचिन्मरणसाक्रन्दनारोकनणवेदनम् ।
क्वाचिदुत्ताण्ऽवस्त्रैणमहोत्सवमहासुखम् ।१३
क्वचिद् दुर्वारदुर्भिक्षदुराक्रन्दं दुरीहितम् ।
क्वचित्मत्मकलसस्यौ वसंपन्नघनसौहृदम् ।१४
क्वचिदग्निमहादाहृदग्धदेहोग्रवेदनम् ।
क्वचिज्जलप्लवालूनपुरपत्तनखण्डनम् ।१५

तब मैं विभिन्न प्रकार के वन और वृक्ष रूप रोमों से सम्पन्न, नाना रत्नावलियों से व्याप्त और अनेक प्रकार के नगररूपी भूषणों से विभूषित हो गया ।८। अनेक ग्राम और गुफारूपी पर्वतों और पाताल बिल रूपी उदर युक्त तथा सात कुलाचल रूपी भुजाओं से आश्लिष्ट और द्वीप समुद्रों रूपी वलयों से समन्वित भूपीठ बन गया ।९। हिमालय और विन्ध्याचल रूपी मेरे श्रेष्ठ कन्धे हो गये सुमेरु रूपी कंधर बन गया और गङ्गा तथा अन्य सरिताओं के प्रभाव मेरे शरीर के झनझनाते हुए मुक्ताहार बन गये ।१०। कृषक नित्य प्रति मुझ पर हल जोतने लगे, वायु पङ्खा रूप हो गए, सूर्य की किरणें मुझे तपाने और वर्षा के जल मुझे सींचने लगे ।११। हे मानव ! हे राम मैंने जिस प्रकार कहा है उस प्रकार मैं स्वयं ही भूपीठ बन गया और भूधर्मी हुई अपनी देह को देखता हुआ नद-नदी, समुद्र आदि आकार विशेषो के जानने की इच्छा से मैंने अनुभव किया ।१२। कहीं भूपीठ हुए मुझमें किसी बांधव के मरण के विलाप करती हुई नारियों की करुण वेदना सुनाई दे रही थी और कहीं महोत्सव के आनन्द में ताण्डव नृत्य करती हुई स्त्रियाँ महासुख मना रही हैं ।१३। कहीं दुर्वार दुर्भिक्ष का क्रन्दन सुनाई देता था दुष्टों की कुचेष्टाएँ चल रही थीं और कहीं वर्षा होने से उत्पन्न अनाजों के घन से ऐश्वर्य विखर रहा था ।१४।

निमीलितेक्षणनन्दतनूनामसमाक्रमम् ।
क्वचित्सूक्ष्मत रोल्लेखममकुरोल्लासनंनवम् ।१६
मक्षिकायौकमशकनिधाससदृशं क्वचित् ।
कुड्ययलेशकुभृंगारिहलहेलानिकर्षणम् ।१७
शीतंशीतविशीर्णागजर्जरत्वग्विकीर्णवत् ।
पाषाणीभूतसलिल क्वचित् परूषमारुतम् ।१८
उद्दालीभूतमद्धं गमज्दन्तःक्रमिव्रजम् ।
क्वचिदुद्भवदंगादिमूल जललिमज्जनम् ।१६
शनैरन्तर्निलीनाम्वुकृताह्लद बहिश्चर ।
सोम्नामांकुररामौघ क्वचिद् वर्षविजृम्भितम् ।२०
तनुतरपवनविकम्पितकोमलनलिनीदलास्तरणैः ।
विहरणदिव मे विहितं सरोभिवगेषु निर्वाणम् ।२१

(कहीं अग्नि के महादाह की वेदना थी तो कहीं जल की बाढ़ से पुरों और ग्रामों के कुछ भाग नष्ट हो रहे थे ।१५। कहीं नेत्र मूँदे हुए समाधिस्थ संत आनन्द से मग्न है, उनके उस आनन्दोल्लास से प्रतीत होता था कि वह सूक्ष्मतरसत्ता का अनुभव प्राप्त कर रहे हैं ।१६। कहीं मक्खी जुएँ और मच्छरों के निवास वाला भूखण्ड था तो कहीं भित्तिखंडों और प्रमादवश कमलकोश में सुप्त भौंरों को मर्दित करने वाले उनके शत्रु गणों को क्रीड़ा से हल के समान कर्षण हो रहा था ।१७। शीत, ठण्ड से विदीर्ण अङ्ग वाले जीवों की त्वचा को व्याप्त किये हुए था तो कहीं जल को ही पत्थर के समान जमाये हुए था और कहीं कठोर वायु का प्रकोप हो रहा था ।१८। कहीं कोमल अङ्गों में कीड़े प्रविष्ट थे, कहीं अङ्ग आदि उद्भव को प्राप्त हो रहे थे और कहीं जल में निमज्जन हो रहा था ।१६। मैंने अपने भूपीठ रूपी देह में कहीं बीजों में अतिवृष्टि का अनुभव किया, जिससे शनैः उनमें प्रविष्ट जलकणों से प्रथम तो आह्लाद हुआ और फिर अंकुर रूपी रोम बढ़ने लगे ।२०।

हे राम ! मेरे उस पृथ्वी रूपी देह अङ्गों में कहीं सरोवरों ने मद समीर के झोकों से हिलाये गये, कमलनियों के आस्तरण द्वारा आनन्द रूपी क्रीड़ा को मानो मेरे लिये ही समुद्भव किया हो ।२१।

## ९५—सम्पूर्ण जगत् मनोमात्र है

पार्थिवी धारणां वृद्धा जगन्ति समवेक्षितुमम् ।
संपन्नस्त्वमसौ भूमिलोकः किमुत मानसः ।१
इदं च मानसं चाऽहं सम्पन्नः पृथुभूतलम् ।
नेदंन मानसं नैव सम्पन्नो वस्तुतस्त्वहम् ।२
अमानसं महीपाठ न संभतति किंचन ।
यदसद्वे त्सि यसगा तनोसीमात्रकमेव तत् ।३
चिदाकाशमह शुद्धं तस्य मे तत्पदात्मनः ।
यच्चिन्मात्रात्मकचनं तत्संकल्पाभिध स्तृतम् ।४
तन्मनस्तन्मपृष्ठं तज्जगत्स पितामहः ।
संकल्पपुरवद्वयोम्नि कचत्येतन्मनोनभः ।५
एवं संकल्पमात्र मे मनोमात्रं तदाततम् ।
धारणाभ्याससंपुष्ट भूमण्डलतिति स्थितम् ।६
नेदं भूमंडल तद्वै तदन्यद्धि ममयम् ।
आकाशमात्रकचमनचेत्यं कचन चितेः ।७

श्रीराम बोले—हे ब्रह्मन् ! अपने आत्मा में सब जगतों को देखने में प्रवृत्त आप पार्थिव धारणा बाँधकर जैसे हम इस भूमिलोक को देख रहे हैं, उसी के समान हो गये कल्पनारूप पृथ्वी का ही अनुभव करते रहें । ।१। वसिष्ठजी ने कहा—हे राम ! काल्पनिक दृष्टि से तो आपका यह जो भूमण्डल है, यह मन का विचार होने से मान सही तो हैं इसलिए मैं मानस और वह प्रसिद्ध और यह प्रसिद्ध दोनों ही युक्त में हो गया ।

परन्तु वस्तुतः तो मैं न मानस पृथ्वी रूप हुआ और न प्रसिद्ध पृथ्वी रूप ही हुआ ।२। सत् मानो चाहे असत् यह भूपीठ अमानस तो किसी प्रकार भी नहीं हैं । मन के अस्ति नास्ति की कल्पना निहित होने से यह सब मन की कल्पना ही है ।३। मैं विशुद्ध चिदाकाश हूं, ऐसे मुझ में चिदात्मा का स्फुरण हो तो संकल्प कहा जाता है ।४। वह मन, वह भूपीठ वह जगत् और वह ब्रह्म यह सभी आकाश में संकल्प नगर के समान, चिदाकाश में मन रूपी आकाश ही स्फुरित होता हैं इसलिये यह सब कुछ मनोरथ ही है ।५। इस प्रकार वह जो कुछ भी मैं हो गया, वह सब मेरा संकल्प ही होने से मनोमात्र ही तो हुआ । केवल धारणा के अभ्यास से सम्पुष्टि को प्राप्त होकर ही भूमण्डल रूप से अवस्थित हो गया ।६। वह मानस भूमण्डल, यह भूमण्डल नहीं है, वह तो उससे विलक्षण और मनोमय है । चिदाकाश और चित्ति का चेत्य से भिन्न स्फुरण है ।७।

इदं स्थिरम् सुकठिनं विततं भूमिमंडलं ।
अस्तीति जायते बुद्धिर्व्योम्नीव चिरवेदनात् ।८
यथा स्वप्ने पुःत्वेनं चिदेव व्योम्नि भासते ।
तथा चिदेव सर्गादाविदं जगदिति स्थितम् ।९
विद्धि चिद्रूपवालस्य मनोराज्यं जगत्त्रयम् ।
मह तलादिक दृश्यमिदं सर्वं च सर्वदा ।१०
यतो न किंचित्कुरुते न च रूपं समुज्झति ।
तस्मान्न मानस नेद किं चदस्ति महीतलम् ।११
महीतलमिवाऽऽभाति चिगयोमैव निरन्तरम् ।
आत्मन्येवाऽतलं व्योम यथाऽमलतलं स्थितम् ।१२
स्वभावमात्रकचमं तत्तदेव यथास्थितम् ।
भूमंडलमिबाऽत्यच्छ खमेव विशतान्तरम् ।१३

यह भूमण्डल स्थिर अति कठिन और विस्तीर्ण हैं ऐसी बुद्धि आकाश में नीलत्व के समान, चिरकाल तक अभ्यास करने से प्राप्त हो सकती

प्रकार स्वप्न नगर के रूप में चिदाकाश ही भासित है, वैसे ही इस जगत् रूप के सर्ग के आदि काल में चिदाकाश ही चिदाकाश में स्थिर रहता है ।९। यह त्रिजगत् और यह पृथ्वी आदि सम्पूर्ण दृश्य चितिरूपी बालक का मनोराज्य ही समझो ।१०। चेतन स्वरूप आत्मा न कुछ करता है और न अपने रूप का ही परित्याग करता है इसलिये न तो मिट्टी और पाषाण वाला यह महीतल कुछ है और न मानस महीतल ही कुछ है ।११। महीतल के समान चिदाकाश ही प्रतीत होता है और अतल चिदाकाश ही अपने स्वरूप में निर्मल तल होकर स्थित रहता है ।१२। यह यथास्थित जगत् और धारणा से कल्पित जगन् दोनों ही केवल आत्मा का प्राकृतिक स्फुरण है। अति स्वच्छ चिदाकाश ही भेद में प्रविष्ट स्वभाव से भूमण्डल के समान स्थित है ।१३।

इदं भूमडलं तच्च द्वयमेतन्महाचितेः ।
स्वरुपमेव कचति तव स्वप्नपुर वथा ।१४
इदमाकाशमात्रात्म तदप्याकाशमात्रकम् ।
अज्ञानात्म परिज्ञानाज्ज्ञानानान्नेदं तत्क्वचित् ।१५
त्रैलोक्यभूतजालानाँ कालत्रितयभाविनाम् ।
संभ्रमः स्वच्नसंकल्पो मनोराज्यदशास्थितौ ।१६
भूतान्यथो भविष्यंति वर्तमानानि यानि च ।
भूमण्डलानितान्यग सत्ता सामान्यताँ मता ।१७
अहमेव समग्राणि तेषामन्तर्गतान्यपि ।
तेन तान्यनुभूतानि तथा दृष्ठानि चाऽखिलम् ।१८
चिन्मात्रमैतदजरं घजमात्मतत्व
शुद्धात्मतामजहदंगगतं विभर्त्ति ।
सर्वं यथास्थितमिदं जगदात्तभेदं
वुद्धं सदंगननिभर्त्तितृकिंचनाऽपि ।१९

यह दोनों ही भूमण्डल महाचिति के स्वरूप भूत हुए आपके स्वप्न नगर के समान ही स्फुरित होते हैं ।४। यह दोनों ही चिदाकाशमात्र रूप

है परन्तु अज्ञान से उपहित आत्मज्ञान के कारण ही वह भासित है। आत्मज्ञान होते ही इन दोनों भूमण्डलों की कहीं भी स्थिति नहीं रहती।१५। भूत, भविष्यत्, वर्तमान—इन तीनों काल में स्थित त्रिलोकी का सब भूतजाल भ्रान्ति रूप ही है। वह सभी स्वप्न संकल्प और मनोराज्य के समान ही है।१६। तीनों काल के सभी भूमण्डल सर्वाधिष्ठान होने से सामान्यता को प्राप्त आत्मसत्ता के स्वरूप हैं।१७। सामान्य होने के कारण वे और उनमें विद्यमान जितनी सभी वस्तुएँ हैं, वे सब मैं ही हूँ। इस प्रकार की धारणा करके मन से मैंने उसका अनुभव किया और साक्षी रूप से देखा।१८। चिन्मात्र और अजर परमात्मत्व ही आज्ञानावस्था में भी अशुद्धता को प्राप्त न करता हुआ यथास्थित इस जगत् को धारण करता है। परन्तु ज्ञात होने पर वह कुछ भी धारण नहीं करता।१९।

## ९६—कुन्ददन्तोपाख्यान (१)

इमं मे संशयं छिन्धि भगवन्भास्करं तमः।
भुवनस्येव भावनाँ सम्यग्रूपानुभूतये।१
कदाचिदहमेकाग्रो विद्यागेहे विपश्चिताम्।
संसदि स्थितवान्यावत्तापसः कश्चिदागतः।२
विद्वान् द्विजवरः श्रीमान्विदेहजनमंडलात्।
महातपाः कान्तियुतो दुर्वासा इव दुःसह।३
स प्रविश्याऽभिवाद्याऽऽशु सभामाभास्वरद्युतिम्।
उपविश्याऽऽसने तिष्ठन्नस्माभिरमिवादितः।४
वेदान्तसांख्यसिद्धान्तवादान् संहृत्य सत्तदितमः।
सुखोपविष्टं विश्रान्तं तमहं पृष्टवानिदम्।५
दिर्घाध्वा परिश्रान्तः संयत्न इव लक्ष्यसे।
बदाऽद्य वदता श्रेष्ठ कुत आगमनं कृतम।६

एवमेतन्महाभाग सुमहायत्नवानहम् ।
यदर्थ मागतो भागतोऽस्मीह तस्याऽऽकर्ण निर्णयम् ।७

श्रीराम ने कहा—हे भगवन् जैसे भगवन् भास्कर सांसारिक वस्तुओं की सम्यग् अनुभूति के लिये अन्धेरे को नष्ट करता है, वैसे ही आप मेरे संशय को नष्ट करिये ।१। किसी समय की बात है कि मैं एक विद्यागृह स्थित विद्वत्ससभा में बैठा था, तभी कोई एक श्रेष्ठ, विद्वान्, तपस्वी तेजस्वी एव दुर्वासा ऋषि के समान दुःसह श्रेष्ठ द्विज वहाँ विद्रोह जनपद से आ गया ।३। उसने उस सभा में प्रविष्ट होते ही सबको प्रणाम कर आसन ग्रहण किया । उस समय मैंने भी उठकर उसका अभिवादन किया ।४। हे प्रकरण वश उपस्थित वेदान्त सांख्यादि सिद्धांतों के बाद की समाप्ति पर सुख से बैठे हुए उस श्रेष्ठ ब्राह्मण से मैंने प्रश्न किया ।५। हे विद्वजन् ! बहुत दूर से चले आने के कारण परिश्रांत हुये आप किसी अर्थ की प्राप्ति में प्रयत्नवान प्रतीत होते हैं । यह बताइये कि आप कहाँ से आये हैं ।६। ब्राह्मण बोला—हे महाभाग ! आपका अनुमान सत्य है । जिस कार्य के लिये मेरा यहाँ आगमन हुआ है उस निर्णय को श्रवण कीजिये ।७।

बैदेहो नाम देशोऽस्ति सर्वसौभाग्यसंयुतः ।
स्वर्गस्याऽम्वरसंस्थस्य प्रतिबिम्बमिवाऽवनौ ।८
तत्राऽहं ब्राह्मणो जाता प्राप्तविद्याश्च संस्थितः ।
कुन्दावदातदन्तत्वात्कुन्ददन्त इति श्रुतः ।९
अथाऽहं जातवैरग्यः प्रविहर्तुं प्रवृत्तवान् ।
देवद्विजमुनीन्द्राणां सभमाज्छ्रमशास्तये ।१०
श्रीपर्वतमखडेहं कदाचित्प्राप्तवानहम् ।
तत्राऽवसं चिर कालं मृदु दीर्ण तपश्चरन् ।११
तत्राऽस्ततरण्य विदितं मुक्तं तृणातनादिभिः ।
त्यक्ततेजस्तमोभ्रादि भूमाविव नभस्तलम् ।१२

तत्राऽस्ति मध्ये विटपी लघु पेलवपल्लवः
स्थित एषोऽम्बरे शून्ये मन्दरश्मिश्मिरिवांऽशुमान् ।१३
लम्बते तस्य शाखायां पुरुषः पाबनाकृतिः ।
भानुर्भानाविव रश्मिगृहीतो ग्रथिताकृतिः ।१४

जिस प्रकार आकाश में सूर्य का प्रतिबिम्ब स्थित है उसी प्रकार इस पृथ्वी पर वैदेह नामक एक अत्यन्त ऐश्वर्यशाली देश है।८। उसी देश में मैं ब्राह्मण जाति में उत्पन्न हुआ हूँ। विद्याध्ययन आदि से परिपूर्ण होकर मैं वहाँ स्थित रहा। मेरे दाँत कुन्द के पुष्प के समान उज्ज्वल हैं, इसलिये मेरा नाम ही कुन्ददन्त पड़ गया।९। फिर मेरे हृदय में वैराग्य उत्पन्न हो गया और मैं भ्रान्तिकाल जगत् के दुःखों से छुटकारा पाने के लिये देव, द्विज और मुनिवरों की ओर जाने में प्रवृत्त हुआ।१०। चलता हुआ मैं एक बार श्री पर्वत पर जा पहुँचा और वहाँ मैंने चिरकाल तक घोर तपस्या की।११। वह तृण, वन आदि से रहित एक ऐसा अरण्य है जो पृथ्वी में होता हुआ भी आकाश के समान तेज, तम घन आदि से शून्य ही है।१२। उस अरण्य के मध्य एवं मृदु पल्लवों से समन्वित लघु वृक्ष आकाश में मन्द रश्मियाँ वाले सूर्य के समान स्थित हैं।१३। उस वृक्ष की शाखा में एक पुण्यकार पुरुष रस्सी में बँधा हुआ ऐसे लटका हुआ था, जैसे कि सूर्य अपनी रश्मियों को पाद से बाँधकर लटक रहा हो।१४।

माञ्जादामनि वद्धोर्ध्वपादो नित्यमवाक्शिराः।
अठीलत्वं दधदिव महाष्ठीलस्य शाल्मलेः।१५
दृष्ट प्राप्तेन तं देशं स कदाचिन्मया पुमान्।
विचारितो निकटतो वक्षस्थाञ्जलिसम्पुटः।१६
यावज्जीवात्यसौ दिप्रो निश्वसित्यहताकृतिः।
शीतवातातपस्पर्शान्विसर्वान्वेत्ति च कालजान्।१७
अनन्तरमसावेकी नोपचर्य मया वहून्।
दिवसातपखेदेन विश्रम्भे पातितः शनैः।१८

पृष्टश्च कोऽसि भगवनिकमर्थं दारुणं तपः ।
करोषीदं विशालाक्ष लक्ष्यालक्ष्यात्मजीवितः ।१९
अथ तेनोक्तमर्थस्ते क इवाऽनेन तापस ।
अर्थेनाऽतिविचित्रा हि भवन्तीच्छाः शरीरिणाम् ।२०
इत्युक्तवान्प्रयत्नेन सोऽनबन्धेन वे मया ।
यदा पृष्टस्तदा तेन ममोक्तमिदमुत्तरम् ।२१

उसके पैर मूंज की रस्सी से ऊपर की ओर बँधे थे और सिर नीचे को लटक रहा था। यह बड़ी-बड़ी गांठों वाले शाल्मलि वृक्ष के गाँठ-गँठीले पन को धारण किये लगता था ।१५। घूमता हुआ उस प्रदेश में पहुँचा हुआ मैं वृक्ष-स्थल अञ्जलि बाँधकर प्रणाम करता हुआ उसे देखने लगा और फिर उसके पास आकर सोचने लगा।१६। यह ब्राह्मण निरन्तर अहताकृति होकर श्वांस लेता और शीत. वात, धूप आदि के स्पर्श का अनुभव करता हुआ जीवित है ।१७। तब मैं अनेक दिवसों तक धूप आदि सहकर उसकी उपचर्या करने लगा, जिससे यह मेरे प्रति विश्वस्त हो गया ।१८। फिर मैंने पूछा—हे भगवन् ! हे विशालाक्ष ! आप कौन हैं ? चिरकाल के दीर्घोच्छ्वासों से लक्ष्य-अलक्ष्य होते हुए जीवन में इस प्रकार की घोर तपस्या क्यों कर रहे हैं ।१९। उसने उत्तर दिया हे तपस्वी ! मेरे कुल देश और तपस्या के तात्पर्य को जानने से आपका क्या प्रयोजन है ? क्योंकि देहधारियों की सभी इच्छायें किसी न किसी कारण से ही होती है ।२०। उसके यह कहने पर मैंने प्रयत्न और विनययुक्त आग्रह किया, तब उसने मुझे इस प्रकार उत्तर दिया ।२१।

मथुरायामहं जातो वृद्धि यातः पितुर्गृहे ।
बाल्ययौवनयोर्मध्ये स्थितः पदपदार्थवित् ।२२
समग्रसुखसंभारकोशो भवति भूमिपः ।
इत्यहं श्रुतवांस्तत्र भोगार्थी नवयौवनः ।२३

अथसप्तमहाद्वीपविस्तीर्णाया भुवः पतिः ।
स्यामित्यहमुदारात्मा परिविम्बतवांश्चिरम् ।२४
इत्यर्थेन समागत्य देशमित्थमहं स्थितः ।
अत्र द्वादश वर्षाणि समतीतानि मानव ।२५
तदकारणमित्रत्व गच्छेष्ट देशमाशुगः ।
अहं चाऽभितप्राप्तेरित्मेवदृढस्थितिः ।२६
इति तेदाऽहमुक्तः संस्तमित्थं प्रोक्तवान्ध्रुण ।
आश्चर्यश्रवणे चेतः खेदमेति न धीमतः ।२६
साधो यावत्वया प्राप्तो न नामाऽभिमतो वरः ।
त्वद्रक्षापरिचर्यार्थमिह तावदह स्थितः ।२८

वह बोला--मैं मथुरा में उत्पन्न हुआ और अपने पितृगृह में ही प्रवृद्ध हुआ तथा मुझे अपने बाल्यकाल और यौवनावस्था के मध्य ही पदत्पदार्थ का ज्ञान हो गया ।२२। मैंने सुना है कि सम्पूर्ण भोग पदार्थों का आश्रय राजा होता है तथा भोग की इच्छा वाला नवयौवन होता है ।२३। यह सुनने के कारण ही मन में यह इच्छा चिरकाल तक बलवती रही कि मैं सप्तमहाद्वीपों के विस्तार वाली इस पृथ्वी का स्वामी हो जाऊँ ।२४। इस देश में मैं इस प्रयोजन से आकर रहा हूँ और हे मानव ! इस प्रकार मेरे यहाँ पर बारह वर्ष व्यतीत हो चुके हैं ।२५। हे अकारण मित्र ! तुमने जो पूछा वह मैंने बता दिया अब तक तुम जिस देश में जाना चाहो वहाँ चले जाओ, मैं भी अपनी काम्य तपस्या में लगता हूँ ।२६। उसके ऐसा कहने पर मैंने उससे जो कहा, अब उसे सुनिये । क्योंकि विस्मयपूर्वक वृतान्त को सुनकर किस समझदार को खेद नहीं होगा ? ।२७। मैंने उससे कहा हे साधो ! जब तक तुम्हें इच्छित वर की प्राप्ति नहीं हो जाती, तब तक मै तुम्हारी रक्षा और परिचर्या करता हुआ यहीं स्थित रहूँगा ।२८।

मयेत्युक्ते स पाषाणमौनवानभवच्छमी ।
निमीलितेक्षणः क्षीणरुपस्त्वकलनो बहिः ।२९

तथाऽहं पुरतस्तस्य काष्ठमौनव्रतोऽवसम् ।
षण्मासान्विगतोद्वेग वेगान्कालकृतान्सहन् ।३०
अर्कविम्बाद्विनिष्क्रम्य तत्प्रदेशांतरे स्थितम् ।
एकदा दृष्टवनस्मि पुरुषं भानुभास्वरम् ।३१
स तेन पूज्यते यावन्मनसा कर्मणा मया ।
उवाच तावद्वचनममृतस्यन्दसुन्दरम् ।३२
शाखाप्रलम्बनपुर हे ब्रह्मन्दीर्घतापस ।
तपः सहर सहारि गृहाणाऽभिमतं वरम् ।३३
सप्ताब्धिद्वीपवलयां पालयिष्यसि मेदिनीम् ।
सप्तवर्षसहस्राणि देहेनाऽनेन धर्मतः ।३४
एवं समीहितं दत्वा स द्वितीयो दिवाकरः ।
गन्तुमस्तमथऽर्काब्धितविशत्प्रोदितो यतः ।३५

मेरे इस प्रकार कहने पर वह पाषाण के समान मौन हो गया, उसके नेत्र बन्द हो गये और वह बाहर से हिलने-डुलने से निवृत्त होकर मृतक जैसा हो गया ।२६। तब उस काष्ठ के समान मौनावलम्बी के समक्ष में भी समयानुसार प्राप्त उष्ण आदि वेगों को सहता हुआ छः महीने तक वहाँ अवस्थित रहा ।३०। इसी मध्य एक दिन सूर्य बिम्ब से प्रकट होकर उस प्रदेश में सूर्य के समान प्रकाशमान एक पुरुष मुझे दिखाई दिया ।३१। तब उस तपस्वी ने उसका मानसिक पूजन किया और मैंने भी अर्घ्यादि के दान द्वारा उसकी अभ्यार्चना की । फिर वह पुरुष अमृतद्रव के समान रसमय वाणी में कहने लगा ।३२। हे ब्रह्मन् ! आप वृक्ष की शाखा में दीर्घकाल से लटके हुये अपना इच्छित वर प्राप्त कर लो ।३३। तुम अपने इस शरीर से सात समुद्रों से वेष्टित पृथ्वी का सात सहस्र वर्ष तक धर्मपूर्वक पालन करने वाले होओगे ।३४। इस प्रकार इच्छित वर प्रदान कर वह द्वितीय सूर्य के समान पुरुष जहाँ से प्रकट हुआ था वहीं सूर्यमण्ल में समा गया ।३५।

तस्मिन् याते मुया प्रोक्तं तस्य शाखातपस्विनः ।
श्रुतदृष्टानुभताग्रयवरदस्य विवेकिनः ।३६
सप्राप्ताभिमतं ब्रह्मंस्तरुशाखावलम्बनम् ।
तपस्त्यक्त्वा यथाप्राप्तं व्यवहारं समाचार ।३७
एवमंगीकृतवतः पादौ तस्य मया ततः ।
मुक्तो विटपिनस्तस्मादालानात्कालभाविव ।३८
स्नातः पवित्रहस्तोऽसौ चक्रे जप्त्वाऽघमर्षणम् ।
फलेन पुण्यलब्धेन विटपाद् व्रतपारणम् । ३९
तत्पुण्यवशतः प्राप्तैः स्वादुभिस्तैस्तरो, फलैः ।
समश्वस्तावसक्षुब्धावावाँ तत्र दिनत्रयम् ।४०
सप्तद्वीपसमुद्रीतदिश भोक्तुं समग्राँ महीं ।
विप्रःपादपलम्बितेन वपुषा तप्त्वोर्ध्वपादस्तपः ।
सप्राप्याऽभिमतं वरं दिनकृतो विश्वस्य चाऽह्नं त्रयं
सार्घ मत्सुहृदा स्वमेव सदनं गन्तुं प्रवृतोऽभवत् ।४१

उसके अदृश्य होते ही जैसा मैंने सुनाया, उसी रूप से उस सूर्य पुरुष को देखने और वरदान प्राप्त करने वाले उसी विवेकी तापस से मैंने कहा ।३६। हे ब्रह्मन् ! वृक्ष की शाखा का अवलम्बन करके आपने जो तप किया, उसका फल आपको मिल चुका है अब आप तपस्या को त्यागकर घर जाने आदि के यथोचित कार्य में लगिये ।३७। उसने वह स्वीकार कर लिया तो मेंने उसे वृक्ष से इस प्रकार खोल दिया, जिस प्रकार कि गजशावक के पाँवों को बन्धन स्तम्भ से खोल देते हैं ।३८। तब उसने स्नान किया और हाथों को स्वच्छ कर तप की सिद्धि से उसी वृक्ष के फलों द्वारा उसने मेरे साथ अपने व्रत को धारण किया ।३९। उसी के पुण्य फलस्वरूप उस तरु के सुस्वादु फलों से तृप्त हुए हम दोनों वहाँ तीन दिन तक सुखपूर्वक रहे ।४ । सप्त और समुद्रों से व्याप्त दिशाओं से समन्वित सम्पूर्ण मही के उपभोग कामना वाला वह तपस्वी वृक्ष में पैर लटका कर घोर तप करके सूर्य पुरुष से इच्छित वर को प्राप्त हो गया

और तीन दिन तक उसी वृक्ष के नीचे विश्राम कर थकान से निवृत्त होता हुआ मुझ सुहृद को साथ लेकर अपने गृह मथुरा के लिये चल पड़ा।४१।

## ६७—कुन्ददन्तोपाख्यान (२)

आवासमन्तरे गन्तुं प्रवृत्तौ मुदिताकृती ।
मथुरानगरी चन्द्रसूर्याविन्द्रपुरीमिव ।१
प्राप्य रोधाभिध ग्राम विश्रम्याऽऽम्रवणाचले ।
उषितौ द्वे दिने तस्मिन्सालीसे नगरे सुखम् ।२
प्राप्तावावाँ तृतीयेह्नि अब्जषण्डकमण्डितम् ।
जगलं जनविच्छेदविभक्तं खमिवाऽऽकृतम् ।३
तत्र स प्रकृत मार्ग परित्यज्य वनान्तनम् ।
प्रविसन्स मुवाचेदमकार्यकरणं वचः ।४
गच्छावोऽत्राऽऽश्रमे गौर्या मनिमण्डलमण्डिते ।
भ्रातरो मे स्थिताः सप्त वनेष्वेवमिवार्थिनः ।५
भ्रातरोष्टौ वयमिमे जातामेकतया तथा ।
एक संविन्मया जाता एकसंकल्पनिश्चयाः ।६
तेन तेऽप्यत्र तपसे स्वनिश्चयसमाश्रयाः ।
स्थिता आगत्य विवधैस्तपोभिः क्षपितैनसः ।७

कुन्ददन्त बोला—हे भगवान्, जिस प्रकार चन्द्रमा और सूर्य इन्द्रपुरी में जाने के लिये सायंकाल में विश्राम करते हैं वैसे ही हम भी मुदित मुख से मथुरा नगरी को जाते हुए मध्य मार्ग में विश्राम करने लगे।१। रोध नामक ग्राम में पहुँच कर वहाँ आम्र वन वाले पर्वत पर विश्राम किया, और फिर सालीस नामक नगर में दो दिन सुखपूर्वक व्यतीत किये।२। फिर तीसरे दिन कमलों और लताकुञ्जों से समन्वित अरण्य में, जिसे लकड़हारों ने काट-काट कर पूर्ण रूप से विभाजित कर दिया था, इसलिये मेघखण्डों के समान प्रतीत होता था उसमें हम जा

पहुँचे ।३। तब हम प्रकट मार्ग से हटकर अन्य वन में प्रविष्ट होने लगे उस समय उस तापस ने समय के विलम्ब से उपस्थित घर जाने में बाधक अकार्य कारणरूपी वचन कहा ।४। वह बोला हम यहाँ गौरी के आश्रम में चलते हैं, जो कि मुनिमण्डली से युक्त है। मेरे समान भूपति बनने के इच्छुक मेरे सात भाई यहाँ स्थिर हैं ।५। इस प्रकार हम आठ भाई हैं। सात द्वीपों के भोगों से जनित मनोरथों वाले होकर हम सब एक ही निश्चय पर पहुँचे ।६। इसलिये वे मेरे सातों भाई अपने निश्चयानुसार गौरी वन में तप करते हुये सब पापों से मुक्त हो चुके हैं ।७।

तेनेत्युक्ते च तावावाँ प्राप्तौ प्राप्तौ मुन्याश्रम च तम् ।
यावत्तत्र महारण्ये पश्यावश्चाऽरूपिणम् ।८
न वृक्षं नोटज किंचिन्न गुल्म न च मानवम् ।
न मुनिं नाऽर्भक नाऽन्यत्र वेदि न च विजम् ।९
केवलं शून्यमेवाऽति तदरण्यमनन्तकम् ।
तापोपतप्तमभितो भूमौ स्थितमिवाऽम्वरम् ।१०
हा कष्टं किमिदं जातमिति तस्मिन्वदत्यथ ।
आवाभ्यां सुचिर भ्रान्त्वा दृष्ट एकत्र वृक्षकः ।११
स्निग्धच्छविधनच्छायः सीतलोऽपधरोपमः ।
तले तस्य समाधाने संस्थिती वृद्धतापसः ।१२
आवामग्रे मुनेस्तस्यच्छायायां शाद्वलस्थले ।
उपविष्टौ चिर यावन्नाऽसौ ध्यानान्निवतते ।१३
ततश्चिरेण कालेन मयौद्वेगेन चापलात् ।
उक्त मुने प्रवृध्यस्व ध्यानाद्रित्यच्चकैर्वचः ।१४

उसके इस प्रकार के कहने पर हम दोनों ही मुनियों के उस आश्रम में गये, परन्तु उस महारण्य में वह आश्रम हमें अन्त हुआ दिखाई दिया ।८। उस समय वहाँ कोई वृक्ष, गुल्म, कुटी, मनुष्य, मुनि, बालक वेदी या

अन्य कुछ भी हमें दिखाई न दिया ।९। वह अनन्त बन नितान्त शून्य था और सब ओर सूर्य ताप से तप्त होकर पृथ्वी में ही आकाश के ही समान प्रतीत हो रहा था ।१०। यह देखकर उस तपस्वी के मुख से निकल पड़ा । हाय यह कैसा कष्ट उत्पन्न हो गया । इसके पश्चात् बहुत समय तक भटकने के पश्चात् हमें एक स्थान पर एक वृक्ष दिखाई दिया ।११।वह शीतल वृक्ष घनी छाया से युक्त. मेघ जैसा श्याम एवं आकर्षक था, उसके नीचे एक वृद्ध तपस्वी समाधि में लीन था ।३। उस मुनि के आगे हरी घास वाली पृथ्वी पर छाया में बैठकर हम उसकी ध्यान निवृत्ति की प्रतीक्षा करते रहे । चिरकाल तक प्रतीक्षा करने में मुझमें उद्वेग उत्पन्न हुआ और मैंने चञ्चल स्वभाव से उच्च आवाज में कहा- हे मुने ! चेत कीजिये ।१३—१४।

शब्देनोच्चैर्मदीयेन संप्रबुद्धोऽमवन्मुनिः ।
सिहोऽक्ष्वुदरवेणेव जृम्भां कृत्वाऽभ्युवाच च ।१५
कौ भवन्ताविदौ साध क्वासौ गौर्याश्रितो यतः ।
केन वा हमिहाऽऽनीतः कालोऽथ कश्च वर्तते ।१६
तेनेत्यु ते मयाऽप्युक्तं भगवन्विद्धि चेदृशम् ।
न किंचिदावां वुद्धोऽपि कस्माज्जानासि न स्वयम् ।१७
इति श्रुत्वा स भगवान्पुनर्ध्यानमयोऽभवत् ।
ददर्शोदन्तमखिलमस्माक स्वात्मनस्तथा ।१८
मुहूर्तमात्रेणोवाच प्रतृध्य ध्यानतो मुनिः ।
श्रूयतामिदमाश्चर्यमार्यो हि कार्यवेदिनौ १९
यमिमं पश्यथः साधू कदम्बतरूपुत्रकम् ।
मदास्पदमरण्यान्या धम्मिल्लमिव पुष्पितम् ।२०
केनाऽपि कारणेनाऽस्मिन्सतो वागीश्वरी सती ।
अवसद्दय वर्षाणि समस्ततु निषेविता ।२१

मेरे उस उच्च वाणी से मुनि का ध्यान भङ्ग हो गया तब वे सिह तथा मेघ के समान गम्भीर ध्वनि सहित जँभाई लेते हुये बोले हे साधो !

आप कौन हैं ! वह गौरी आश्रम कहाँ गया। मुझे इस निर्जन वन में कौन लाया ? अब कौन युग वर्तमान है ? ।१५-१६। उनके ऐसा कहने पर मैं बोला—हे भगवान् ! हमें यह क्या मालूम ! आप सर्वज्ञ हैं—इसीलिए अपने योगबल से सब कुछ आप स्वयं ही क्यों नहीं जान लेते ।१७। यह सुनकर वह सिद्ध तपस्वी ध्यान मग्न हुए और तब उन्होंने हमारा और अपना सम्पूर्ण वृत्त जान लिया।१८। मुहूर्त भर में ही ध्यान छोड़कर वे बोले हे कार्य ज्ञाता आर्यो ! अब आप इस आश्चर्यमय वृत्तांत को सुनिये ।१६। हे साधुओ ! मेरे रहने का स्थान यह जो वन देवी की चोटी के समान दिखाई देता हुआ कदम्ब-पुत्र यहाँ किसी कारण वश भगवती सती ही सरस्वती बनकर सब ऋतुओं से सेवित हुई दस वर्ष तक निवास करती रही ।२०—२१।

तदा तेनेह विस्तीर्णमभवद्वनकाननम् ।
गौरीवनमिति ख्यातं भूषितं कुसुमर्तुभिः ।२२
तस्मिन्नेव कदम्बेऽस्मिन्तत्र आः [illegible]च्छया दश ।
स्थित्वा गौरी जगामाऽथीकृत्य [illegible]धर्ममन्दिरम् ।२३
तत्स्पर्शामृतशिक्तोऽयं कदम्बतरुपत्रकः ।
उत्सर्गः इव चासीनो न यात्येव पुराणताम् ।२४
ततो गौर्या प्रयातायां तद्वनं तादृश महत् ।
सामान्यवनता यातं जनवृन्दोपजीवितम् ।२५
मालवो नाभ देशोऽस्ति तत्राऽह पृथिवीपतिः ।
कदाचित्यक्तसज्यश्रीर्मुनीनामश्रमान्भ्रमन् ।२६
इम देश मतुप्राप्त इनु चाश्रमवासिभिः ।
पूजितोऽस्य कदम्बस्य ध्याननिष्ठस्तले स्थित ।२७
केनचित्त्वथ काले भ्रातृभिः सप्तभिः सह ।
भवानभ्यगतः पूर्वं तपोर्थमिममाश्रमम् ।२८

उनके यहाँ निवास करने के कारण ही यहाँ विस्तृत अरण्य हो गया और पुष्पित ऋतुओं से सुशोभित यह वन गौरी वन के नाम से प्रसिद्ध हुआ

।२२। भगवती गौरी इसी कदम्ब के नीचे स्वेक्षा पूर्वक दस वर्ष तक रह कर फिर शिवजी के बामार्ध मन्दिर को चली गई ।२३। उनके स्पर्शामृत से सिंचकर यह कदम्ब वृक्ष पुत्र के समान गोद में बैठा हुआ जैसा कभी पुरानेपन को प्राप्त नहीं होता ।२४। उन देवी गौरी के यहाँ से चले जाने के पश्चात् यह ऐश्वर्यवान् महारण्य सामान्य बन के समान ही लोगों की जीविकोपार्जन का साधनरूप हो गया ।२५। मैं मालव नामक देश का राजा था अपने राज्य को छोड़कर मुनियों के आश्रम में भ्रमण करता हुआ मैं जब यहाँ आया तब आश्रमवासियों से सत्कारित होता हुआ यहाँ ध्याननिष्ठ हो गया ।२७-२८। फिर कुछ समय व्यतीत होने पर तुम अपने सात भाइयों के साथ तपस्या करने के विचार से प्रथम इसी आश्रम में आये ।२८।

तपस्विनोऽष्टाविह ते तथा नाम तदाऽवसम् ।
यथा तपरिवोऽन्ये ते तेषां मान्यास्तपस्विनः ।२९
कालेनाऽनन्तरमसावेक,वासौ गौ[illegible] गतः ।
स्वामिन कार्तिकेय च [illegible]यस्तपसे गतः ।३०
वाराणसीं तृतीयस्तु चतुर्थोऽगाद्धिमाचलम् ।
इहैव ते परे धोराश्चत्वारोन्ये परं तपन् ।३१
सर्वेषाशामेव चैतेशां प्रत्तेक त्वेतदीप्सितम् ।
यथा समस्तबीद्वीपाया भुवोऽस्याःस्या महिपतिः ।३२
अथ संपादितं तेषाँ सर्वेषामेतदीप्सितम् ।
तपस्तुष्टाभिरिष्टाभिदेवताभिर्वरर्वरैः ।३३
तपस्ते ततो याता भ्रातरः सदनं निजम् ।
भूमो धर्मपुगं भुक्त्वा वेधा ब्रह्मपुरीमिव ।३४
तैर्भवद्भ्रातृभिर्भव्यवरदानविधौ तदा ।
इदं वरोद्यता यत्नात्प्रार्थिताः स्वेष्टदेवताः ।३५

वे तुम आठों यहाँ तपस्यारत हो गये और जो तपस्वी यहाँ पहले से थे, उनके लिये भी सामन्य हो गये ।२९। कुछ समय के पश्चात् उन

आठों में से श्रीपर्वत पर चले गये, तुम्हारा दूसरा भाई स्वामी कार्तिकेय के सपीपस्थ क्रौंच पर्वत पर, तीसरा भाई काशी में और चौथा भाई हिमाचल पर्वत पर गया शेष चार भाई यहीं रहकर तप करने लगे ।३०-३१। उनमें से सभी की एक ही इच्छा थी कि मैं समस्त द्वीपों से युक्त पृथ्वी का महीपति हो जाऊँ ।३२। इनके अनन्तर उनके इष्टदेव उनकी तपस्या से सन्तुष्ट हो गये और उन्होंने श्रेष्ठ वर प्रदान द्वारा उनका इच्छित पूर्ण किया ।३३। तब आपके अतिरिक्त अन्य सब भाई उस प्रकार अपने गृह को चले गये, जिस प्रकार कि पृथ्वी पर सतयुग का उपयोग करने के पश्चात् ब्रह्माजी अपने लोकों को चले जाते हैं ।३४ श्रेष्ठ वरदान के समय तुम्हारे उन भ्राताओं ने वर देने के लिये प्रस्तुत अपने इष्टदेव से इस प्रकार प्रार्थना की ।३५।

देव्यस्माकमिमे सर्वे सप्तद्वीपेश्वरस्थितौ ।
सत्याः प्रकृतयः सन्तु सर्व आश्रमवासिनः ।३६
तमिष्टदेगतासार्थमुररीकृत्य सादरम् ।
तेषामस्त्वेवमित्युक्त्वा जगामांऽतर्द्धिश्वरी ।३७
ते ततः सदन यातास्तेषामाश्रमवासिनः ।
सर्व तब गताः पश्चादेक एवाऽस्मि नोगतः ।३८
अहं केवलमेकास्ते ध्यानैकगतमानसः ।
बागीश्वरीकदम्बस्य तले तिष्ठामि शैलवत् ।३९
अथ काले वहत्यस्मिन्नतुसंवत्सरात्मनि ।
इदं सर्व वनं छिन्नं जनैः पर्यन्तवासिभिः ।४०
इदं कदम्बमम्लानं जनताः पूजयन्त्यलम् ।
बागीश्वरीगृहमिति मा चैवेकसमाधगिम् ।४१
अथैनं देशमायातौ भवन्तौ दोर्घतपसौ ।
एतत्तत्कथितं सर्वं ध्यानष्टं मयाऽखिलम् ।४२

वे बोले-हमारी सप्तद्वीपेश्वरत्व में स्थिति के समय समस्त प्रजा सत्य और स्वाभाविक व्यवहार में रत रहे, यह सब आश्रमवासी भी इसी प्रकार

हों ।३६। वह इष्टदेवी इच्छित कामना को सादर स्वीकार करती हुई 'ऐसा ही हो' कहकर अन्तर्धान हो गई ।३७। फिर वे अपने घर को गये और आश्रमवासी भी चले गये, केवल मैं ही अकेला यहाँ रह गया ।३८। मैं ही इस एकान्त स्थान में वागीश्वर कदम्ब के नीचे ध्यानावस्थित एवं शिला के समान मौन रहता हूँ ।३९। इसके पश्चात् ऋतु सम्वत्सर आदि क्रम वाले समय के व्यतीत होते-होते आसपास में निवास करने वाले जनों ने यह समस्त वन छिन्न-भिन्न कर दिया ।४०। कभी भी म्लान न होने वाले इस कदम्ब को वागीश्वरी भवन समझते हुए जन इसका और मुझ मुक्त समाधिस्थ का भले प्रकार पूजन करते हैं ।४१। अब तुम दोनों दीर्घ तपस्वी इस देश में आये ही हो । ध्यान से देखा हुआ यह वृत्तान्त मैंने पूर्णरूप से कह दिया है ।४२।

तस्मादुत्थाय हे साधू गच्छतं गृहमागतौ ।
तत्र ते भ्रातरः सर्वे संगता दारबन्धुभिः ।४३
अष्टनां भवतां भव्य सदने स्वे भविष्यति ।
महात्मनां ब्रह्मलोके वसनामिव संगमः ।४४
इत्युक्ते तेन स मयाः पृष्टः परमतापसः ।
संदेहादिदमाश्चर्यमार्यास्तद्दणयाम्यहम् ।४५
एकैव सप्तद्वीपाऽस्ति भगवन्भूरिय किल ।
तुल्यकालं भवन्त्यष्टौ सप्तद्वीपेश्वराः कथम् ।४६
असमञ्जसमेतावदेव नो यावदुच्यते ।
इदमन्यदसवद्धतरं सश्रूयतां मम ।४७
एतेऽष्टौ भ्रातरस्तत्र तापसा देहसंक्षये ।
सप्तद्वीपेश्वराः सर्वे भविष्यन्ति गृहोदरे ।४८
अस्त्येतेषां किलाऽष्टानां भार्याष्ट् कमनिन्दितम् ।
दिगन्तराणां नियतं ताराऽष्यकमिवोज्जवलम् ।४९

इसलिये हे साधुओ ! अब तुम उठकर अपने घर चले जाओ । वहाँ तुम्हारे सभी भाई अपनी स्त्रियों और बांधवों से मिल चुके हैं । ब्रह्मलोक

में हुए अष्ट वसुओं के भव्य समागम के समान ही यह तुम आठों का भव्य समागम होगा ।४३-४४। उसके इस प्रकार कहने पर उस परम समान से मैंने सन्देहवेश जो आश्चर्य वृत्तान्त पूछा वह कहता हूँ ।२५। हे भगवन् ! यह सप्तद्वीप वाली पृथ्वी तो एक ही सुनी जाती है, तब यह आठों एक ही सप्तद्वीपा पृथ्वी के राजा कैसे हो सकेगें ? ।४६। इस पर उन कदम्ब तपस्वी ने उत्तर दिया—इनके विषय में यही एक असम्बद्ध वृत्तान्त नहीं है, अपितु जो दूसरा इससे भी अधिक असम्बद्ध है, उसे सुनिये ।४७। यह आठों तपस्वी भ्राता शरीर नष्ट हो जाने पर घर के भीतर रहते हुये ही सातद्वीपेश्वर हो जायेंगे ।४८। इन आठों की पूर्वादि दिशाओं को नियत आठ तारिकाओं के समान आठ भार्याएँ हैं ।४९।

तद्भार्याष्टक मेतेषु यातेषु तपसे चिरम् ।
वभूव दुखितं स्त्रीणां यद्वियोगे हि दुःसह ।५०
दुखिता प्रत्यये तेषां चक्रस्ता दारुणं तपः ।
शतचान्द्रायणं यासां तुष्टाऽभूतेन पार्वती ।५१
अदृश्योवाच सा तासां वचोऽन्तः पुरमन्दिरे ।
देवी समर्यावसरे प्रत्येकं पृथगीश्वरी ।५२
भर्त्रर्थमथ चाऽऽसार्थं गृह्यतां बालिके वरः ।
चिरं किल्ष्टाऽसि तपसा निदाघेनेव मञ्जरी ।५३
इत्याकर्ण्य वोच देव्या दत्तपुष्पाचिरंटिका ।
स्ववासनासुरेण कुर्वानैवेश्वरस्तयम् ।५४
आनन्दमन्थरोवाच वचनंमृदुभाषिणी ।
आकाशसस्थितां देवीं मयूरीवा भ्रमालिकाम् ।५५
देवि देवाधिदेवेन यथा ते प्रेम शम्भुना ।
भर्त्रा मम तथा प्रेम स भर्तास्तु ममाऽभारः ।५६

इनके तपस्या हेतु चले जाने पर वे आठों चिरकाल तक अत्यन्त सन्तप्त ही थीं क्योंकि स्त्रियों के लिये वियोग दुःख असहनीय होता है

।५०। उन दुःखिताओं ने वार-बार अपने पतियों का स्मरण करते हुए शत चान्द्रायण व्रतादि के रूप में घोर तपस्या की, जिससे पार्वती जी अत्यन्त प्रसन्न हो गईं ।५१। अन्तःपुर मन्दिर में पूजा के समय अदृश्य-रूप के स्थित है । वह ईश्वरी उनमें से प्रत्येक से पृथक्-२ कहने लगी ।५२। देवी बोली—हे बालिके ! उष्णता से मञ्जरी के चिरकाल पर्यंत क्लेश पाने के समान ही तुमने कठिन तप करके अत्यन्त दुःख पाया है अतः अपने पति के लिये और अपने लिए भी वर मांग लो ।५३। यह सुनकर उक्त मृदुभाषिणी ने देवी को पुष्पांजलि समर्पित की और आनन्द विभोर होकर अपनी इच्छानुसार मेघमालिका से मोरनी के बोलने के समान आकाश में स्थित भगवती से निवेदन किया ।५४—५५। वह बोली—हे देवि ! देवाधिदेव भगवान शम्भु के साथ जैसा आपका प्रेम है वैसा ही प्रेम मेरा भी अपने भर्ता के साथ रहे और मेरे स्वामी अमरत्व को प्राप्त हों ।५६।

आसृष्टेनियनेर्दाडयद्दिमरत्व न लभ्यते ।
तपोदानैरतोऽन्यं त्वं वरं वरय सुव्रते ।५७
अलभ्यमेतन्मे तन्मद्भर्तुर्गृहान्तरात् ।
मृतस्य मा विनिर्यातु जीवो ब्राह्ममपि क्षणात् ।५८
देहपातश्च मे भर्तुर्यदास्यादत्ममन्दिरे ।
तदेतदस्त्विति वरो दीयेतामम्बिके नमः ।५९
एवमस्तु सुते त्वं च पत्यौ लोकान्तरास्थिते ।
भविष्यसि प्रिया भार्या देहान्ते नाऽत्र संशयः ।६०
इत्युक्त्वा तिररमाऽसौ गौर्या गौर्गगनोदरे ।
मेघमालाध्वनिरिव निरवद्यसमुद्यता ।६१
देव्यां गतायां भर्तारस्तासां कालेन केनचित् ।
ते ककुब्ध्यः समाजग्मुः सर्वे प्राप्तमहावराः ।६२
अद्याऽयमपि संयतु भार्याया निकटं पतिः ।
भ्रातॄणां बान्धवानां च भवत्वन्योन्यसंगमः ।६३

देवी ने कहा—हे सुव्रते ! आदि सृष्टि के आरम्भ से निर्यात पर्यन्त दान आदि के द्वारा अमरत्व की प्राप्ति सम्भव नहीं है, अतः तुम किसी अन्य वर की याचना करो ।५७। वह बोली–हे देवी ! यदि मेरे लिये पति का प्राण घर से क्षण भर के लिये भी बाहर न जाय ।५८–५९। देवी ने कहा—हे सुते ! ऐसा ही हो जब तुम्हारा पति मरकर सप्तद्वीप के अधिपति में स्थित हो जायगा तब तुम उनकी प्रिय पत्नी रहोगी, इसमें संशय नहीं है ।६९। जिस प्रकार निर्दोष रूप से उद्यत मेघमाला की ध्वनि मौन धारण कर लेती है, वैसे ही कल्याणोद्यत देवी पार्वती भी मौन हो गयीं ।६१। भगवती के चले जाने पर उन ब्राह्मणियों के सब पति महान् वर को प्राप्त करके दिशाओं से घर लौट आये ।६२। जब यह पति भी अपनी पत्नी के निकट पहुँचे तब सब भ्राताओं तथा बांधवी का परस्पर मिलन हो गया ।६३।

इदमन्यदथैतेषामसमञ्जसमाकुलम् ।
शृणु किवृयमाश्चर्यमार्यकार्योपरोधकम् ।६४
त यतां तप एतेषां पितरौ तो वधूयुतौ ।
तीर्थ मुन्याश्रमश्रेणी द्रष्टु दुःखान्विततौ गयौ ।६५
शरीरनैरपेक्ष्येण पुत्राणां हितकाम्यया ।
गन्तुं कलापग्रामं तं यत्नवन्तौ वभूवतुः ।६६
तौ प्रयातौ मुनिग्राममार्गे ददृशतुः सितम् ।
पुरुषं कपिलं ह्रस्वं भस्मांगं चोर्ध्वमूर्धजम् ।६७
धूलीलवमनादृत्य तं जरत्पान्यशङ्कया ।
यदा तौ जग्मतुस्तेन स उवाचाऽन्वितः क्रुधा ।६८
सवधूकं महामूर्क तीर्थार्थो दारसंयुतः ।
मां दुर्वाससमुल्लंघय् गच्छस्यस्यविहितानतिः ६९
बधूनां ते सुतानां च गच्चतस्तपपसार्जिता ।
विपरीता भविष्यन्ति लब्धा अपि महावराः ।७०

अब तुम इनके सत्कर्म के फलों की प्राप्ति में बाधक रूपी अन्य असमंजस और आश्चर्ययुक्त घटना का श्रवण करो ।६४। जब यह आठों भाई तपस्या कर रहे थे, तब वियोग-दुःख से व्याकुल इनके माता-पिता इनकी पत्नियों को साथ लेकर तीर्थों और मुनियों के आश्रमों में गये । ।६५। वे अपने देह-सुख से निरपेक्ष रहते हुए अपने पुत्रों की हितकामना से कलापग्राम नामक तीर्थ को जाने लगे ।६६। मार्ग में एक मुनियों के आश्रम में पहुँचते-पहुँचते एक उज्ज्वल पुरुष को देखा वह कपिल वर्ण का लघुकाय, शरीर में भस्म रमाये हुए और ऊर्ध्व मूर्धा वाला था ।३७। उन्होंने उसे कोई वृद्ध पथिक समझकर उसकी उपेक्षा की ओर उस पर अपने पाँवों की धूल उड़ाते हुये बढ़ चले । इससे कुपित होकर उस वृद्ध ने कहा ।६८। अरे अवधूत ! हे महामूर्ख ! तू पत्नी सहित तीर्थाटन की इच्छा वाला होकर भी मुझ दुर्वासा की उपेक्षा करके चला जा रहा है ।६९। इस प्रकार चले जाते हुए तुम्हारे बहुओं और पुत्रों के तप से अर्जित महान् वर भी विपरीत हो जायेंगे ।७०।

इत्युक्तबन्टं यावत्सदारोऽथ बधूयुतः ।
सन्मानं कुरुते तावन्मुनिरन्तर्धिमासयौ ।७१
अथ तौ पितरौ तेषां सबधूकौ सुदुःखितौ ।
कृशीभूतौ दीनमुखौ निराशौ गृहमागतौ ।७२
अतो वपाम्यंह तेषां नैकं नामाऽसमञ्जसम् ।
असमञ्जसलक्षाणि गण्डै स्फोटाः स्फुटाहुव ।७३
चिद्व्योमसंकल्पमहापुरेऽस्मिन् ।
नित्थं विचित्राण्यसमञ्जसानि ।
निःशून्यरूपेऽपि हि समवन्ति ।
दृश्ये यथा व्योमनि दृश्यजृम्भाः ।७४

तब तो वह अपनी पत्नी और बहुओं सहित मुनि का सम्मान करने के लिये प्रवृत हुआ, परन्तु उसके ऐसा करने से पूर्व ही दुर्वासा मुनि

अन्तर्धान हो गये ।७। यह देखकर बहुओं और पत्नी सहित यह अत्यन्त दुःखित होता हुआ सूखकर दुबला हो गया। म्लान मुख किये हुए वह निराश होकर घर को लौट गया ।७२। इसलिये मैं कहता हूँ कि इनका वृत्त एक ही असमंजस नहीं है, अपितु गले पर हुये बड़े फोड़े पर अनेक फोड़े होकर फूटते हों जैसे लाखों ही असमंजस हैं ।७३। जिस प्रकार कि उपद्रववश आकाश में गन्धर्व पर, उल्का आदि विचित्र दृश्य रूप विकसित होते हैं उसी प्रकार चिद्व्योम के संकल्प भूत नितान्त शून्य दृश्य रूप इन महान् पुर में लाखों ही असमंजस भरे पड़े हैं ।७४।

—:●:❊:●:—

## ६८—सप्तद्वीपेश्वरता की प्राप्ति

ततः पूरो मया तत्र स गौर्याश्रमतापसः ।
तापसशुष्कदर्भाग्रजराजर्जरमूर्धजः ।१
एककैन सप्तद्वीपाऽस्ति वसुधा यत्र तत्र ते ।
सप्तद्वीपेश्वरा अष्टो भवन्ति कथमुत्तमाः ।२
यस्य जीवस्य सदनान्नास्ति निर्गमव बहिः।
स करोति नथ सप्तद्वपेशत्वेन दिग्जयम् ।1
यैर्वरावरदैर्दत्ताः शोपैस्ते तद्विरुद्धताम् ।
कथं गच्छन्ति गच्छन्ति कथं छाया हितापताम ।४
संपश्यसि किमेतेषां भो साधो श्रृण्वनन्तरम् ।
अष्टमेऽस्मिन्सुसंप्राप्ते तप्रदेशं सबान्धवम् ।५।
इतो भवन्तौ तं देशमासाद्य सुखसंस्थितौ ।
स्वबन्धुसुखसंस्थानौ कंचित्कालं भविष्यतः ।६
ततस्तेऽष्टौ मरिण्यन्ति भ्रातरः क्रमशो गृहे ।
वन्धवौऽथ करिष्यन्ति तेषां देहास्तदग्निसात् ।७

कुन्ददन्त बोला—फिर वहाँ वृद्धावस्था से कुशों के अग्रभाग के समान जर्जर वालों वाले उस गौरी आश्रम के तपस्वी से मैंने पूछा ।१। हे भगवन् ! जहाँ सप्तद्वीप वाली एक ही पृथ्वी है, वहाँ वे आठों श्रेष्ठ पुरुष सप्तद्वीपेश्वर कैसे हो सकते हैं ? ।२। जीव घर से बाहर ही नहीं निकलेगा, यह सप्तद्वीपेश्वर रूप से दिग्विजय किस प्रकार करेगा ? ।३। वरदाताओं द्वारा प्रदत्त वर शापों के कारण किस प्रकार फलप्रद हो सकते हैं, शीतल छाया धूप कैसे हो सकती है ? ।४। गौरी आश्रम का वह तपस्वी बोला—हे साधो ! इन आश्चर्यों को क्या देखते हो ? इसके पश्चात् की जो घटना सुनोगे, उससे तुम्हारे संशय की निवृत्ति हो जायेगी । जब से आठवें दिन तुम दोनों बन्धुबांधवों से परिपूर्ण अपने प्रदेश में पहुँचोगे और कुछ काल तक उनके साथ सुखपूर्वक रहोगे ।६-६। फिर उन आठों भाईयों की मृत्यु घर पर ही होगी और बांधवगण फिर शरीरों का अग्नि-संस्कार करेंगे ।७।

तेषाँ ते संविदःकाशाः पृथक्पृथगवस्थिताः ।
मुहूर्तमात्रं स्थास्यन्ति सुषुप्तस्था जडा इव ।८
एतस्मिन्नन्तरे तेषाँ तानि कर्माणि धर्मतः ।
एकत्र संघटिण्यन्ति वरशापात्मकानि खे ।९
कर्माणि तान्यधिष्ठातृदेवरूपाणि पेटकम् ।
वरशापशरीराणि करिष्यति पृथक् पृथक् ।१०
वरास्तेऽत्र गमिष्गन्ति सुभगाः पद्मपाणयः ।
ब्रह्मदण्डायुधाण्चन्द्रथवलांगाश्चतुर्भुजाः ।११
शापास्तत्र भभिष्यन्ति त्रिनेत्रा शूलपाणयः।
भीषणाः कृष्णमेधाभा द्विभुजा भ्रकुटीमुखाः ।१२
सुदूरं गम्यताँ शापाः कालीऽस्भाममुपागतः ।
ऋतूनामिब तन्नाम कः समर्थोऽतिवर्तितुम् ।१३
गम्यताँ हे वरा दूरं कालोऽस्माकमुपागतः ।
ऋतूनामित्र तन्नाम कः समर्थोऽतिवर्तितुम् ।१४

तदन्तर पृथक्-२ अवस्थित हुए वे जीव मुहूर्तमात्र के लिए सुषुप्ति में समान रहेंगे ।८। इसी अवसर में उनके वे वरदान या शापरूपी कर्म-फल आकाश में एक स्थान पर एकत्र हो जायेंगे ।६। वे कर्म अपने-अपने फल देने वाले देवता के रूप में होकर अपनी अनुकूलता से पृथक-पृथक संपुट रूप होकर वर और शाप रूपी शरीरों का पृथक-पृथक ही निर्माण करेंगे ।१०। यहाँ वे वरदान सुभग पद्मपाणि, ब्रह्म दण्डायुध विभूषित, चन्द्रमा के समान उज्ज्वल और चार भुजाओं से सम्पन्न होंगे ।११। वहाँ वे शाप त्रिनेक्ष शूलपाणि. भीषणाकार, मेघ जैसे काले दो भुजाओं से युक्त तथा मुख पर भृकुटी चढ़ाये हुये होंगे। ।१२। वे वर कहेंगे कि हे शापो ! तुम दूर चले जाओ। ऋतुओं के समान हमारा समय आ गया है इसके उल्लंघन में कौन समर्थ है ? ।१३। इस पर पाप कहेंगे—हे वरो ! तुम दूर भागो। ऋतुओं के समान हमारा सयय उपस्थित है, इसके उल्लङ्घन में कौन समर्थ है ? ।१४।

कृता भवन्तो मुनिना वयं दिनकृता कृताः ।
मुनीनां चाऽधिको देवो भगवन्तं पुरा यतः ।१५
प्रवदत्सु वरेष्वेव शापाः क्रुद्धधियो वरान् ।
विवस्ता कृता यूयं रुष्टशतःकृताः ।१६
देवानामधिकी रुद्रो रुद्रांशप्रभो मुनिः ।
इत्युक्त्वा प्रोद्यता तेषां चक्रः शृंगाण्यगा इव ।१७
शापेषूद्यतश्शृंगेषु वरा इदमरातिषु ।
विहसन्तः प्रवक्ष्यान्ति प्रमेयोकृतनिश्चयम् ।१८
हे शापाः पापतां त्यक्त्वा कार्यस्यान्तौ विचार्यताम् ।
यत्कार्य कलहस्याऽन्ते तदेवाऽऽदौ विचार्यताम् ।१९
पितामहपुरीं गत्वा कलहान्ते विनिर्णयः ।
कर्तव्योऽस्माभिरेतत्किमादौ नेह विधीयते ।२०
शापवरोक्तमाकर्ण्य वाढमित्युररीकृतम् ।
को न गृह्णाति मूढोऽपि वाक्य युक्ति समन्वितम् ।२१

शापों की बात सुनकर वर कहेंगे—तुम्हें दुर्वासा मुनि ने बताया है और हमें सूर्य ने। भगवान सूर्य, मुनियों से पहले उत्पन्न होने के कारण अधिक श्रेष्ठ हैं।१५। यह सुनकर शाप क्रोधित हो उठे और बोले तुम सूर्य से उत्पन्न हुये हो और हम रुद्रांश से हुये हैं। देवताओं में श्रेष्ठरुद्र के अंश से दुर्वासा की उत्पत्ति है। यह कर वे वरों की ओर अपने त्रिशूलों की नोंक उस प्रकार उद्यत करेंगे जिस प्रकार पर्वत शिखरों को उद्यत करते हैं।१६–१७। शापरूपी शत्रुओं का त्रिशूल साधते हुये देखकर उनका उपहास करते हुये अपने कर्तव्य का निश्चय करते हुए कहेंगे।१८। हे शापो ! दुष्टता को छोड़कर अपने कार्य को निश्चय करने का विचार कर लो।१९। कलह के अन्त में हमें ब्रह्म पुरी में जाकर ही निर्णय लेना पड़ेगा, इसलिये पहले ही हम वैसा क्यों नहीं कर लेते ?।२०। शापों ने उनकी बात मानते हुये कहा—अच्छी बात है, ऐसा कौन मूर्ख होगा जो युक्तिमय वाक्य को न मानेगा ?।२१।

ततः शापा बरै सार्धं यास्यन्ति ब्रह्मणः पुरम्।
महानुभाव हि गतिः सदा सदेहनाशने।२२
प्रमाणपूर्व तत्सर्व यथावृत्तं परस्मरम्।
ब्रह्मणे कथयिष्यन्ति श्रुत्वा तेषां स वक्ष्यति।२३
वरशापाधिपा भो भो यतः सारा जयन्ति ते।
केऽन्तः सारा इति मिथो नूनमिन्वण्यतां स्वयम्।२४
इति श्रुत्वा प्रविष्टास्ते सारतां समवेक्षितुम्।
वराणां हृदयं शापाः शापनां हृदयं वराः।२५
ते परस्परमन्विष्य स्वयं हृदयसारताम्।
ज्ञात्वा च समवायेन प्रवक्ष्यन्ति पितामहम्।२६
जिताः प्रजानाथ ययं नाऽन्तः सारा वयं यतः।
अन्तः सारा वरा एव वज्रस्तम्भा इताऽचलाः।२७

बयं किलेमे भगवन् वराः शापाश्च सर्वदा ।
ननु सविन्मया एव देहोऽध्रोऽस्माकमस्ति नो ।२८

इसके पश्चात् वरों के साथ शाप ब्रह्मलोक को ऐसे ही जायेंगे जैसे सन्देह निवृत्ति के लिये सज्जन ज्ञानी की शरण लेते हैं ।२२। वहाँ जाकर ब्रह्माजी को प्रणाम करके वे अपने विवाद को प्रस्तुत करेंगे जिसे सुनकर ब्रह्माजी कहेंगे ।२२। हे वराधियो ! हे शापाधियो ! जिनके पक्ष में सार होगा, उन्हीं की विजय होगी । इसलिये तुम में कौन पक्ष सारयुक्त है, इसका स्वयं ही अन्वेषण करो ।२४। यह सुनकर सारता देखने के उद्देश्य से वरों के हृदयों में शापों ने और शापों के हृदयों में वरों ने प्रवेश किया ।२५। वे परस्पर हृदयों में सारता का अन्वेषण करके ब्रह्माजी से समवाय रूप में कहेंगे ।२६। शाप कहेंगे हे प्रजानाथ ! हम अन्तः सार से रहित हैं, इसलिए हम हार गये । वज्र स्तम्भों के सदृश अचल वर ही अन्तःसार से सम्पन्न हैं ।२७। हे भगवन् ! वर और शापस्वरूप हम सविनय है इसके अतिरिक्त हम कुछ भी नहीं है ।२७।

वरदस्य हि या सदिद्वरो दत्त इति स्थिता ।
सैवार्ऽथिनि मया लब्धो वरोऽयमिति तिष्ठति ।२६
विज्ञप्तिमात्रकनं देह सैव फल ततः ।
पश्यत्यनुभवत्यत्ति देशकालतभ्रमैः ।३०
वरदात्मगृहीत्वाच्चित्कालान्तरस्मृताः ।
यदा तदाऽन्तसाराऽसौ दुर्जया न तु शापजा ।३१
समेनोभयकोटिस्थ मिश्रं वस्तु भवेत्समम् ।
वरशापविलासेन क्षीरमिश्र यथा पयः ।३२
शिक्षित त्वत्त एवेतियत्तदेव तय प्रभो ।
पुनः प्रतीपं पठितं शीघ्रं यामो नमोऽस्तु ते ।३३
इत्युक्त्वा स स्वयं शापः क्वाऽपि शापगणो ययौ ।
प्रशान्ते तितिष्ट दृष्टे व्योम्नि केशोण्डूकं यथा ।३४

आथाऽन्यो वरपूगोऽत्र गृहनिमर्गरोधकः।
स्थानिस्थानमिवाऽऽदेशः समानार्थोऽभ्यपूरयत् ।३५

वर देने वाला मैंने वर प्रदान किया इस प्रकार की संवित् ही वर पाने वाले में 'मैंने यह वर प्राप्त किया इस प्रकार जब स्थित होती हैं। ।२६। उस वर का फल सुख-भोग का घर जो शरीर है, उसका विज्ञप्ति मात्र स्फुरण ही है, इसलिये विज्ञप्ति ही शरीराकार होकर देश—काल रूपी सैकड़ों भ्रमों से भोगों को देखती, अनुभव करती और भोजनादि की अवस्था से पूर्ण परिपुष्टि को प्राप्त होती है उत वही अन्तः सरता को पाकर दुर्जन हो जाती है, परन्तु शाप से उत्पन्न चित्त अन्तःसार वाली नहीं होती ।३१। जिस प्रकार दूध मिला जल होता है उसी के समान बलवान वर और शाप के विलास से शुभ और अशुभ दोनों प्रकार की जो समान रूप के मिश्रित वस्तु है वह देह ही हैं ।३२। हे प्रभो ! हमने आपसे ही जो शिक्षा प्राप्त की थी उसका पुनः परायण हमारी धृष्टता ही है, अतः हमारे अपराध को क्षमा कीजिये। हम आपको नमस्कार करके अब अपने स्थान को जा रहे हैं ।३३। जिस प्रकार नेत्र से तिमिर रोग के हट जाने पर आकाश से कशोण्ड्रक कहीं चला जाता है, वैसे ही ब्रह्माजी से उस प्रकार कहकर स्वयं शापरूप वह शापगण कहीं चला गया ।३४। उसके चले जाने पर ब्राह्मणियों को भगवती गौरी द्वारा प्राप्त वरगण ने वैसे ही शापों के स्थान की पूर्ति की, जैसे वैयाकरण प्रक्रिया में आदेश स्थानों को पूर्ण करता है ।३४।

सप्तद्वीपेशजीवानां निर्याण शवसद्मनः।
देवेश विद्मो न वयमन्धकूपादिवाऽम्भसाम् ।३६
सप्तद्वीपेश्वरानेतानिमे द्वीपेषु सद्मसु।
कारयन्ति वरावर्यावीपा दिग्विजयैरणे ।३७
तदेवमनिवार्येऽस्मिन्विरोधे विबुधेश्वर।
यदनुष्ठेयमस्माभिस्तदादिश शिवाय नः ।३८

सप्तद्वीपेश्वरवरा गृहरोधवराश्च हे ।
कामः सम्पन्नः एवेह भवतां भवतामपि ।३९
व्रजतैतदपेक्षत्वं यावन्नेष्टावपि क्षणात् ।
चिरं चिराय सदने सप्तद्वीपेश्वराः स्थिताः ।४०
कुतो भूमण्डलान्यष्टौ सप्तद्वीपानि भूतयः ।
एकमेवेह भूपीठं श्रुतं दृष्टं च नेतरत ।४१
कथं चैतानि तिष्ठन्ति कस्मिमश्चिद् गृहकोशके ।
पद्माक्षकोशके सूक्ष्मे कथ मान्ति मतंगजाः ।४२

तब शापों का स्थान ग्रहण किये हुये वर ब्रह्माजी कहेंगे—हे देवेश ! जैसे अन्धे कूपों से जल बाहर निकले, वैसे उन सप्तद्वीपेश्वर जीवों को शवसदन से बाहर निकालना हमें ज्ञात नहीं है, क्योंकि वहिर्गमन हमने रोका हुआ है ।३६। वर श्रेष्ठ वीर है, यहीं हम इन सप्तद्वीपाधिपतियों को घररूपी द्वीपों के युद्ध में दिग्विजय प्राप्त कराते हैं ।३७। अतः यह जो अनिवार्य विरोध उपस्थित हो गया है, उसमें हमारा क्या कर्तव्य है, यह हमारे कल्याणार्थ आप बताने की कृपा करें ।३८। ब्रह्माजी बोलेंगे हे सप्तद्वीपाधिपतियों के निर्माता वरो ! गृहरोध करने वालो ! तुम्हारी इच्छा तो पूर्णरूप से सम्पन्न हो चुकी है ।३९। अब तुम निर्लेप हो जाओ, क्योंकि तुम्हारी इच्छा के बिना भी वह आठों अपनी मृत्यु के अन्तिम क्षण में दीर्घ काल से ही सप्तद्वीपेश्वर बनकर अपने घर में स्थित हैं ।४०। इस पर वर कहेंगे । हे प्रभो ! सप्तद्वीपमय आप भूमण्डल और उनके ऐश्वर्य कहाँ है ? यहाँ तो एक ही भूपीठ के अतिरिक्त अन्य कोई सुनने या देखने में नहीं आया है ।४१। किसी एक ही गृह में सात द्वीप वाले में भूमण्डल किस प्रकार रह सकते हैं ? कहीं छोटे से कमलगट्टे में हाथियों का रहना सम्भव है ?

युक्तं युष्माभिरस्याभिः सर्वं व्योमात्मकं जगत् ।
स्थितं चित्परमाणवन्तरन्तःस्वप्नोऽनुभूयते ।४३

माति यत्परमस्यऽणोरन्तस्थवगृहोदरे ।
स्फुरितं तत्किमाश्चर्यं कः मय. कृते क्रमे ।४४
मृतेरन्तर भाति यथास्थितमिद जगत् ।
शून्यात्मैव घनाकारं तस्मिन्नेव क्षणे चितः ।४५
अणावपि जगन्माति यत्र यत्र गहोदरे ।
सप्तद्वीपा वसुमती कचन्तीति किमद्‌भुतम् ।४६
यद्‌भातीदं च चित्तत्व न जगत्कचित् ।
चिन्मात्रमेघ तद्‌भाति शून्यत्वेन यथाऽम्वरम् ।४७
इति ते ब्रह्मजा प्रोक्ता वरदेन वरास्ततः ।
तानाधिभौतिकभ्रांतिमयाम् संत्यज्य देहकान् ।४८
प्रणम्याऽज सर्क्षां जग्मुरानिवाहिकदेहिनः ।
सप्तद्वीपे च देवानां गृहकोशान्कचञ्जनान् ।४९

इस पर ब्रह्माजी कहेंगे—हे वरगण ! हम और तुम संचित परमाणु में स्थित व्योमात्मक सम्पूर्ण जगत् का स्वप्न में ही अनुभव करते हैं इसलिये परमाणु में विद्यमान अपने मुँह में जो स्फुरत होकर समाया हुआ है, उनमें आश्चर्य ही क्या है ? प्रकृति क्रम से विस्मय ही कैसा ? ।४३-४४। माने के पश्चात् तत्क्षण शून्यरूप होता हुआ वह घनाकार जगत् यथावत् स्फुरित होता है । जहाँ सत्‌चित् परमाणु में भी जगत् समा सकता हूँ तो उस घर में सप्तद्वीप वाली पृथ्वी का स्फुरण कौन सी विचित्रता हुई ।४५-४६। यह जगत् रूप है वह सब चित तल ही है । शून्यरूप आकाश से स्फुरित होने के समान ही जगत् रूप से चिन्मात्र ही स्फुरित है ।४७। ब्रह्माजी के इस प्रकार कहने पर अपने आधिभौतिक भ्रांतिमय देहों को छोड़कर अतिवाहिक देह होकर ब्रह्माजी को प्रणाम करते हुये विरोध रहित होकर सब साथ-साथ विविधजनों युक्त उन-उन देवताओं के घरों को चले गए ।४८—४९।

यावत्ते तत्र सपन्नाः सप्तद्वीपांधिनायकाः ।
अष्टावपीपुष्टनाँ दिनाष्टकमहीभुजाम् ।५०

ते परस्परमज्ञाता अज्ञाश्चान्योन्यबन्धवः ।
अयोन्यभूमण्डलया अन्योन्याऽभिमते हिताः ।५१
तेषां कश्चिद् गृहस्याऽन्तरेव तारुण्यसुन्दरः ।
उज्जयिन्यां महापुर्या राजधान्यां सुखे स्थितः ।५२
शाकद्वीपास्पदः कश्चिन्नागलोकजिगीषया ।
विचरत्यब्धिजठरे सर्वदिग्विजयोद्यतः ।५३
कुशद्वीपपराजधान्यां निराधिः सकलप्रजाः ।
कृतदिग्विजयः कश्चित्सुप्तः कान्तावलम्वितः :५४
शाल्मलिद्वीपेषशैलेन्द्रशिरःपुर्याः सरोवरे ।
जललीलारतःकश्चित्सह विद्याधरीवर्णै ।५५

तदनन्तर उस गृह में सम्पन्न रूप से अवस्थित आठ जगतों के विभाग से ब्रह्माजी के आठ दिनों पर्यन्त सप्तद्वीप वाली पृथ्वी के वे अधिपति बन गये ।५। उनमें से प्रत्येक ही भाई के सहित होने की कल्पना वाला होने से अन्योन्य बन्धु प्रत्येक के पृथक्-पृथक् राज्य कल्पित होने से एक दूसरे को अधिपति न समझने वाले होने के कारण अन्योन्य के अभिमत में हितैषी रूप से स्थित हुए ।११। उनमें से एक तरुण सुन्दर भ्राता घर में ही उज्जयिनी महानगरी रूपी राजधानी में सुखपूर्वक रहता है दूसरा भाई शाकद्वीप में रहकर सब दिशाओं को जीतने को प्रयत्नशील होकर नाग लोक विजय के लिये समुद्र के गर्भ में भ्रमण करता है। तीसरा भाई, अपनी सब प्रजा को सुखी रखता हुआ सव दिशाओं को जीतकर कुशद्वीप की राजधानी में अपनी पत्नी के साथ सो रहा है। चौथा भाई शाल्मलि द्वीप के शैल-शिखर पर स्थित पुरी के सरोवरों में विद्याधारियों के साथ जल बिहार कर रहा है ।५२—५५।

कौञ्चद्वीपे हेमघेपुरे सप्तद्वीपविवर्धिते ।
प्रवृत्तो वाजिमेन कश्चिद्यष्टुं दिनाष्टकम् ।५६
उद्यतं शाल्मलिद्वीपे कश्चिद्द्वीपान्तचारिणा ।
याद्ध मुद्धुतदिग्दन्तिदन्ताकृष्टकुलाचलः ।५७

गोमेदद्विपकः कश्चित्पुष्करद्वीपराट् सुताम् ।
समानेतुं वशाद्याति कषत्से तोऽष्टमोऽभवत् ।५८
पष्करद्वीपकः कश्चिल्लोकालोकाऽद्रिभूभुजः ।
दूतेन सह निर्यातो धनभूमिदिद्रक्षया ।५९
प्रत्येकमित्थसेतेषां द्वीपद्वीपाधिनाथताम् ।
कुर्वतां स्वंगहाकाशे दृष्ट्वा स्वपतिभौचिताम ।६०
त्यक्ताभिमानिकाकारा द्विविधास्ते वरास्ततः ।
तत्सविद्भिगृहेष्वन्तरेकतां खानि खैरिव ।६१
यास्यस्ति ते भविय्यन्ति संप्राप्ताभिमतश्चिरम् ।
सप्तद्वीपेश्वरास्तुष्टा मन्वष्टावपि तुष्टिमत् ।६२
इत्येते प्रविकसितोदितक्रियार्थाः ।
प्राप्स्यन्ति प्रविततनबुद्धयतपोणोभिः ।
अन्तर्यंत्स्फुरति विदस्तदेव वाह्यं
नाऽऽप्तं कैस्तदुचितकर्मभिः किलेति ।६३

पाँचवा भाई क्रौंचद्वीप में सप्तद्वीप से प्राप्त महान् ऐश्वर्य से सम्पन्न हेमपुर में ब्रह्माजी के आठ दिन पर्यन्त अश्वमेघ यज्ञ में प्रवृत्त है । छटवाँ भाई शाल्मलिद्वीप में उत्पादित दिग्गजों के दाँतों से कुलाचलों को खींचता हुआ अन्त द्वीपाधिपति से रण करने के लिए तत्पर है । आठवाँ भाई गोमेद द्वीप में रहता है, वह काम के वशीभूत होकर पुष्करद्वीप के भूपति की कन्या को जीतने के विचार से शत्रु—देशों का मर्दन करने वाली सेना से सम्पन्न हो गया है ।५६-५८। पुष्करद्वीप का निवासी जो साँतवाँ भाई है, वह लोकालोक पर्वत के राजदूत के साथ धनमयी भूमियों को देखने के विचार से अपने गृह से चला गया है ।५९। इस प्रकार अपने घर रूपी आकाश में पृथक-पृथक स्थित इनमें से प्रत्येक की अपने प्रतिद्वीप-द्वीपेश्वरता को देखकर दोनों प्रकार के वे वर आतिवातिक शरीर रूप में भी अभिमानिक आकार को छोड़कर उस आठों के साथ वैसे ही एकाकार हो जायेंगे जैसे कि आकाश आकाशों के साथ एकाकार हो जाते

हैं। चिरकाल में इच्छित सप्तद्वीपाधिपतिता वाले वे आठों ही मनःतुष्टि वाले राज्य में स्थित होकर सन्तुष्ट हो जायेंगे।६०-६१। वेररूपी विकसित क्रियार्थ वाले, वितत बुद्धि वे आठों भाई सप्तद्वीपेश्वरता को तपों से प्राप्त होंगे। जिसका स्फुरण प्रत्येक चैतन्य में होता है वह बाह्य रूप से अनुकूल कर्मों द्वारा कौन प्राप्त नहीं कर सकता है ? ।६३।

—:●:—

## ९९—चिन्मात्र ही जगत्रूप से भासित है

इत्युक्तवानसौ पृष्टः कदम्बतलतापरः।
सप्तद्वीपा भुवोऽष्टौ ताः कथं भाता गृहेष्विति ।१
चिद्धातुरीदृगेवाऽयं यदेपब्योमरूप्मपि ।
सर्बणो यत्र यत्राऽऽस्ते तत्र तत्राऽऽत्मनि स्वयम् ।२
आन्मानमित्थं त्रैलोक्यरूपेणाऽऽन्यन वा निजम् ।
परिपश्यति रूपं स्वमत्यजन्नेव खात्मकम् ।३
एकस्मिन्विमले शान्ते शिवे परमकारणे ।
कथं स्वभावसंसिद्धा नानाता वास्तबी स्थिता ।४
सर्व शान्त चिदाकाशं नानाऽस्तीह न किंचन ।
दृश्यमानभपि स्फारमावर्तात्मा यथाऽम्भसि ।५
अमत्स्वेपु पदार्थेषु पदार्था इति भान्ति यत्।
चित्स्व स्वप्नसुषुप्तात्म तत्तस्याऽच्छ निजं वपुः ।६
सस्पन्दोऽपि हि नि स्पन्दः पर्बतोऽपि न पर्वतः।
यथा स्वप्नेषु चिद्भावः स्वभावोऽर्थगतस्यथा ।७

कुन्ददन्त ने कहा—जब मैंने उस कदम्ब के नीचे वाले तपस्वी से यह पूछा कि घरों के स्वल्प आकाश में उन सप्तद्वीप वाले आठ लोकों को भान कैसे हुआ ? तब उसने उत्तर दिया।१। वह बोला-यह चिदाकाश सर्वव्याप्त एवं प्रपंच रहित होकर भी जहाँ स्थित है, वहाँ निज स्वरूप को

त्रैलोक्य रूप से अपने सच्चिदानन्द स्वरूप को छोड़े बिना ही देखता है ।२-३। कुन्ददन्त बोला—एक, विमल, शान्त, शिव परम कारण में स्वभाव से सिद्ध वास्तविक नानात्व किस प्रकार स्थित है ।४। तपस्वी ने कहा—जल में दिखाई देता हुआ आवर्त जैसे जल से भिन्न नहीं है वैसे ही यहाँ सर्वशान्त चिदाकाश ही विस्तृत रूप से दिखाई देता हुआ भी अनेक नहीं है ।५। इस सब पदार्थों की असत्ता में पदार्थ रूप से भासमान, स्वप्न-सुषुप्ति के समान अपने रूप को भूला हुआ है ।६। स्पन्दयुक्त होकर भी वह स्पन्दहीन है, पर्वत रूप होने पर भी पर्वत नहीं है । स्वप्न में चिद्धात्र के परार्थगत होने के समान ही स्वभावार्थगत है ।७।

न स्वभावान चैवाऽर्याः सन्ति सर्वाऽत्मकोचिते ।
सर्सादौ कचितं रूतं यद्यथा तत्तथा स्थितम् ।८
यवत्संकल्पित तावद्यथा संकल्पितं तथा ।
यथा संकल्पनगर कचतीदं जगत्तथा ।९
संकल्पनगरे यावत्सांकल्पं सकला स्थितिः ।
भवत्येवाऽप्यमद्रूपा सतींवाऽनुभवे स्थिता ।१०
प्रवहत्येव नियतिर्नियतार्थं प्रदायिनी ।
स्थावरं जङ्गमं चैव तिष्ठष्येव यथाक्रमम् ।११
जायते जगमं जीवात्स्थावरं स्थावरादपि ।
नियत्याऽधो वहत्यम्बु गच्छत्पूर्ध्वमथाऽबलः ।१२
वहन्ति देहयन्त्राणि ज्योतीषि प्रतपन्ति च ।
वायवो नित्यगतयः स्थिता शैलादय स्थिराः ।१३
ज्योतिमयं निवृत्तं तु धारासाराम्वराकृतं ।
युगसंवत्सराद्यात्म कालचक्रं प्रवर्तते ।१४

सर्गादि स्वभाव या सृष्टि स्वभाव से किये पदार्थ सर्वात्मा के अनुरूप नहीं है । सर्ग आदि में स्फुरित रूप अब भी इसी प्रकार स्थित है ।८। जिस प्रकार संकल्प के अनुसार ही संकल्प नगर का स्फुरण है, वैसे

यह जगत् भी जब जिस प्रकार संकल्प किया जाय, तब उसी प्रकार से स्फुरित होता है ।९। असद्रूप होने पर भी सत्-रूप में संकल्पनगर की स्थिति तब तक रहती है, जब तक संकल्प रहते हैं ।१०। नित्य अर्थ के देने वाली ब्रह्माणी की संकल्परूपा नियति अब भी प्रवाहित है और भविष्य में भी प्रवाहित रहेगी, उसी से स्थावर जङ्गम आदि जीवों की क्रम पूर्वक स्थिति है ।११। स्फुट जीव वाली उस नियति द्वारा जङ्गम से जङ्गम और स्थावर से स्थावर की उत्पत्ति है। उसी से जल का प्रभाव नीचे की ओर और अग्नि की ज्वालाएँ ऊपर की ओर जाती हैं ।१२। उसी के कारण सूर्य, चन्द्रमा रूपी ज्योतियाँ साकार होकर तपती, पवन स्पन्दशील और पर्वतादि स्थिर रहते हैं ।१३। उसी से ज्योतिर्मय युग, संवत्सर आदि रूप वाला कालचक्र वर्षाऋतु में आकाश की वर्षा से व्याप्त करता हुआ बर्तता है ।१४।

प्राग्दृष्ट स्मृतिमायाति तत्स्वसंकल्पनान्यतः।
भाति प्रथमसर्गे तु कस्य प्राग्दृष्टभासनम् ।१५
अपूर्वदृश्यते सर्वं स्वमरणं यथा।
प्राग्दृष्ट इष्टमित्येव तत्रैवाऽभ्यासतः स्मृतिः ।१६
चित्वाच्चिद्योम्नि कचति जगत्संकल्पपतनम्।
न सन्नाऽसदिद तस्माद भाताभात यतः स्वतः ।१७
चित्प्रसादेन संकल्पस्यप्नाद्याद्यनुभूयते।
शुद्धं चिदव्योम सांकश्पुरं मा स्मर्यतां कथम् ।१८
हर्षामषविनिर्मुक्तौ दुःखेन च सुखेन च।
प्रकृतनैव वार्गेण ज्ञैश्चकैरिव गम्यते ।१९
निद्राव्यपगमे स्वप्नगरे यादृश स्मृतौ।
गिदब्योमात्म परं विद्धि त्रिजगद्भ्रमम् ।२०

कुन्ददन्त बोला—जो वस्तु देखी जाती है वह स्मृति में स्थिर होती है उसके अनुसार ही संकल्प होते हैं और उन्हीं संकल्पों से सृष्टि का आभास

होता है। यह सभी कल्पों में सर्ग में सम्भव है ।१५। तपस्वी ने कहा– स्वप्न में अपनी मृत्यु के समान ही सर्व कुछ दिखाई देता है, उसमें प्रथम देखा हुआ है, इस प्रकार अभ्यास से स्मृति में आता है।१६। चित् होने से चिदाकाश में जगत्-रूपी संकल्पनगर का स्फुरण होता है। कभी भासित होने और न होने के कारण वह सत् या असत् नहीं है ।१७। चित् के प्रसाद से अब भी संकल्प और स्वप्नादि का अनुभव होता है। शुद्ध चिदाकाश रूपी संकल्प पुर का स्मरण कैसे नहीं होगा ।१८। हर्ष और अमर्ष से रहित ज्ञानी पुरुष दुःख मिले या सुख चक्र के समान प्रकृत मार्ग से ही गमन करते हैं।१९। जैसे निन्द्रा से जागने पर स्वप्न नगर का अधिष्ठान ही स्मृति में शेष रहता है, वैसे ही त्रिजगत् का भ्रम भी परम चिद्व्योमात्मक ही है।२०।

संविदाभासमात्रै यज्जगदित्यभिशब्दितम्ः।
तत्सविदव्योम संशान्तं केवल विद्धि नेतरत् ।२१
यस्मिन्सर्वं यतः सर्वं यत्सर्वं सर्वतश्च यन्।
सर्वं सर्वतया सर्वं तत्सर्वं सर्वदा स्थितम् ।२२
यथेय ससृतिर्ब्राह्मी भवतो यद् भविष्यति।
यथा भानं च दृश्यस्य तदेतत्कथित मया ।२३
उत्तिष्ठत ब्रजतमास्पदमसिह पद्मं
भृङ्गाविवाऽभिमतममाशु विधीयतां स्वम्।
तिष्ठामि दुःखमलमस्तसमाधिसस्थ।
भूपः समाधिमहमङ्ग चिरं विशामि ।२४

संवित् का जो आभास है, वही 'जगत' शब्द से प्रसिद्ध है, परन्तु उसे भी तुम शान्त चिदाकाश के अतिरिक्त और कुछ भी न समझो।२१। जिसमें सब कुछ है, जिससे सब कुछ है जो सब कुछ है और जो सब ओर से है, वही सब कुछ, सब प्रकार, सदैव एवं सर्वत्र स्थित ब्रह्म है।२२। जिस प्रकार से यह ब्राह्मी सृष्टि वर्तमान हैं और भविष्य में जो होगी

तथा जैसे इस दृश्यमान जगत् का भान होता है, वह सब मैंने कह दिया है ।२३। हे ब्राह्मणो ! उठो जैसे प्रातःकाल होने पर भौंरे कमल के समीप जाते हैं, वैसे ही अपने इच्छित शुभ कर्मों का शीघ्र विधान करो। मैं भी समाधि भङ्ग होने के कारण दुःखी हो रहा हूँ, अतः पुनः चिर समाधि में प्रविष्ट होता हूँ ।२४।

—:●:※:●:—

## १००—कुन्ददन्त का मोह नाश

जरन्मुनिरपीत्युक्त्वा ध्यानमीलितलोचनः ।
आसीदस्पन्दितप्राणमनाश्चित्र इवार्पितः ।१
आवाभ्यां प्रणयोदारै प्रार्थितोऽपि पुनः पुनः ।
वाक्यै संसारमविदन्न क्वो दद्यवान्पुनः ।२
आदाँ प्रदेशतस्माच्चलित्वा मन्दमुत्सुको ।
दिनैः कतिपयैः प्राप्तां गृह मुदितवान्धवम् ।३
अथ तत्रोत्सवं कृत्वा कथाः प्रोच्य चिरंतनीः ।
स्थितास्तावद्वयँ यावत्सप्ताऽपि भ्रातरोऽथ ते ।४
क्रमेण विलय प्राप्ताः व्रलयेष्वर्णवा इव ।
मुक्तोऽसौ मे सखैवैक एकार्णव इवाऽद्दकः ।५
ततः कालेन नोऽप्यस्तं दिनान्तेऽर्क इवाऽऽष्टतः ।
अहं दुःखपरीतात्मा परं वैधुर्यमागतः ।६
ततोऽहं दुखितो भूयः कदम्वतरूतापसम् ।
गतो दुःखोपघातय तज्ज्ञान प्रष्टुमाहृतः ७

कुन्ददन्त बोला—उस वृद्ध मुनि ने वह कहकर ध्यान से नेत्र बन्द किये और प्राण तथा मन के स्पन्दन-शून्य होने पर वे चित्रलिखित के समान गये ।१। हम दोनों ने विनीत वचनों से बारम्बार प्रार्थना की, किन्तु

फिर उसने उत्तर नहीं दिया ।२। मुनि के मौन होने से हम उदास हो गये और उस प्रदेश से चल पड़े तथा कुछ दिनों में ही मुदित बांधवों से सम्पन्न घर में जा पहुँचे ।३। फिर कुल देवता के आराधन आदि उत्सव करके विभिन्न प्राचीन कथाओं को कहते हुए हम उस घर में तब तक रहे, जब तक सातों भाई क्रम से सातों समुद्रों के समान प्रलय में विलीन न हो गये । तब एक मात्र मेरा वह सखा ही आठवें समुद्र के समान विलीन होने से शेष रहा आया ।४-५। फिर कुछ काल के पश्चात् मेरा वह सखा भी, जैसे दिन की समाप्ति पर सूर्य अस्त हो जाता है वैसे ही मरण को प्राप्त हो गया तब मैं उसके वियोग में दुःखी हुआ ।६। तब मैं अपने उस दुःख की शान्ति का उपाय रूप ज्ञान को सादर पूजने के निश्चय से उसी कदम्ब के नीचे वाले तपस्वी के पास पहुँचा ।७।

तत्र मासत्रयेणांऽसौ समाधिविरतोऽभवत् ।<br>
प्रशतेन मया पृष्टः सन्निदं प्रोक्त वानथ ।८<br>
अह समाधिविरतः स्थातुं शक्नोमि न क्षणम् ।<br>
मामाधिमेव प्रविशाम्यहमाशु कृतत्वरः ।६<br>
पदमार्थोषदेशस्ते नाऽभ्यासेन विनाऽनघ ।<br>
लगत्यत्र परां युक्तिमिमां श्रृणु ततः कुरू ।१०<br>
अयोध्या नाम पूरस्ति तत्राऽस्त वसुधाधिपः ।<br>
नाम्ना दशरथस्तस्यपुत्रो राम इति श्रुतः ।११<br>
सकाशं तत्र गच्छ त्वं तस्मै कुलगुरुः किल ।<br>
वसिष्ठख्यो मुनिश्रेष्ठः कथयिष्यति सांसदि ।१२<br>
मोक्षोपायकथां दिव्यां तांश्रुत्वा सुचिर द्विज ।<br>
विश्रान्तिमेष्यसि परे पदेऽहमिद पावने ।१३<br>
इत्युक्त्वा स समाधान रसायनमहार्णवम् ।<br>
विवेशाऽहमिमं देशं त्वत्सकाशमुपागतः ।१४

तीन मास तक प्रतीक्षा करने पर उसकी समाधि भङ्ग हुई-तब मैंने उससे विनय पूर्वक पूछा जो उसके उत्तर में उसने कहा ।८। मैं समाधि-

रहित अवस्था में एक क्षण भी रहने में समर्थ नहीं हूँ इसलिये शीघ्रता पूर्वक मुझे उसमें प्रवेश करना है।९। हे अनघ ! अभ्यास के बिना मेरा परमार्थिक उपदेश भी तुम्हारे लिये व्यर्थ ही होगा, इसलिये मैं तुम्हें अन्य युक्ति बताता हूँ उसे श्रवण करो।१०। अयोध्या नाम की जो पुरी है, उसके पृथ्वी पति राजा दशरथ हैं उनके पुत्र का नाम 'राम' प्रसिद्ध है।११। तुम उन्हीं के समीप जाओ। हे द्विज ! उनके कुलगुरु मुनिवर वसिष्ठजी वहाँ की सभा में जो दिव्यकथा कहेंगे, उसे बहुत समय तक सुनकर तुम मेरे ही समान उस परम पावन पद में विश्रान्ति पाओगे।१२-१३। यह कहकर वह तपस्वी समाधान रूपी रसायन के महासागर में निमग्न हो गया और मैं इस देश में आपके समक्ष उपस्थित हो गया हूँ।१४।

एषौहष्मेतद् वृत्त मे सर्व कथितवानहम्।
यथावृत्तं यथादृष्टँ यथाश्रतमखण्डितम्।१५
मकुन्द दन्त इत्यादिकथाकथनकोविदः।
स्थितस्तःप्रभृत्येव मत्समीपगतः सदा।१६
स एष कुन्ददन्ताख्यो द्विजः पाश्व समास्थितः।
श्रुतवान्सांहिमेतां मोक्षोपायाभिधामिह।१७
स एष कुन्ददन्ताख्यो मम पार्श्वगतो द्विजः।
अद्य निःसांशियो जातो न वेति परितृच्छ्यताम्।८
इत्युक्ते राघवेणाऽथ प्रोवाच वदतांवर।
स बसिष्ठो मुनिश्रेष्ठः कुन्ददन्तं विलोकयन्।१९
कुन्ददन्त द्विजवर कथ्यतां किं त्वयाऽनघ।
बुद्धँ श्रुतवता ज्ञेयं मदुक्तं मोक्षदँपरम्।२०
सर्बसांशयविच्छेदि चेत एव जयाय मे।
सर्वसशयविच्छेदो ज्ञातं ज्ञेयमखण्डितम्।२१

यही मैं कुन्ददन्त हूँ, मैंने अपना सम्पूर्ण घटित एवं देखी-सुना वृत्तान्त पूर्ण आपको सुना दिया है।११। श्रीराम बोले—हे ब्रह्मन् ! जैसा

कथाओं के कहने में कुशल वह कुन्ददन्त उस दिन से मेरे पास ही रहता है ।१६। मेरे पार्श्व में जो यह द्विज बैंठा है । यह कुन्ददन्त ही है । इस सभा में इसने मोक्षोपाय नामक इस सम्पूर्ण संहिता को भले प्रकार सुना है ।१७। वह यह कुन्ददन्त नामक द्विज मेरे पास बैंठा है, यह संशय-शून्य हुआ अथवा नहीं, यह इससे पूछिये ।१८। बाल्मीकिजी बोले—श्रीराम के इस प्रकार कहने पर वक्ता श्रेष्ठ मुनिवेर बसिष्ठजी ने कुन्ददन्त की ओर देखते हुए कहा ।१९। हे निष्पाप ! हे द्विजवर कुन्ददन्त ! मेरे इस मोक्षदायक शास्त्र को सुनकर तुम किस ज्ञातव्य बिषय को जान पाये, यह बताओ ।२०। कुन्ददन्त बोला—सब संशयों का नाशक मेरा जो चित्त है यही मेरी जीत के निमित्त है । मेरे सब संशय मिट चुके हैं और ज्ञेय तत्व को मैंने जान लिया है ।२१।

ज्ञात ज्ञानव्यममलं दृष्टं द्रष्टव्यमक्षतम् ।
प्रान्तं प्राप्तव्यमखिल विश्रान्तोऽस्मि परे पदे ।२२
बद्धेयंत्वदिदं सर्वं परमार्थघनं धनम् ।
अनन्येनाऽऽत्मनो व्योम्नि जगद्रूपेण जृम्भितम् ।२३
सर्वात्मकतया सर्वरूपिण: सर्वगात्मन: ।
सर्वं सर्वेण सर्वदा संभवत्यलम् ।२४
सम्भवन्ति जगन्त्यन्त: सिद्धार्थकणकोटरे ।
न संभवन्ति च यथा ज्ञातमेतदशेषत: ।२५
गृहेऽन्त: संभवत्येव सप्तद्वीपा बसुन्धरा ।
गेहं च शून्यमेवाऽऽस्ते सत्यमेतदस शयम् ।२६
यद्यद्यदा वस्तु यथोदितात्म
भातीह भूतैरनुभूयते च ।
तत्तत्तदा सर्वघनस्तथाऽऽस्ति
ब्रह्मे त्थमाद्यन्तविमुक्तस्ति ।

जानने योग्य निर्मल ब्रह्म को मैंने जान लिया, क्षय न होने वाले द्रष्टव्य को देख लिया और सब प्राप्तव्य को पाकर मैं इस परमपद में विश्रान्ति पाये हुए हैं । इस आत्मचित का ज्ञान मुझे आपसे मिल गया

है। यह सर्व परमार्थ धन आकाश में आत्मा से अनन्य, जगद्रूप होकर स्थित है।२३। सर्वात्मक होने से सर्वरूप, सर्वव्याप्त आत्मा का सब कुछ सब भाँति, सब स्थान पर, सदैव पूर्णरूपेण सम्भव है।२४। सरसों कण में भी सर्व कल्पना वाली अधिष्ठानभूत चित्त की सत्ता होने से, उससे भी अनन्त जगत् है और चित्त का पूर्णज्ञान होने पर कहीं कोई जगत् नहीं रहता।२५। घर के भीतर इस सप्तद्वीप वाली पृथ्वी का उत्पन्न होना सम्भव है और यह असंशय एवं सत्य है कि घर शून्य ही है।२६। जिस-जिस वस्तु का जैसा भान होता है और प्राणियों द्वारा अनुभव किया जाता है। वह सब उस-उस रूप से सर्व धन आत्मा ही है। इस प्रकार आदि अन्त से रहित ब्रह्म ही सब कुछ है।२७।

—:●:—

## १०१–ब्रह्म ही सब कुछ है

कुन्ददन्ते वदत्येवं बसिष्ठो भगवान्मुनिः।
उवाचेदमनिन्द्यात्मा परमार्थोचितं वचः।१
वनं विज्ञान वश्रान्तिरस्य जाता महात्मनः।
जरामलकवद्विश्व ब्रह्मेति परिपश्यति।२
किलेदं भ्रान्तिमात्रात्म विश्वं ब्रह्मेति भात्यजम्।
भ्रान्तिर्ब्रह्मैव च ब्रह्म शान्तमेकमनामयम्।३
यद्यथा येन यत्राऽस्ति यादृग्यावद्यदा यतः।
तत्तथा तेन तत्रास्स्ति तादृक्तावत्तदा ततः।४
शिवं शान्तमज मौनममौनमजरं ततम्।
सुशून्याशन्यमभवमनादिनिधनं ध्रुवम्।५
यस्या यस्यास्त्वरस्थायाः क्रियते सांविदा भरः।
सा सा सहस्रशाखत्वमेति सैकैर्यथा लता।६
परो ब्रह्माण्डमेवाऽणुश्चिद्व्योम्नोऽन्तः स्थितो यतः।
परमाणुरेव ब्रह्माण्डमन्तः स्थित जगद्यतः।७

वाल्मीकिजी ने कहा—कुन्ददन्त के इस प्रकार कहने पर अनिन्द्यात्मा भगवान् वसिष्ठ मुनि ने इस प्रकार परम अर्थ वाले उचित वचन कहे ।१। वे बोले अब यह महात्मा शास्त्र-ज्ञान से विश्रान्ति को प्राप्त हो गया और सम्पूर्ण विश्व को, करामलक के समान, ब्रह्म ही देखता है ।२। भ्रान्ति मात्रात्तक यह संसार इसे जन्मादि रहित ब्रह्म ही प्रतीत होता है और भ्रान्ति भी शान्त, एक और अनामय ब्रह्म ही ज्ञान होती है ।३। जो जिस प्रकार जिसके द्वारा, जब तक जिस काल में होता है वह उस प्रकार उसके द्वारा, तब उस काल में शिव, शान्त अजन्मा मौन अमौन अजर, शून्य, अशून्य, आदि अन्त रहित सत्य ब्रह्म ही है ।४-५। मामा-शवल चित् जिस-जिस अवस्था का संकल्प करती है, उस अवस्था में जल से सींची हुई लता के समान हजारों शाखाओं की प्राप्ति हो जाती है ।६। चिदाकाश के मध्य में स्थित होने से ब्रह्माण्ड ही परमाणु है और पर-माणु मे सम्पूर्ण जगत् के विद्यमान रहने से वही ब्रह्माण्ड है ।७।

स्वयं द्रश्यं स्वयं द्रुष्ट्र स्वयं चित्वं स्वयं जडम् ।
स्वयं किंचिन्न किंचिच्च ब्रह्मात्सन्येव संस्थितम् ।८
यथा यत्र जगत्येतत्स्वयं ब्रह्म खमात्मानि ।
स्वरूपमजहच्छान्तंयत्र संपद्यते तथा ।९
दृश्येमेव परं ब्रह्म परं ब्रह्मैव द्रश्यता ।
एतन्न शान्त नाऽशान्तं नाऽनाकारं न चाऽऽकृतिः ।१०
यादृक् प्रवोधे त्वप्नादिस्तादृग्देहो निराकृतिः ।
सविन्न त्रात्मा प्रतिघः स्वानुभूतोऽप्यसन्मयः ।११
संविन्मयो यथा जन्तु निंद्रात्गाऽऽस्ते जडोऽभवन् ।
जडीभूता तथैषाऽऽस्ते संवित्स्थावरनामिका ।१२
स्थावरत्व ज्जडाच्चित्वं जङ्गमात्म प्रयातिचित् ।
जीवः सुषुप्तात्मा स्वप्नं जाग्रच्चैव जगच्छतैः ।१३
आमोक्षमेषा जीवस्य भुव्यम्भस्यनिलेऽनले ।
खेखात्मभिर्जगल्लक्षैः स्वप्नाभैर्भासते स्थितिः १४

वह स्वयं ही दृश्य है, स्वयं ही द्रष्टा है स्वयं ही चेतन और जड़ है स्वयं सब कुछ हैं और कुछ भी नहीं है। यथार्थ में तो वह ब्रह्मात्म में ही स्थित है।८। यह ब्रह्म जगद्रूप आत्म-चिदाकाश में जहाँ जिस रूप को ग्रहण करता है, वहाँ अपने रूप का परित्याग न करता हुआ ही इसी रूप में रहता है।९। यह दृश्यमान जगत् ही परब्रह्म है और परब्रह्म ही दृश्यता है यह शान्त अशान्त निराकार या साकार कुछ भी नहीं है।१०। जैसे जागने पर स्वप्नादि निराकार लगते हैं, वैसे ही ब्रह्म का साक्षात्कार होने पर यह शरीर भी निराकार ही लगता है। क्योंकि सवित रूप साकार और अनुभव में आने पर भी स्वप्नादि के असत् होने के समान ही शरीर भी असत् ही है।११। जैसे चेतन स्वरूप जीव निद्रा में जड़ हो जाता है, वैसे ही स्थावर नाम वाली यह सवित् भी जड़ीभूत हो जाती हैं।२। जैसे सुषुप्तात्मा स्वप्न और जगतों की कल्पना वाला होता है वैसे ही चित्त स्थावर रूपी जड़त्व से जङ्गम रूपी चित्व वाली होती है।१३। जीवों को यह स्थिति, जब तक मोक्ष नहीं हो जाती पृथ्वी, जल, पवन, अग्नि और आकाश में स्वप्न के समान आकाश रूपी लाखों संसारों के सहित भासित होती है।१४।

चिञ्चिनोति तथा जाढ्यं नरो निद्रास्थितिर्यथा।
चिनोति जडतां चित्वं न नाम जडतावशात्।१५
चिता वेदनवेत्तारं स्थावरं क्रियते वपुः।
चिता वेदवेत्तारं जङ्गमं क्रियते वपुः।१६
यथा पुसो नखाः पादावेकमेव शरीरकम्।
तथैकमेवाऽपतिघचितः स्थावरजंगमम्।१७
प्रलयस्थितिसर्गादि दृश्यमानँतविद्यते।
एतन्न चाऽऽमनश्चाऽन्यच्चित्रे चित्रवधूर्यया।१८
प्रलयोऽयमियं सृष्टिरय स्वप्नो घनस्त्वयम्।
भासोऽप्रतिघरूपस्य चित्सहखरूचेरिति।१९

चित्तं देवासुराद्यात्म चिन्निद्रा स्वात्मदर्शनम् ।
कियत्प्रमाण भगवन्कथमस्योदरे जगत् ।२०

मनुष्य के निन्द्रा में स्थित होने के समान चित्त भी जडत्व में स्थित होती है फिर भी वह अव्याहत चित्व वाली ही रहती है वह अध्वस्त जडत्व से स्वयं में जडत्व का आरोप नहीं करती इसलिए जडत्व को प्राप्त नहीं होती ।१५। जाड्यवेदवेत्तार जीव के प्रति चित् जिस प्रकार स्थावर देहों का निर्माण करती है वैसे ही उसके प्रति अगम देहों को भी बनाती है ।१६। जैसे पुरुष के नख, पाँव आदि अवयव उसका एक ही देह है, वैसे ही चित् का स्थावर और जङ्गम रूप से एक ही देह है ।१७। इस दृश्यमान सर्ग, स्थिति और प्रलय की विद्यता नहीं है । जैसे चित्र में चित्रित दूध चित्र से पृथक् नहीं है, वैसे ही दिखाई देता हुआ यह जगत् आत्मा से भिन्न नहीं है ।१८। यह प्रलय है यह सर्ग है, यह स्वप्न है इस प्रकार के सब प्रजानघनत्व स्वरूप आत्मा रूपी सूर्य के विभिन्न प्रकार एव स्फुरण है ।१९। श्रीराम ने कहा—हे भगवन् ! देव, असुर आदि भेद वाला चित्त कितना बड़ा है ? उसके उदर में कितना बड़ा और कितने काल तक रहने वाला जगत् है और अपने आत्मा का दर्शन किस प्रकार होता है ।२०।

विद्वि चिक्तँ नर देवमसुरं स्थावरं स्त्रियम् ।
नागं नगं पिशाचादि खगकीटादि राक्षसम् ।२१
प्रमाणं तस्य चाऽनन्त विद्धि तद्यत्र रेणुताम् ।
आब्रह्मस्तम्बपर्यन्तं जगद्याति सहस्रशः ।२२
यदेतदादित्यपथादर्ध्वा सयाति वेदनम् ।
एतच्चितँ भूतमेतिपदपर्यन्तामलाकृति ।२३
एतदुग्रं चितो रूपमस्याऽन्तर्भुवनर्द्धय ।
यदाऽऽयान्ति तदा सर्गश्चित्तादागत उच्यते ।२४
चित्तमेव विदुर्जीवं तदाद्यन्तविवर्जितम् ।
खं घटेष्विव देहेषु चाऽऽस्चे नास्ति तदिच्छया ।२५

निम्नोन्नतान्भुवो भागान् गृहणाति च जहातिच।
सरत्प्रवाहोऽङ्ग यथा शरीराणि तथा मनः।२६
अस्य त्वात्मपरिज्ञानादेष देहादिसंभ्रमः।
शाम्यत्याश्ववबाधेनमरुवाः प्रत्ययो यथा।२७

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! तुम चित्त को ही मनुष्य, सुर, असुर स्थावर, स्त्री, नाग, पर्वत, पिशाच विहंग कीट और राक्षस आदि सब कुछ समझो। उसका अनन्त प्रमाण है, जिसमें परमाणु से ब्रह्मा पर्यन्त हजारों संसार समाए हुए हैं।२१-२२। ऊपर की ओर देखने पर जो यह आदित्य मार्ग से भी ऊर्ध्व प्रदेश में दृष्टि जाती है, इतने प्रमाण वाला चित्त है, इस प्रकार असीम और निर्मल आकृति वाला होना सिद्ध होता है।२३। यह चित् का उग्र रूप है, ऐसी चिद्रूप के भीतर जब भुवन की ऋद्धियाँ ब्रह्माण्ड कल्पना से उदित होती है तब उत्पत्ति होती है, वह चित्त से आगत कही जाती है।२४। ज्ञानीजन चित्त को ही जीव मानते हैं। वह आदि-अन्त रहित होने के कारण घट में आकार के समान सभी शरीरों में रहते हैं और व्यष्टि से शरीर से उत्क्रमित होने के कारण विधाता की इच्छा से शरीरों में स्थित नहीं रहते।२५। जैसे सरिता का प्रवाह नीचे ऊँचे स्थलों में जाता और उन्हें छोड़ भी देता है, वैसे ही मन शरीरों में जाता और उसका परित्याग भी कर देता है।२६। जैसे मरुभूमि में जल का आभाव विषयक ज्ञान होने से वहाँ जल होने का भ्रम नहीं रहता, वैसे ही आत्मा विषयक ज्ञान से देहादि रूपी सम्भ्रम नष्ट हो जाता है।२७।

जगत्यन्सरणुर्यत्र तत्प्रमाण हि चेतसः
तदेव च पुमास्तस्मात्पु सामन्तः स्थितं जगत्।२८
यावत्किंचिदिदं दृश्यँ तच्चित्त स्वप्नभूष्विव।
तादेवार्य्य पुमांप्तास्मात्का भेदो जगदात्मनोः।२९
चिदेवाऽयपदार्थोघो नाऽस्त्यन्य स्मिन्पदार्थता।
व्यतिरिक्ता स्वप्न इव हेम्नीव कटकादिता।३०

यथैकदेशे सर्वत्र स्फुरन्त्यापोऽम्बुधौ पृथक् ।
बह्मण्यनन्या नित्यस्थाश्चितो दृश्यात्मिकास्तथा ।३१
यथा द्रवत्वमम्भोधावापो जठरकोशगाः ।
स्फुरन्त्येवं विदाऽनन्याः पदार्थौघास्तथा परे ।३२

संसार में सूर्य रश्मियों के जाल में जो अत्यन्त सूक्ष्म अणु है, चित्त का परिमाण उतना ही है । इस प्रकार पुरुषों के भीतर ही संसार स्थित है ।२८। स्वप्न भूमियों में जो दृश्य है वह सब चित्त ही है । उसी के समान जागृत का दृश्य भी चित्त ही है और वही जीव भी है, अतः जगत में और जीव में कौन सा भेद हो सकता है? ।२६। स्वेप्न है जिस प्रकार सब पदार्थ चित् है अथवा स्वर्ण में कुण्डल अथवा कनकता भी स्वर्ण ही है, वैसे ही यह सब चित् ही है । यदि इसे भिन्न कहें तो सत्ता और स्फुर्ति के अभाव से इसमें व्यतिरेक की सिद्धि नहीं हो सकती ।३०। जिस प्रकार समुद्र से एक स्थान पर एकत्रित हुई जल राशि, फेन, तरंग एवं आवर्त्त आदि पृथक् स्फुरण को प्राप्त होती है, उसी प्रकार ब्रह्म में मैं भी अभिन्न दिखाई पड़ने वाली चित्तयाँ पृथक् स्फुरित होती हैं ।३१। जैसे सागर के जठरकोश की जलराशि प्रवत्व से स्फुरण को प्राप्त होती हैं, वैसे ही अभिन्न पदार्थ परम ब्रह्म में स्फुरित हो जाता है ।३२।

यथास्थितजगच्छा लभंजिकाकाशरूपधृक ।
चित्स्तम्भोऽयमपस्पन्दः स्थित आद्यन्तवर्जितः ।३३
यथास्थितमिद विश्वं सां विद्व्योम्नि व्यवस्थितम् ।
स्वरूपमत्यजच्छान्तं स्वप्वभुमाविवाऽखिलम् ।३४
समता सत्यता सत्ता चैकता निर्विकारिता ।
आधाराधेयताऽन्योन्यं चैतयोर्विश्वसां विदोः ।३५
स्वप्नसांकल्पसां सारवरशापदृशामिह ।
सरोऽब्धिसरिदम्बुनामिवाऽयत्वं न वाऽथवा ।३६
वरशापार्थसांवित्तौ कार्यकारणता कथम् ।
उपादानं बिना कार्यं नाध्स्त्येव किल कथ्यताम् ।३७

यथास्थित जगद्रूप साकारता की अत्यन्त शून्यता को ग्रहण करने वाला यह आदि-अन्त रहित चिद्रूप स्तम्भ निश्चल हुआ स्थित है।३३ स्वप्न भूमिके समान संविदाकाशमें यथा स्थित यह सम्पूर्ण जगत् अपनी शान्त एवं स्वच्छ आकृति को छोड़े बिना ही अवस्थित है ।३४। इस संसार और सवित् की परम्परा समानता, सत्यता, सत्ता, एकता और विकार-रहितता का भेद से रहित होने से शान्त है और आधाराधयता से किंचित भेदाभास होने पर भी वह अपने स्वरूपको नहीं छोड़ता।३५ स्वप्न-संसार मनोरथमय सृष्टि के समान वर या अभिशाप से विभिन्न दृष्टियों द्वारा सर सागर और सरिता के समान जो व्यवहार है, वही भेद है, यथार्थ में तो कोई भी भेद नहीं है ।३६। श्रीराम ने कहा—हे भगवन्! वरदान और अभिशाप रूपी अर्थसंवित् में कार्यकारणता किस प्रकार होगी ? क्योंकि उपदान के बिना कार्य का होना सम्भव नहींहै । अतः इस विषय में कहिए ।३७।

स्वदातचिदाकाशचकनं जगदुच्यते।
स्फुरणेपयसामब्धावावर्तचलन यथा ।।३८
द्रवनन्तोऽब्धिजलानीव भान्ति भावाश्चिदात्मकाः ।
संकल्पादीनि नामानि तेषामाहुर्मनीषिणः ।।३९
कालेनाऽभ्यासयोगेन विचारेण समेन च ।
जातेर्वा सात्विकत्वेन सात्त्विकेनाऽमलात्मना ।।४०
सम्यग्ज्ञानवतो ज्ञस्य यथाभूतार्थदर्शिनः ।
बुद्धिर्भवति चिन्मात्ररूपा द्वैतैक्यवर्जिता ।।४१
निरावरणविज्ञान मयी चिद् ब्रह्मरूपिणी ।
सवित्प्रकाशमात्रैकदेहा देहविवर्जिता ।।४२
सोऽयं पश्यत्यशेषेण यावत्संकल्पमात्रकम् ।
स्वमात्मकचन शान्तमनन्यन्परगाथैतः ।।४३

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! समुद्र में जल राशि के स्फुरण उत्पन्न आवर्त के समान ही चिदाकाश के अत्यन्त अवदात एवं स्वच्छ सत्य

संकल्प के अनुसार जो स्फुरण है, वही जगत् कहा गया है ।३८। समुद्र में जल राशि के समानचिदात्मरूपी जगद्दृश्य का जो भान होता है उसे ज्ञानी महर्षिगण संकल्प आदि नामों से पुकारते हैं ।३९। दीर्घकाल तक अभ्यास करने से, विचार से, सब के समान देखने से, सात्विकता से तथा सात्विक स्वच्छ स्वरूप से ज्ञानी पुरुष की बुद्धिद्वैत अद्वैत रहित चिन्मात्र ही होती है ।४०-४१। आवरण विहीन ब्रह्मस्वरूप चित्त का केवल संवित् प्रकाश ही देह है, उसके अतिरिक्त उसका अन्य कोई देह नहीं है ।४२। आवरण विहीन ज्ञान से सम्पन्न शान्त पुरुष अपने आत्मा रूपी संकल्पात्र को शाकल्यसे देखता हुआ परमार्थ से सभी को अभिन्न पाता है यह उत्पत्ति उसके संकल्प की सत्यता से ही होता है ।४३।

अस्या इदं हि संकल्पमात्रमेवाऽखिलं जगत् ।
यथा संकल्पनगरं यथा स्वप्नमहापुरम् ॥४४
आत्मास्वसङ्कल्पवरः स्ववदातो यथा यथा।
यद्यथा संकल्पयति तथा भवति तस्य तत् ॥४५
सङ्कल्पनगरे बालः शिलाप्रोड्डयन यथा ।
सत्यं वेत्यनुभूयाऽऽशु स्वविधेयनियन्त्रणम् ॥४६
स्वसंकल्पान्मभूतेऽस्मिन्परमात्मा जगत्त्रये ।
वरशापादिक सत्यं वेत्यनन्यत्तथाऽऽत्मः ॥४७
स्तसंकल्पपुरेतैलं यथा सिद्धयति सैकतात् ।
कल्पनात्सर्गसंकल्पैर्वरादीह तथाऽऽत्मवः ॥४८
अनिरावणज्ञप्तेर्यतः शान्ता न भेदधीः ।
ततः संकल्पनाद् द्वैताद्वराद्यस्य न सिद्धयति ॥४९
ब्रह्मण्यवयवोन्मुक्तं द्वितैकत्वे यथा स्थिरे ।
यथा सावयवेतत्वे विचित्रावयवक्रमः ॥५०

हमारे संकलपमात्र के संकल्पनगर अथवा स्वप्ननगरकी सृष्टि होनेके समान ही आवरणहीन ज्ञानी का सर्वत्र दिखाई देता हुआ यह विश्वभी

संकल्पमात्र ही है ।४४। इसी प्रकार अपने संकल्प में आवरणहीन अन्य आत्मा भी जिसका जिस प्रकार संकल्प करता है,उसके लिए उसीप्रकार की उपलब्धि होती है ।४५। जिस प्रकार स्वाधीननियन्त्रणयुक्त संकल्प-नगर में बालक शिलाओं को उड़ाने का अनुभव करता हुआ उसे सत्य मान लेता हैं उसीप्रकार हिरण्यगर्भादि आवरण-रहित आत्मा भी अपने सङ्कल्परूपी त्रैलोक्य में वरदान और अभिशाप आदि को अपने अपृथक् एवं सत्य मान लेता है ।४६-४७। जिस प्रकार स्वसङ्कल्प से मनोरथ नगर में बालु से तेल निकालने का अनुभव होता है, उसी प्रकार ब्रह्मके मनोरथ रूपी संसार में वर, शाप आदि अर्थ की सिद्धि, उपादानकारण के बिना ही हो जाती है ।४८। ज्ञानावरण के न खुलने पर भेदबुद्धि का शमन नहीं होता, इसलिए द्वैत-भावना से अज्ञानी पुरुषके वर एवं शाप आदि की अर्थसिद्धि नहीं हो पाती ।४९।अवयव रहित ब्रह्ममें द्वित्वऔर एकत्व की स्थिति उसी प्रकार है, जिस प्रकार कि अवयव युक्त वस्तुओं में अद्भुत अवयवों के क्रम की स्थिति रहती है ।५०।

अनिराबरज्ञाना: केवलं धर्मचारिण: ।
शापीदीन्सप्रयच्छन्ति यथा ब्रह्म वद ।।५१
सङ्कल्पयति यन्नाम सर्गादौ ब्रह्म ब्रह्मणि ।
तत्तदेवाऽनुभवति यस्मात्तत्ताऽस्मि नेतरत् ।।५२
ब्रह्म वेथिपदात्मानं स ब्रह्मोऽयं प्रजापति: ।
स न चो ब्रह्माणो भिन्नं द्रवत्वमिव वारिण: ।।५३
सङ्कल्पयति यन्नाम प्रथमोऽसौ प्रजापति: ।
तत्तदेवाऽऽशु भवति यस्येदंकल्पनं जगत् ।।५४
निराधारं निरालम्ब व्योमात्म व्योम्नि भासते ।
दुर्दृष्टेरिव केशोण्ड्र दृष्टमुक्तावलीव च ।।५५
सङ्कल्पित: प्रजास्तेन धर्मो दानतपो गुणा: ।
वेदा शास्त्राणि भूतानि पञ्च ज्ञानोपदेशना: ।।५६

श्रीराम ने कहा—हे ब्रह्मन् ! आवरण-रहित ज्ञान से हीन एवं तस्यादि धर्माचार मैं रत रहने वाले पुरुष कोध से शाप देते और कृपा से वरदान आदि प्रदान करते है,उस विषयमें मुझे बताइए ।५१।वसिष्ठ जी बोले–प्रारम्भिक सर्ग में ब्रह्म जो संकल्प ब्रह्म करता है, उसका ही अनुभव करता है इसीलिए सबका ब्रह्मत्व है, इसके अतिरिक्त नहीं है ।५२। प्रजापति ब्रह्मा के स्वयं को ब्रह्म जानने के कारण वह ब्रह्म ही है जैसे द्रवता जल से अलग नहीं है वैसे ही ब्रह्मता ब्रह्मता ब्रह्म से पृथक नहीं है ।५३। प्रजापति ब्रह्मा प्रारम्भ में जो संकल्प करता है, उसी के अनुसार होता है. इस प्रकार यह संसार उसीका मनोरथ मात्र है ।५४। निराधार, निराश्रय चिदाकाशही निज स्वरूप में वैसे ही जगद्रूप भासित होता है, जैसे कि दृष्टि दोष से आकाशमें शोण्ड्क दिखाई देता है ।५। उस प्रजापति ने ही प्रजा, धर्म, दान, तप, गुण और ज्ञानोपदेशक वेदशास्त्र आदि तथा पंचभूतों का संकल्प किया ।५३।

तपस्विनोऽथ वादश्च यद् ब्रूयुरविलम्वितम् ।
यद्यद्वेदविदस्तत्स्यादिति तेनाऽथ कल्पितम् ॥५७
इदं चिद् ब्रह्मच्छिद्रं खं वायुश्चेष्टाग्निरुष्णता ।
द्रवोऽम्भः कठिनं भूमिरिति तेनाऽथ कल्पिया: ॥५८
यद्यथा वेत्ति चिद्व्योमं तत्तथा तद्भवत्यलम् ।
स्वप्ने त्वमहमादीव सदात्माऽप्यसदात्मकम् ॥५९
शिलानृत्तं यथा सत्यं संकल्पनागरे यथा ।
जगत्सङ्कल्पनगरं सत्यं ब्रह्मण ईप्सितम् ॥६०
चित्स्वभावेन शुद्धे न यद्बृद्ध यच्च सादृशम् ।
तदशुद्धोस्न्यथा कर्तुं न शक्तः कीटको यथा ॥६१

उसी प्रजापति की यह भी कल्पना थी कि तपस्वीगण वाद द्वारा अथवा स्वाभाविक रूप से कुछ भी मुख से वचन निकाले वही शीघ्र ही फलवान हो जाय ।५७। ब्रह्म की चेतनता, आकाश की छिद्रता, वायुकी

चेष्टता, तेज की उष्णता, जल की द्रव्यता और पृथिवी की कठिनता वह सब उस प्रजापति की रचना है ।५८। चिदाकाश जिस पदार्थ को जैसा जानता है, वह पदार्थ वैसा ही होता है। जैसे स्वप्न में, मैं, तुम आदि साकार हो जाते हैं, वैसा ही सदात्मा भी असद्रूप हो जाता है ।५९ जिस प्रकार संकल्प अन्य नगर में शिला का नाचना सत्य हो जाता है, उसी प्रकार ब्रह्मा के प्रारब्ध भोग दिखाने वाले अधिकार के कारण इच्छित संकल्पपुर स्वरूप यह संसार भी सत्य हो जाता है।६६ चित्स्वभावके कारण प्रजापति आदिका जाना हुआयथावत हैं, उसे कीट के समान अशुद्ध कोई भी पुरुष मिथ्या नहीं कर सकता ।६१।

सदा चिद्वयोय चिद्वयोम्नि कचदेकमिदं निजम् ।
द्रष्टा दृश्यात्मकं रूपं पश्यदाभाति नेतनत् ॥६२
एकं द्रष्टा च दृश्यं च चिन्नभः सर्वंग यतः ।
तस्माद्यथेष्टं यत्तत्र दृष्टं तत्तत्र सत्सदा ॥६३
वारुवङ्गस्यन्दनवज्जलाङ्गद्रवभाववत् ।
यथा ब्रह्मणि ब्रह्मत्वं तणाऽजस्याऽङ्गजं जगत् ॥६४
ब्रह्मै वाऽह विराटात्मा विराटात्मवनुजगत् ।
भेदो न ब्रह्मजगतोः शून्यत्वाव्वरयोरिव ॥६५
यथा प्रपाते पयसो विचित्राः कणपङ्क्तया ।
विचित्रदेशकालन्ता निपतन्त्युत्पतन्ति च ॥६६
निपत्यैबैकया कल्प मनोबुद्धयादिवर्जिताः ।
आन्मन्येवाऽऽत्मनौ भान्ति तथा या ब्रह्मसंविदः ॥६७

चिदाकाशमें स्फुरित हुए इस अपने दिखाई पड़ते स्वरूप को देखता हुआ चिदाकाश सदा प्रकाशित रहता है, क्योंकि यह उससे भिन्न नहीं ।६२। चित्सता के एक ही उपजीवी होने से द्रष्टा और दृश्य में कोई भेद नहीं हैं। चिदाकाश सर्वव्यापी होने से जहाँ, जो इच्छित वस्तु दिखाई दे वहाँ वह सत्व ही है, ।६३। देह से वायु के स्पन्द के समान

एवं जल द्रवता के समान जैसे ब्रह्म में ब्रह्मता है, वैसे ही अजन्मज विराट् के अङ्ग से यह विश्व उत्पन्न हुआ है।६४। विराटरूप ब्रह्मही मैं हूँ विराटात्माका शरीर ही यह जगत् हैं। इस प्रकार ब्रह्म और जगत् में शून्यता एवं आकाश के समान अभेद हैं ।६५। जिस प्रकार गिरि से पतित होने वाले झरने के द्वारा जो जल के अद्भुत कण गिरते हुए उछलते हैं, वैसे ही यह विचित्र देश और काल इस ब्रह्म में ही प्रकट होते हुए तथा लीन होते हुए देखे जाते है।६६। जैसे एक धार से कल्प पर्यन्त पतित होने वाले, मन बुद्धि-विहीन जलकण करोड़ोंभेदों में बँटकर भी अपने ही एक प्रवाह रूप से जान पड़ते है वैसे ही अद्भुत ब्रह्मसंविद भी आत्मा से निर्गत होकर कोटिशः भेदों में बँटकर भी अपने ही आत्मा में भासित होती हैं।६७।

ताभिः स्वयं स्वदेहेषु बहुध्याादिपरिकल्पनाः ।
कृत्वोररीकृता सर्गरद्भिर्द्रवता यथा ॥६८
तदेवं जगदित्यस्ति दुर्बोधेन मम त्विदम् ।
अकारणमद्वैतजात कर्म केवलम् ॥६९
अस्तस्थितिः शरीरेऽस्मिन्यादृग्रूपाऽनुभूयते ।
उपलादौ जडा सत्ता तादृशी परमात्मनः ॥७०
यथैकस्यां सुनिद्रायां सुषुप्तस्वप्नकौ स्थितौ ।
तथैते सर्गसंहारभासौ ब्रह्मणि संस्थिते ॥७१
सुषुप्तस्वप्नयोर्भातः प्रकाशतमसी यथा ।
एकस्यामेव निद्रायां सर्गासर्गौ तथा परे ॥७२

वे जलकण मन बुद्धि आदि से विहीन हैं किन्तु ब्रह्संविद् स्वयं ही अपने-अपने देह में मन बुद्धि आदि की कल्पना करती हुई जलों में जैसे द्रवत्व होता है वैसे ही सृष्टि रूपी श्री को भोग्य रूपसे स्वीकार करती है।६८। इस प्रकारमन-बुद्धि आदि के दुर्बोध से यह संसार स्थित है ।६८। इस प्रकारमन-बुद्धि आदि के दुर्बोधसे यह संसार स्थित है मेरी अज्ञान बिहीन दृष्टि तो समस्त जगद्रूप कर्म को कारण-रहित

अद्वैत और उत्पत्ति से रहित केवल ब्रह्म ही स्वीकार करती है ।६९। जैसे इस देहमें मरणावस्था मन और बुद्धि आदिसे रहित भासित होती है । जैसी जड़सत्ता उपलादि में है, वैसी ही परमात्मा की मन—बुद्धि आदि से हीन तथा विक्षेप-रहित सत्ता होती है ।७०। जिसप्रकार प्रगाढ़ निद्रा में सुषुप्ति और स्वप्न दोनों ही स्थिति है, उसी प्रकार ब्रह्म में सर्ग और प्रलय दोनों ही अवस्थित है ।७१। जैसे एक ही निद्रावस्था में स्वप्न और सुषुप्ति में प्रकाश और अँधेरे दोनों का मान होता है, वैसे ही ब्रह्म में सर्ग और असर्ग दोनों की प्रतीति होती है ।७२।

यथा नरोऽनुभवति निद्रायां दृषदः स्थितिम् ।
परमात्माऽनुभवति तथैतज्जडसंस्थितिम् ॥७३
अङ्गुष्ठस्याऽथवाङ्गुल्या वाताद्यस्पर्शने सति ।
योऽन्चित्तस्यानुभवो दृषदादौ स आत्मनः ॥७४
व्योमोपलजलदीनां यथादेहानुभूतयः ।
तथाऽस्माकमचित्तानामद्य नानाऽनुभूतयः ॥७५
काले कल्पेषु भान्त्येता यथाऽहोरात्रसंविदः ।
तथाऽसंख्या. परे भान्ति सर्गसंहारसंविदः ॥७६
आलोकरूपमननानुभवैषणेच्छा ।
मुक्तात्मनि स्फुसति वारिघने स्वभावत् ।
आवर्तवीचिवलयादि यथा तथाऽयं
शान्ते परे स्फुरित संहृतिसर्गपूगः ॥७७

जैसे सोते हुए मनुष्य को पाषाण की स्थिति का अनुभव होता है, वैसे ही ब्रह्म भी जड़ वस्तुओं की स्थिति का अनुभव करता है ।७३। जैसे मनुष्य को अँगूठा या अंगुली से वायु गर्मी धूल का स्पर्शभी अन्य विषयों में मन होने के कारण अस्पर्श जैसा लगताहै अर्थात् अन्य विषय में चित्त लगा हो तो किसी स्पर्श का अनुभव नहीं होता वैसे ही पाषाणादि के रूप में विद्यमान होना भी अविद्यमान जैसा होता है ।७४।

नभ उपल जल आदि को जिस प्रकार विराट् के शरीर भाव का या उन-उन अधिष्ठात् देवताओं के शरीर भाव का अनुभव होता हैं उसी प्रकार प्रलयकाल में चित्तादि से रहित हुए हमको आज अर्थात् सर्ग काल में विभिन्न भांति का अनुभव होता हैं ।७५। ब्रह्मा के दिन-भेद आदि से जो कल्प है, उसमें हमारे जैसे असंख्य दिन-रात्रि के भाव के समान परमब्रह्म में भी असख्य सर्ग और प्रलय की प्रतीति होती है जैसे केवल जल स्वभाव से सम्पन्न सागर स्वभाववश ही आवर्त एव तरङ्गादि का स्फुरण होता है,वैसे ही विषय-दर्शन मनन और भोगयुक्त अनुभव तथा उनकी इच्छा एवं प्राप्ति की कामना आदि विक्षेपों से विमुक्त रूप शान्ति परमपदमें यह संहार और सर्गका पुञ्जभी स्वभाव वश ही भासित होता है, किन्तु तत्व का दर्शन होने पर उसका स्फुरण नहीं होता ।७७।

---

## १०२- जीवत्व प्राप्ति के हेतु और ब्रह्मशुद्धता

विचित्राणामसख्यानां भावानां नियतिः कुतः ।
कथस्वभावो भावानामेकरूप स्थितोऽचलः ॥१
सत्स्वसंख्येषु देवेषु सूर्य एवोग्रभाः कथम् ।
दीर्घत्वमथ ह्रस्वत्व दिवसानां तु किकृतम् ॥२
काकतालीयवद्भानं यत् परे नियतं स्वतः ।
यथास्थितंयथारूपस्थितं तज्जगदुच्यते ॥३
सर्वशक्तेर्यथा यद्यद्भाति तत्तथैव सत् ।
सैवित्सारतया यायात्कथं भावमभातताम् ॥४
यथास्थितं यथा भाति चित्वाद् ब्रह्म चिराय यत् ।
तस्य भानमभागाभ नियत्यभिधमेव तत् ॥५

श्रीराम ने कहा-हे ब्रह्मन् ! असख्य अद्भुत पदार्थों का कार्यकारण भाव, नियति और स्वभावादि किस हेतु से अचल एवं एक रूपसे जगत् में स्थित हैं? क्योंकि इसकी स्थितता स्वप्न और संकल्प मिथ्या वस्तुओं में प्रतीत नहीं होती ।१। देवगण असंख्य हैं, किन्तु उनमें सूर्य की प्रभा ही इतनी अग्र कैसेहो गई और दिनोंका बड़ा या छोटा होना भी किसने सम्भव किया ? ।२। वसिष्ठ जी बोले-हे राम ! उस निश्चल परब्रह्म में स्वभाव से ही जो काकतालीय योगवत् आदि सृष्टिमें नियतका भाव हुआ, वह जिस प्रकार का था तथा जिस प्रकार के भाव में स्थित था वैसा ही आज भी अवस्थित वह जगत् कहा जाता है ।३। सर्वशक्तिमान् ब्रह्म जिसका जैसा भान करता है उसका वैसा ही होना सत् है । सत्य संकल्प संवित्-सार है उसे जिसका भान होता है; वह भाव रहित किस प्रकार हो सकता है ? ।४। स्व-स्वरूप में यथास्थित ब्रह्म का चित् होनेसे चिरकाल तक किस प्रकार का स्फुरण होती है, उसी का सर्ग-काल में भान होता है और अन्तकाल में, सूक्ष्म होने से वही अभान के समान हो जाता है । वही नियति है और वही आदि-रहित सब पदार्थों की अर्थ क्रिया शक्ति भी ह ।५।

इदमित्थमिदं चेत्थां बृहोति भाति यत् ।
तन्नियत्यभिधं प्रोक्तं सर्गसंहाररूपधृक ॥६
जाग्रतास्वप्नसुषुप्ताख्यं यत्स्वतः कञ्चन चिति ।
तत्ततोऽनन्यदेकाच्छं द्रवत्वमिव वारिणि ॥७
यथा शून्यत्वमाकाशे कर्पूरे सौरभ यथा ।
यथौष्ण्यमातपे नाऽन्यज्जाग्रदादि तथा चिति ॥८
सर्गद्रलयनाक्ष्न्येकप्रवाहान यसत्तया ।
चिन्मात्रगगनात्मैकब्रह्मात्मन्येव संस्थितम् ॥९
सर्गोऽयमिति तद् बुद्ध क्षण तत्कंचनं चितः ।
कल्पोऽयमिति तद्बुद्धं क्षणं तत्कञ्चन चितः ॥१०

यह ऐसा है, यह वैसा हैं इस प्रकार से स्वयं ब्रह्म का स्फुरण सर्ग और प्रलयका रूप धारण करता है तथा वही नियति संज्ञक है ।६।

जागृत स्वप्न और सुषुप्ति का चित्में स्वतः स्फुरण होना अत्यन्त और उससे उसी प्रकार अभिन्न है, जिस प्रकार कि जल से द्रवता भिन्न नहीं होती ।७। आकाश में शून्यता, कर्पूरमें सुगन्ध और धूप में उष्णता जैसे उन-उन से अभिन्न हैं, वैसे ही चितिसे जाग्रत् आदि तीनों अवस्थाएँ अभिन्न हैं, ।८। बीज और अंकुर के समान सर्ग और प्रलय के आदि रहित होने के कारण चिन्मात्र गगन रूपी सर्ग और प्रलय संज्ञक यह प्रवाह की अभिन्न सत्ता से ब्रह्मस्वरूप में स्थिर है ।९। चित् का क्षणिक स्फुरण ही इस सर्ग को जाना गया तथा उसी की कल्प भी जाना गया है ।१०।

तत्कालस्तत्क्रिया तत्ख देशद्रव्योदयादि तत् ।
यत्स्वप्न इव चिन्मात्रकचन स्वस्वभावतः ॥११
रूपालोकमनस्कारादेशकालक्रियादि तत् ।
चित्वं क्वचति चिद्व्योम्नि यन्नामाऽनाकृति स्वतः ॥१२
यद्यथा कचित काल यत्किल्पितं तथा ।
तेनैवेय हि नियतिरित्यप्याकाशरूपकम् ॥१३
आकल्पाख्य निमेषं यत्कचनं चैकरूपकम् ।
स्वाभाविकाः स्वभावं तप्राहुः पृसृतबुद्धयः ॥१४
एकस्व सविन्मात्रस्य पदार्थशतता तथा ।
एकस्य संविदंशस्य रूपं सर्वं स्वमनुज्झतः ॥१५

स्वप्नवत् निज स्वभाव से चित् का जो स्फुरण है, यही काल, क्रिया, आकाश, देश तथा द्रव्य आदि आविर्भूत होता है ।११। चिदाकाश में निराकार चित् का स्वभाविक स्फुरणही बाह्यदर्शन, आन्तरिक मनन तथा देश, काल, क्रिया आदि है ।१२। जिस समय जो स्वकल्पित पदार्थ, जिस प्रकार चित् से स्फुरण को प्राप्त होता है, वह नियत आकाशरूप से भिन्न कदापि नहीं है, ।१३। ब्रह्म के कल्प संज्ञक निमेष पर्यन्त पदार्थों का जो एक जैसा स्फुरण है, वही बुद्धिमानों द्वारा स्व-

भाव चित्स्वरूप ही है, वैसे ही एकही संवित् से अपने स्वरूप का त्याग न करने वाले पदार्थों के सैकड़ों भेद हो जाते हैं ।१५।

सविन्मये संविदो याः कचन्तीव परे तथा ।
ताभिस्तेषां स्वदेहानां यासां सा कलना कृता ॥१६
चिदुर्वी सलिल तेजः स्पन्दः शून्यत्वमेव च ।
प्रत्येकमाकरस्त्वेषां तानि स्वप्न इवाऽम्वरम् ॥१७
तत्र सप्रतिघस्याऽस्य कठिनस्याऽऽकरो महान् ।
भपीठं जनताधारो राजन्नाजेव राजते ॥१८
अपामब्धिः प्रधानाना तेजसामेष भास्करः ।
स्पन्दस्य पवनो व्योम शन्यताया जगुद्गतम् ॥१९
पञ्चानामिति भूतानामाकरत्वेन सं विदः ।
पञ्च तान्युदिता ब्राह्मयः प्रश्नः किं भास्करं प्रति ॥१०

चिदाभास संविदों का सविन्मय वृत्तियों में जो स्फुरण होता हैं, वह उनका स्वभावत्व ही है । वृत्ति विषयो के भेद से वृत्याभास सँविदों द्वारा स्वदेह के जिन विभिन्न आकारों की कल्पना की जाती है, वह आकार उसके स्वभाव से ही होते हैं ।१६। पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश के जो-जो अनुगत स्वभाव हैं, उन-उन सभी का स्वप्न के समान ब्रह्म ही आकाश स्वरूप है ।१७। हे राजन् ! समूर्त हुए इस कठिन भाग की खान यह पृथिवी है, यही जनता के लिए आश्रय तथा राजा के समान पालन करने वाली है ।१८। जलों की खान समुद्र है, तेजों की खान सूर्य, स्पन्द की खान रूप वे पंच महाभूत ब्राह्मी संवित् से ही आविर्भाव को प्राप्त हुए हैं, इससे ब्रह्मही अनुगत होकर उनका स्वभाव सिद्ध होता है । जब स्वभाविक रूपसे ही समाधान हो गया तो सूर्य-विषय प्रश्न भी पृथक रूप से नहीं उठता ।२०।

बुधा संविच्चिदित्युक्ता सर्वगा सर्वरूपिणी ।
सर्वत्र स्वमहिम्नैषा सर्वणैवाऽनुभूयते ॥२१

समवाय सम्बन्ध में उसका अदृष्ट भोग स्थान पर है तो यह कहना भी युक्त नहीं है । क्योंकि इस लोक में मूर्त पदार्थ परलोक या भिन्न काल में रह ही नहीं सकते ।३१-३२। इत्यादि संशयों का समाधान किस प्रकार होगा । इस सबको अपनी स्वच्छ वाणी से उसी प्रकार काट दीजिए जिस प्रकार सायंकालीन अन्धकार को चन्द्रमा अपनी शीतल और स्वच्छ कान्ति से छिन्न कर देता है ।३३। बसिष्ठजी बोले—हे राजन् ! मैं तुम्हारे प्रति आत्मतत्व को स्पष्ट रूप से कहता हूं उसे सुनो, इसके द्वारा तुम्हारे सब संशय नष्ट हो जायेंगे ।३४। जगत् के सब पदार्थ सदैव असद्रूप भी क्यों कि यह संवेदन के अनुसार ही स्थित रहते हैं ।३५। यह इस प्रकार का पदार्थ है, ऐसे निश्चय से ही संवित् व्याप्त है, उसका वही अंग होता है । इसके असत् या सत् होने के विषय में कोई विशिष्टता नहीं है ।३६। संवित् का यही स्वभाव हैं शरीर के द्वारा ही संवित अभिव्यक्ति होता है, इस प्रकार भोग के निमित्त शरीर के उत्पन्न करने वाले माता-पिता आदि से कौन उपादान है और कौन निमित्त है ! इसके द्वारा इसका समाधान हुआ ।७।

विदमेव विदुर्देहं स्वाप्नादावितरेतरा ।
सवित्काचित्संभवति न चाऽन्याऽस्ति शरीरता ।३८

आश्रित स्वप्नसंदर्शं स्मयेदं भास्ते जगत् ।
समस्तकारणाभावात्सर्गादावन्यतात्र का ।३९

एवं यदेव विमलं वेदनं ब्रह्मसंज्ञितम् ।
तदेवेदं जगद् भाति तत्केव जगतोऽन्यता ।४०

एवं पूर्वापरं शुद्धमविकार्यं जगत्स्थितेः ।
लोकवेदमहाशस्त्रै रनुभूतमुदाहृतम् ।४१

अपलाप्र्यंव ये मूढा अन्धकूपकभेकवत् ।
समस्तभूतसंवित्तौ रूढपूर्णं महात्मभिः ।४२

वर्तमानानुभवनमात्रमोहप्रमाणका: ।
शरीरकारणा संविदिति मोहमुपागता: ।४३
उन्मत्ता एव तेऽज्ञास्ते योग्या नाऽस्मत्कथासु ते ।
अक्षीबक्षीवयोर्मूढवुद्धयो: कैव संकथा ।४४

इसीलिये स्वप्न और जाग्रत में शरीर का आत्मरूप में अनुभव करते हैं इस प्रकार भ्रान्तिरूपी संवित् ही शरीरता है, उससे अन्य नहीं है। ।३८। सर्गारम्भ में सब कारणों का अभाव होने से आश्रयीय स्वप्नद्रष्ट संविदात्मा ही जगद्रूप में भासमान है, इस अवस्था में इस संसार में स्वप्नवैधर्म्य रूपी भिन्नता कौन हो सकती है ? ।३६। इस प्रकार ब्रह्म संज्ञक विमल संवेदन ही इस जगत् रूप से भासित है, इसलिये इसमें ब्रह्मन् भिन्नता ही कैसी है ? ।४०। इस प्रकार पूर्व और अपर सदैव शुद्ध विकार रहित ब्रह्म से जगत्रूप में स्थित होने से जगत् ब्रह्म ही है लोक, वेद, महाशास्त्र रूपी प्रमाणों से अनुभव करके ही हम यहाँ ऐसा कह रहे हैं ।४१। यह जगत् संवित्मात्र है यह धारणा सब प्राणियों की बुद्धि में जड़ जमाये हुये एवं दृढ़ अनुभव से भी सिद्ध है। तो भी जगत् के नित्य संवित्मात्र का प्रलाप करते हुये-जो मूढ़ पुरुष अन्धकूप के मेढ़क के समान नाम रूप के अनुभव का ही प्रमाण मानकर अनित्य संवित् जिसका कारण देव है, उपादान और जड़ात्मा को गुण मानते हुए मोह में फँसे अज्ञानीजन उन्मत है। वे इस ज्ञान कथा में भाग लेने के सर्वथा अयोग्य हैं। क्योंकि ठीक मस्तिष्क वाले और उन्मत्तों अथवा ज्ञानियों एवं मूर्खों के मध्य में चर्चा ही कैसी ? ।४४।

इयं विपश्चित्कथया सर्वसंशयसंक्षय: ।
न भवेत् त्रिषु लोकेषु ज्ञेयानूर्खकथैव सा ।४५
प्रत्यक्षमात्रनिष्ठोऽसौ मूढास्थ इति वक्ति यत् ।
तेन सियुर्क्तिनोक्तेन सिलासदृशवृत्तिना ।४६
प्रोक्तं सर्वविरुद्धं न सोऽज्ञ:कपान्धदर्दुर: ।
पूर्वापरधियं त्यक्त्वा वर्तमाने मतिस्थित: ।४७

वेदा लोकादयश्चै ते पृष्टाः स्वानुभान्विताम् ।
वदन्तीमां दृशं सर्व यथा नश्यन्ति संशयाः ।४८
संविदेव शरीर चेच्छवं कस्मान्न चेतति ।
इतियस्य मतिस्तस्मै मूढायेदमिहोच्यते ।४९
ब्रह्मणो ब्रह्मरूपस्य सकल्पनगरं ततम् ।
इदं तावज्जभ्दनं तव स्वप्ननगरं यथा ।५०

जिस विद्वान् कहे जाने वाले पुरुष के उपदेशों से सब संशय दूर न हो सकें । वह इहलोक तथा व्यलोक्य में भी मूर्ख की कथा मात्र ही जाननी चाहिये ।४३। जो मूर्ख यह कहे कि यह प्रपंच प्रत्यक्ष प्रमाण वाला है इसलिये श्रुति आदि द्वारा सिद्ध जगत् का ग्रहण करना उचित नहीं, वह अपने युक्तिहीन सर्वभ्रंश के विरुद्ध और अभिज्ञजनों के लिये कर्णकटु एव पाषाण-वत् कठोर वचनों द्वारा विद्वज्जनों द्वारा अन्धकार का भेढक एव अज्ञानी माना गया है। क्योंकि वह विचार बुद्धि को छोड़कर प्रत्यक्ष प्रमाण में विश्वास बुद्धि से ही पशु के समान स्थित है ।४६-४७। ज्ञेय एव तत्वज्ञानी पुरुष प्रश्न करने पर मेरे ही समान दृष्टि का संशय नामक रूप से प्रतिपादन करने में समर्थ होते हैं ।४८। यदि प्रत्यंगात्मक संवित को ही शरीरादि जगत मान ले तो मृतदेह भी संवित होने से चैतन्य क्यों नहीं रहता ? जिस मूढ़ श्रोता की इस प्रकार की शङ्का है, उसके लिये यहाँ हम कहते हैं ।४९। जिस प्रकार तुम्हारा स्वप्न नगर है उसी प्रकार वह जगत भी ब्रह्मरूपी परब्रह्म का स्वप्ननगर ही है ।५०।

तत्समस्तं सदेवेदं चिन्मात्रत्म निरन्तरम् ।
भवत्यत्र न ते भ्रान्तिः स्वेस्वप्ननगरे यथा ।५१
तत्र तावद्दिशः शैलाः पृथ्व्यादिगरादि च ।
सर्व चिन्मयमाकाशमिति ते स्वानुभूतिमत् ।५२
संविद्व्योमघ्नं ब्रह्म तत्सकल्पपुरं विराट् ।
शद्बसविन्मयो ब्रह्मा तदिदं जगदुच्ते ।५३

ब्राह्मे संकल्पनगरे यद्यत्स कल्पितं यथा।
तथाऽणुभूतेय तत्तत्वत्संकल्पुरे यथा ।५४
संकल्पनगरे यद्यद्यथा संकल्पस्यते तथा।
तत्तथाऽस्त्येव च तदा त्वत्संकल्पपुरे यथा ।५५
तस्माद्देहस्य नियतौ यथैतो ब्रह्मणा चिता।
स्पन्दास्पन्दौ कल्पितौ द्वौ स तथैवाऽनुभूतवान् ।५६

यद्यपि वह सब चिन्मात्र हैं फिर भी जिस प्रकार स्वप्न नगर में चेतन भ्रान्ति कहीं उसी प्रकार जड़ में भी नहीं होती ।५१। स्वप्न में दिशायें पर्वत पृथ्वी नगर आदि जो कुछ है, वह सब चिन्मय आकाश ही स्वानुभूति से सिद्ध है ।५२। ब्रह्म संविसोकाशमय है, उसके संकल्प की पुरी विराट् है, ब्रह्म शुद्ध संवितमय है और उसके द्वारा निर्मित यह संसार भी शुद्ध संवित्-मय ही कहा गया है ।५३। जिस प्रकार तुम अपने संकल्पनगर में जिस पदार्थ का जैसा-जैसा संकल्प करते हो, वैसा-वैसा ही अनुभव करते हो। उसी प्रकार ब्रह्म के संकल्पनगर रूपी इसी संसार में चित् द्वारा जैसा-जैसा संकल्प किया जाता है, वैसा-वैसा ही अनुभव में आता है ।५४। तुम्हारे संकल्पनगर में संकटनगर में संकल्पों के अनुसार ही पदार्थ की स्थिति है, उसी के समान इस संकल्पनगर में भी जिसका जब जैसा संकल्प किया जाता है उस समय वह वैसा ही रहता है ।५५। इसीलिए मत शरीर की चेष्टा जीवित शरीर के समान होती। वैसा तो इस प्रकार नियत इन चेष्टा और अचेष्टा दोनों की कल्पना हिरण्यगर्भ रूप चित् ने की हैं, और उसी के अनुसार उसने अनुभव किया है। इसीलिए मृतक में चेतना का अभिव्यञ्जक करने वाली चेष्टा प्राप्त नहीं हो सकती ।५६।

महाद्रलयपर्यन्ते पुनः सर्गः प्रवर्तते।
समस्तकारणाभावाद्द्रव्यँ तावन्न विद्यते ।५७

विमुक्त त्वात्प्रजेशस्य क संभवति स्मृतिः ।
ब्रह्म येयमतो दीप्तिर्जगदित्येवभासते ।५८
तस्मादाद्यात्मना भातं स्वमेव ब्रह्मण स्वतः ।
जगत्सांकल्पनगरमिति बुद्धं च खेत खम् ।५९
यथा सांकल्पनगरं चिन्मात्रं भाति केवलम् ।
तथैवाऽकारणं भाति चिन्मात्रोन्मेषण जगत् ।६०
शरीरमस्तु वा माऽस्तु यत्र यत्राऽस्ति चिन्नभः ।
वेत्यात्मानँ तत्र द्वैतवितमयं जगत् ।६१।

महाप्रलय की समाप्ति पर पुनः सर्गारम्भ होता है, किन्तु सभी कारणों का अभाव होने के कारण वह सृष्टि द्रव्य नहीं है । यह यदि पूर्व कल्प वाले प्रजापति के बनाये द्रव्यों का इस नये सर्ग में प्रयोग होने से वह निर्द्रव्य कैसे होगा ? यह कहें तो भी अनुपयुक्त है क्योंकि पूर्व कल्प वाला प्रजापति ही नहीं रहा और उसका बनाया संसार भी पूर्ण विलीन हो चुका तो पूर्ण संसार के प्रकारादि स्मृति आदि निमित्त कारण नहीं हो सकते । तुम्हारा यह आश्रय हमारे सिद्धान्त से मिलता है, क्योकि जगत् के रूप में जो भासता है, वह स्वयं प्रकाश ब्रह्म ही है ।५७-५८। इसलिये हिरण्यगर्भ के रूप में सर्व प्रथम प्रजापति ब्रह्मा स्फुरित हुए और उन्होंने स्वयं हीं आकाश रूपी संकल्प नगर को जगत् रूप से समझा ।५९। जिस प्रकार चिन्मात्र रूपी संकल्प नगर का ही भान होता है, उसी प्रकार अकारण चिन्मात्र का उन्मेष ही जगद्रूप में भासमान है । ।६०। देह ही अथवा न हो, जहाँ-जहाँ चिदाकाल की विद्यमानता है, वहाँ-वहाँ वह द्वैत-अद्वैतमय विश्वरूप आत्मा को जानता है ।६१।

तस्माद्यथा स्वप्नपुरं तथा सांकल्पपत्तनम् ।
तथा पश्यति चिद्व्योम मरणानन्तरं जगत् ।६२
अपृथ्व्यादिमियं भाति पृथ्व्यादिमयवज्जगत् ।
यथेदमाप्रथमतो मृतस्याऽयखिलं तदा ।६३

देशकालौ न सगण प्रवुद्धय्येव तौ यथा ।
अणुमात्रमपि व्याप्तौ तदैव परलोकिनः ।६४
इदं प्रबुद्ध विषये स्वानुभूतमपि स्फुटम् ।
जगन्न विद्यते किंचित्कारनं गगने यथा ।६५
अप्रबुद्धस्याऽसदेव यथेद भाति भासुरम् ।
तथैव सर्गवद्भातिव्योमैव परलोकिनः ।६६

चिदाकाश जिस प्रकार का स्वप्ननगर या संकल्पनगर को देखता है वैंसे ही मरण के पश्चात् जगत को देखता है ।६२। जिस प्रकार सर्ग के आरम्भ से यह पृथ्वी-रहित विश्व, पृथ्वी आदि से युक्त प्रतीत होता है उसी प्रकार मृतक का भी सम्पूर्ण विश्व पृथ्वी आदि रहित होकर भी पृथ्वी आदि से युक्त ही भासमान होता है ।६३। जैंसे बुद्धिमान पुरुष के अथवा स्वप्न से निवृत्त हुये पुरुष के स्वप्नावस्था वाले देश और काल जाग्रत जगत से सम्बन्ध नहीं रहते, वैंसे ही परलोकगत पुरुष के भी इस लोक के देश काल परलोक में सम्बद्ध नहीं रहते ।६४। अपने द्वारा प्रत्यक्ष रूप से अनुभूत होने पर भी यह संसार बुद्धिमान के लिये उसी प्रकार कुछ नहीं है, जिस प्रकार कि आकाश का कुछ कारण नहीं है ।६५। अज्ञानी पुरुष को जैंसे यह जगत् जगत् भासमान है, बैंसे ही परलोक को प्राप्त हुये जीव को चिदाकाश ही सृष्टि के समान लगता है ।६६।

द्यु धराद्रियमाद्यढ्यं खमेव परलोकिनः ।
अभूतपूर्व माभाति भूतपूर्व वदाततम् ।६७
मृतोऽयं पुनरुत्पन्नो यमलोके शुभाशुभम् ।
भुञ्जेऽहमित्यतिघनं मृयो भ्रान्ति प्रपश्यति ।६८
मोक्षोपायानादरिणामेष मोहो न शाम्यति ।
वोधादवासनत्वेन मोन्ति एष प्रशाम्यति ।६९
अप्रबुद्धस्य या स वित्सा धर्माधर्मवासना ।
ख एव खात्मिका भाति यत्तदेव जगत्स्थितम् ।७०

न शून्यरूप न च सत्स्वरुप ।
प्रह्माभिधं भाति जगत्स्वरूपम् ।
तच्चाऽपरिज्ञानवशादनर्थं ।
भूत परिज्ञातवतः शिवात्म ।७१

परलोक में गये हुये को वह चिदाकाश ही आकाश पृथ्वी और यम आदि से युक्त पहिले से ही व्याप्त जैसा प्रतीत होता है।६७। मैं मरकर पुनः जीव रूप से यमलोक को प्राप्त हुआ अपने शुभ-अशुभ कर्मों को भोगता हूँ इस प्रकार की घोर भ्रान्ति को मृत-पुरुष देखता है।६८। मोक्ष के उपायों का आदर न करने वाले पुरुषों का मोह कभी नहीं मिटता बोध से वासना मिट जाती है, मोह भी शान्त हो जाता है। ।६९। अबुद्ध पुरुष की संचित् ही धर्म-अधर्म रूपी वासना है जो आकाश में ही आकाशरूप से प्रतीत होती है, वही यह जगद्रूप में स्थित है ।७०। यह जगत् न तो शून्य रूप में और व सत् रूप, अपितु जगत् के रूप में ब्रह्म संज्ञक चैतन्य ही है जो अज्ञान से अनर्थ रूप और ज्ञानी पुरुष के लिये आनन्द स्वरूप परम कल्याण ही है ।७१।

## ११६—सब रूपों में ब्रह्म ही स्थित है

शुभाशुभं यथोदेति प्रजानां गृहसंगमे ।
असँवद्धै रप्रति घैरस्थैस्तदिदँ श्रृणु ।१
ब्रह्मसंकल्पनगरं जगत्तावदिदं स्थितम् ।
यदृश्यं दृश्यबोधेन ब्रह्मै व ब्रह्मबोधतः ।२
यद्यत्संकल्पनगरे यदा संकल्प्यते तथा ।
तथाऽनुभूयते तत्तत्तदृग्विरचन तदा ।३
एवमस्मिन्गृहे याते सम्पन्नैवमियं प्रजा ।
एव संकल्पसम्पन्ने छगत्येव भविष्यलम् ।४

एतत्स्वसांकल्पपुरे यादृशं ते तथा स्थितम् ।
यथा संकल्पयसि यत्तत्तथा किल पश्यसि ।५

वसिष्ठजी बोले—हे राजन् ! प्रजाओं को अप्रकट, दूरस्थ होने से असम्बद्ध राजा-आज्ञा आदि से अपने ही घर में जैसे शुभाशुभा की प्राप्ति होती है, उसे सुनो ।१। ब्रह्म ही अज्ञान से दृश्य प्रतीत होता है और ब्रह्मज्ञान से ब्रह्म है, इसलिये यह विश्व ब्रह्म के संकल्पनगर के रूप में विद्यमान है ।२। संकल्पनगर में जब जिस वस्तु का जैसा संकल्प किया जाय, उस समय वह वस्तु वैसी ही अनुभव में आयेगी ।३। तुम्हारे संकल्पमय घर की सृष्टि तुम्हारे संकल्प से ही हुई है उसी के समान ब्रह्म संकल्प वाले इस विषय की सृष्टि ब्रह्मसंकल्प से ही हुई है ।४। अपने संकल्पनगर में तुम्हारा यह सब जैसे स्थित है और तुम उसमें जैसा संकल्प करते हो, उसे वैसा ही देखते हो ।५।

यथैव वरशापाभ्यां शुद्धसांविदवाप्यते ।
सांवित्तथैव भवति ब्राह्ममेवेति कल्पनम् ।६।
प्रजाविधिनिषेधाभ्यामेनयाऽऽस्थाव्यवस्था ।
तथैव फलमाप्नोति बाह्यमेवेति कल्पनम् ।७
देहिनो ये जगत्यस्मिंस्तान्प्रत्यनुपलम्भतः ।
असदासीज्जगत्पूर्वं सत्यमित्युपलभ्यते ।८
चिद्रूपब्रह्मसांकल्पवशादेवैतदङ्ग सत ।
चिदुन्मेषनिमेषौ यौ तावेतौ प्रलयोदयौ ।९।
किं नोपलभ्यते पूर्वं किं पश्चादुपलभ्यते ।
जगच्चलद्वपुरिदं सुस्थिरारम्भभास्वरम् ।१०

वर और शाप से संवित् जैसे उस-उस व्यवहार में समर्थ है वैसे ही ब्रह्म संवित का होना समझो । क्योंकि वर और शाप भी तपस्वियों के द्वारा सिद्ध हों । इस ब्रह्म-कल्पना से सम्बधित सत्य ही है ।६। विधि निषेध शास्त्रों द्वारा प्रबोधित धर्माधर्म से अपनी आस्था के अनुसार जो प्रजावर्ग धर्म-अधर्म का फल प्राप्त करता है वह भी ब्रह्म के उस प्रकार

से संकल्प से ही उत्पन्न होता है ।७। शरीरो की अभिव्यक्ति के पूर्व उपलब्धि न होने के कारण यह जगत् पहले असत् रूप था, वही अभिव्यक्ति को प्राप्त होकर सत्यरूप प्रतीत होता है ।८। इसका ब्रह्म संकल्प से कुछ समय तक सत्ता रूप से जो किंचित भान होता है, अर्थात् सत्वरूप से प्रतीत होती है वह उस ब्रह्म के उन्मेष-निमेष होने से संसार के उदय और प्रलय ही हैं ।९। राजा ने कहा—हे ब्रह्मन् ! ब्रह्म से संकल्प से यदि संसार सत् है तो सुषप्ति और प्रलयावस्था में प्रतीत न होकर जाग्रत या सर्गकाल में ही क्यों दिखाई देता है ? सदैव विकार से ग्रस्त रहता हुआ यह विश्व भले प्रकार स्थित हुये कार्य जैसे भासित है यह बताने का कष्ट करिये ।१०।

अस्मिश्चिचद्व्योलसंकल्पपुरस्थे भावईदृशः ।
यद्भूत्वा न भवत्येव पुनभवतिचक्षणात् ।११
बालसंकल्पपुरवद्व्योमकेशोण्ड्रकादिवत् ।
किलैते सदद्रूपा भान्ति सर्गाश्चिचदात्मनि ।१२
त्वं संकल्पपुरं कृत्वा विनाशयसि तत्क्षणात् ।
स्वतोऽन्यस विद्वशतः स्वस्वभावः सते यथा ।१३
चिद्व्योमकल्पनपुरे यदुन्मज्जमम् ।
स्यभावकचनं तस्य तद्विद्धि विमल तथा ।१४
स विद्धनस्प्बनाद्यन्तव्योमैव त्रिजगन्नभः ।
तेनासावद्य यन्नामकरोत्यपि च चेतति ।१५
तदनावरणस्याऽस्य योजनानां शतेष्वपि ।
युगेरहि स्वप्न इव कार्यकृद्वर्तमानवत् ।१६

इस चिदाकाश के संकल्पनगर में स्थित जगत् में ऐसा स्वभाव ही हैं कि यह सृष्टि में उत्पन्न होकर मोक्ष में प्रकट नहीं होता और फिर क्षणभर में ही प्रकट हो जाता है ।१२। बालक के संकल्पनगर के समान और आकाशस्थित के शौण्ड्रक के समान यह सब सद्रूप और असद्रूप सृष्टियाँ चिदात्मा में भासित हैं ।१३। तुम संकल्पनगर को बनाकर

संकल्प से तत्काल ही प्रलय संकल्प द्वारा उसे नष्ट कर देते हो, तुम्हारा ऐसा स्वभाव है उसी के समान चिदाकाश के संकल्पनगर में जो उन्मेष-निमेष है, वह ब्रह्म का निर्मल स्वभाव है।१३-१४। त्रिजगदाकाश संवित्-मय मात्र होकर आदि और अन्त से रहित ब्रह्मकाश ही है। क्योंकि जगत् वह स्वयं ही है, इसलिये वह जो संकल्प करता है, वह-वह कार्य करता है। उसके अनावृत्त सत्यसंकल्प से सैकड़ों योजन में अनेक युगों से व्याप्त कर्म परलोक आदि में निकट ही विद्यमान के समान स्वप्न-सदृश ही कार्यकारी होते हैं।१५-१६।

एवं सांकल्पसम्पन्ने जगत्नेवं भवत्यलम् ।
यथामणौ प्रकचति प्रोन्मज्जननिमज्जने ।१७
विधीनां प्रतिषेधानां लोकसांस्थाप्रयोजनम् ।
सैव संविदि रुढत्वात्प्रेत्यापि फलदा स्थिता ।१८
न कदाचन यात्यस्तुसुदेति न कदाचन ।
ब्रह्म ब्रह्मचिदाशानं सर्वदात्मन्यवस्थितम् ।१९
यथातु द्रष्टृदृश्यादिकल्पना कल्पनापुरम् ।
स्वयं जगदिवाऽऽभाति जातामिष्युच्यते तथा ।२०
यदा स्वभावात्कचन संहृत्याऽऽत्मनि तिष्ठति ।
ब्रह्मचिद्गगनैकात्मा शान्त इत्युच्यते तथा ।२१

जैसे मणि में उसकी चमक से ही उन्मज्जन और निमज्जन का अनुभव होता है, वैसे ही चित्मणि में जगतों के सर्ग एव प्रलय रूप विभिन्न परिवर्तन प्रतीत होते हैं।१७। विधि शास्त्र और निषेधशास्त्र इनका प्रयोजन लोक मर्यादा की रक्षामात्र ही है। ब्रह्म में उत्पन्न लोक-स्थित परलोकगत प्राणी को फल देने वाली है ।१८। ब्रह्म कभी भी उदय-अस्त को प्राप्त नहीं होता । ब्रह्मचिदाभास तो सदैव आत्मा में स्थित रहता है ।१९। जिस प्रकार द्रष्टा और दृश्य आदि जगत् रूपी कल्पना नगर निरी कल्पना में है वैसे ही वह स्वयं जगत जैसा भासता

है। वाणी द्वारा उसके जन्म का वर्णन करना भी अयथार्थ ही है।२०। जब चिदाकाशरूपी जीव स्वभाववश स्फुरण को छोड़कर अपने ही रूप में स्थित होता है, तब उसकी अवस्था को शान्त कहते हैं।२१।

कचना कचने यस्य स्यभावो निर्मलोऽभ्य: ।
यथैतावात्मनो नान्योस्पन्दास्पन्दौ नभस्वत: ।२२
जरामरणहन्तृणि क्षणान्यत्र पृथक्पृथक् ।
भवन्त्विति यथैतानि सन्ति त्वकल्पनापुरे ।२३
ब्रह्मसंकल्पनगरे स्वभावा उदितास्तथा ।
ओषधीनां पदार्थानां सर्वेषां च जगत्त्रये ।२४
न संकल्पयिता राजन्संकल्पनगरे स्वयम् ।
तृण त्रृणँक कल्पयति बाल: क्रीडनकानिव ।२५

जैसे स्पन्दन और अस्पन्दन वायु के स्वभाव से भिन्न नहीं है, वैसे ही स्फुरण और स्फुरण-रहितता आत्मा के निर्मल और अविनाशी स्वभाव से भिन्न नहीं है ।२२। तुम्हारे कल्पनापुर से सदृश यहाँ जरा, मरण और विनाश करने वाले मणि मन्त्र, औषधि पृथक्-पृथक् प्रभाव वाले होकर ब्रह्म संकल्प से आविर्भूत होते हैं इसलिये इस त्रैलोक्य के सभी स्वभाव संकल्प से ही उत्पन्न हुये हैं ।२३-२४। हे राजन् ! अपने संकल्पनगर रूपी त्रैलोक्य में ब्रह्म ही क्षण-क्षण से विविध वस्तुओ का संकल्प करता है, हम ऐसी कल्पना नहीं करते । बालक की क्रीड़ाओं के एक बार ही संकल्प करने के समान ही ब्रह्म अपने कार्यों की कल्पना करता है ।२५।

स्वयं स्वभाव एवैष चिद्घनस्याऽस्य सस्फुटम् ।
यद्यत्संबव्पयत्याशु तत्र तेऽवयवा अपि ।२६
चिदात्मकतया भान्ति नानात्मकतयाऽऽत्मनां ।
अप्येकसारास्तिष्ठन्ति नानाकारस्वभावगा: ।२७

प्रत्येकं किल तत्राऽस्ति ब्रह्म चिन्मात्रतात्मनि ।
सर्वात्मिक सा यत्राऽऽस्तेयथाऽन्त भाति तत्तथा ।२८
अनादिमध्यान्तमनन्तवीर्यं ।
किंचिन्न किंचिच्च सदप्यसत्यम् ।
स्थित यथा यत्र तदात्म तत्र ।
सर्वात्मभूर्भतनृणादि जातौ ।२९

चिद्घन का यह स्वयं स्वभाव है कि वह जो कुछ संकल्प करता है वह सब पदार्थ क्षण भर में ही अपने अवयवों के साथ ही सिद्ध हो जाते हैं ।२६। संकल्पित पदार्थ स्वभाववश विभिन्न रूप से अवस्थित होने पर भी ब्रह्म में चिदात्म रूप से भासित हैं उसी के समान विभिन्न आकार के स्वभाव वाले होने पर सद्रूप से एकाकार में स्थित हैं ।२७। उनमें से प्रत्येक पदार्थ में ब्रह्म चिन्मात्रता ही है क्योंकि सर्वात्मक चित् जहाँ जैसे स्थित है, वहाँ वैसे ही भासित है ।२८। इस प्रकार अनादि, अव्यय अनन्त वीर्य ब्रह्म सत् और असत् दोनों रूप में विद्यमान है । वह सर्वात्मक होने के कारण जहाँ जो वस्तु है, वहाँ उसी स्वभाव में प्रसिद्ध होकर स्थित है ।२९।

## ११७— अन्य संकल्प से अन्य ब्रह्माण्ड

एकस्य जीवितं पुसः सुहृदा मरणं द्विषा ।
मृत्वाऽथितं प्रयागादौ क्षेत्रे यत्तादिद शृणु ।१
क्षेत्राणामर्थधर्माणां सर्वेषां प्रतितं फलम् ।
ब्रह्मणा कल्पितं सर्गे स्वके सांकल्पपत्तने ।२
यत्र पुण्यं यदर्थ च क्षेत्र ताभ्यां तथा कृतम् ।
थाति तद्विनियोज्यस्य तस्योन्नमति निष्कृतात् ।३
तत्तस्मान्महतः पापाद्भागमेऽखिल च वा ।
विमिशक्तत्रयात्म तत्पुण्य पपिभ्राम्योशाम्यति ।४

विनेपापमल्प चक्षेत्रधर्मोऽधिकस्ततः ।
तत्पापं नाशयित्वा तच्छब्द एव विवल्गति ॥५

वसिष्ठजी बोले—हे राजन् ! इच्छित फल के प्रदान करने वाले प्रयाग आदि क्षेत्रों में एक पुरुष के मित्र ने ही उसके चिरजीवन की शुभकामना करते हुये अन्तिम साँस ली, परन्तु उसी के शत्रु ने उमके शीघ्र ही मर जाने की प्रार्थना कर मृत्यु का आह्वान किया तो दोनों को चिरजीवन और शीघ्र मरण रूप विरुद्ध अभिलाषाओं की सम्पन्नता किस प्रकार हो सकती है अपने इस प्रश्न का समाधान सुनो ।१। ब्रह्म ने अपने सर्ग रूपी संकल्पनगर में उन प्रयाग आदि कामनाप्रद क्षेत्रों तथा अर्थ, धर्म आदि के फलों का समर्थन उस अधिकारी पुरुषों के हेतु ही किया है ।२। जिसमें अभिलाषित फल की सिद्धि के हेतु काम्य फलों के प्रदाता प्रयोग आदि क्षेत्र उनमें किये गए धर्म-तप, जप, दान, स्नानायज्ञ आदि तथा उन दोनों से तथा और पुण्य से संस्कृत हुये यदि यह तीनों शास्त्र सम्मत कर्मों में रत रहने वाले अधिकारी के हैं तो उससे यहाँ मेरे द्वारा किये गये पुण्य से मेरे इच्छित फल की उत्पत्ति अवश्य होगी । इस प्रकार विश्वास से अनुष्ठान किये गये प्रयाग आदि क्षेत्रों में मरण आदि इच्छित फल अवश्य ही होता है ।३। धर्मात्मा एवं अधिकारी पुरुष को जो उपरोक्त फल की उपलब्धि बताई गई है उसके अतिरिक्त जो पापी किन्तु श्रद्धालु पुरुष हैं उनका प्रयाग आदि पुण्य क्षेत्र में मरण होने से उत्पन्न हुए चिति-शक्ति स्वरूप वह पुण्य क्षेत्र के माहात्म्य के अनुसार ही पुरुष को उनके पापों से पृथक् कर स्वयं भी शान्ति को प्राप्त होता है ।४। पापी पुरुष में पाप की मात्रा न्यून हो और पुण्य क्षेत्र में किया जाने वाला स्नान दान, तप, पुण्य अधिक मात्रा में हो तो वह प्रबल पुण्य ही उस पाप को पूर्णतया नष्ट करे श्रुति-प्रतिपादिक फल के प्रभाव का समर्थन करना है ।५।

क्षेत्रक्तर्मेण तेनाऽस्य विनेयस्य महीपते ।
द्वे शरीरे विदौ सम्यक्कचतः प्रतीभात्मिके ॥६

इत्येवमादि पापानां पुण्यानां च फलं महत् ।
ब्रह्मसंकल्पकपितं यथा यद्यत्तथैव तत् ॥७
ब्रह्मोच्यतेऽसौ चिद्धातुः सौऽब्जजाद्यहमादि च ।
स यथाऽऽस्ते यथा मत्तत्तस्य संकल्पनं जगत् ॥८
प्रतिर्भव विनेयस्य क्षेत्रपुण्येन तादृशी ।
तथैवोदेति सा धातुर्विपरीतवतो यथा ॥९
एकात्मनाऽहमद्यै ष मृतोऽमी मम वन्धवः ।
रुदन्तीमे पर लोकं प्राप्तोऽयमहमेककः ॥१०

किन्तु जहाँ ज्ञानी पुरुष का पाप, पुण्य क्षेत्रों में अर्जित धर्म के तुल्य होता है, वहाँ बल के तुल्य होने के कारण ही धर्म के कारण पाप में प्रवृत्ति नहीं होती । इसलिये पाप और पुण्य दोनों के लिये उसके दो देह और उनके चिदाभास भ्रान्ति और प्रतिभाय स्फुरित होते हैं ।६। पाप-पुण्य का इस प्रकार जो महान् फल, जिस ब्रह्मसंकल्प से स्फुरण का प्राप्त होता है यह बिना किसी प्रकार के परिवर्तन के यथावत् स्थित रहता है ।७। वह चिद्धातु ही ब्रह्म है, वही ब्रह्म है, वही ब्रह्मादि समष्टि जीव तथा अहमादि व्यष्टि जीव कहा गया है वह जो संकल्प करता है, उतना वह संकल्प समष्टि-व्यष्टि उपाधि में उसी प्रकार के जगद्रूप में स्थित होता है ।८। ब्रह्म संकल्प के अनुसार ही शासन के योग्य व्यक्ति की उन-उन पुण्य-क्षेत्रों में अर्जित पुण्यादि के अनुसार ही फल भोगरूप वाली, प्रतिभा स्वप्न के समान उसी उदय प्रकार उदय प्राप्त होता है, जिस प्रकार पुण्य के विरुद्ध अर्थात् पापी की प्रतिभा नरकादि के रूप में प्रकट होती हैं ।९। वह सोचता है—अरे, मैं आज अकेला ही मरण को प्राप्त हो गया मेरे जो यह सगे सम्बन्धी अथवा बन्धु-बान्धव हैं वे जीवित रह कर मेरे लिये रुदन कर रहे हैं, मैं एकाकी ही परलोक को प्राप्त हो गया हूँ ।१०।

बन्धुनामपि तत्रैव तदैवाऽस्य तथैव च ।
प्रतिभा तदृशैवेति धातुक्षोभवतामिव ॥११

अत्युग्रैः पुण्यपापैः स्वैर्वा महात्मभिरीक्षते ।
लक्ष्याण्यप्यन्यथा सन्ति नृणां चित्कल्पनावशात् ॥१२

अचेतनं शवीभूतं तेऽपि पश्यन्ति तं मृतम् ।
रुदन्ति तं च दहने क्षिपन्ति सह बान्धवैः ॥१३

निनेयः स यथाऽन्येन संविद्रूपेण देहिना ।
ऽजरामरणमात्मानं वेत्ति स्थितमदुःखितम् ॥१४

यथास्थितेन देहेन वेत्यसौ जोवितस्तिम् ।
मृतिं त्वदृश्येनाऽन्येन क्षेत्रपुण्यविदेरितः ॥१५

जिस प्रकार इस पुरुष का मरना प्रतिभा रूप है, उसी प्रकार इसके बन्धु-बान्धवों की मृत्यु पर भी रुदन एव मृतक-कर्म आदि सब धातु क्षोभ युक्त व्यक्तियों के समान वैसी ही प्रतिभा समझो ।११। किन्तु अति दारुण अथवा अत्योत्कृष्ट होने पर क्षोभ को प्राप्त हुये उन पाप या पुण्यों से महात्माओं द्वारा निग्रह-अनुग्रह वाली दृष्टि से देखे जाने पर अन्य पुरुषों द्वारा देखने या न देखने योग्य पुण्य या पापों के जो धम भूत देहादि होते हैं उनका भाव चित्संकल्प से ही होता है ।१२। कभी प्राणी कहीं अत्यधिक पाप या पुण्य से शासन योग्य पुरुष को शवरूप में अचेतन पड़ा देखते रुदन करते और बन्धु-बान्धवों के साथ जाकर उसका संस्कार करते हैं ।१३। मित्र अथवा शत्रु के विरुद्ध कर्मों से शासन के योग्य एक उस मित्र पुरुष ने जो प्रयागादि क्षेत्र में अभिलाषा की थी उसी के अनुसार वह अपने को जरा मृत्यु रहित तथा दुःख से मुक्त जानता है ।१४। वह अपने अवस्थित शरीर से जीवित होने का अनुभव करता है, तब उसके शत्रु का मनोरथ किस प्रकार पूर्ण होगा इसका समाधान यह है कि प्रयगादि क्षेत्र में शत्रु का मरण कराने वाले पुण्यकर्मा शत्रु से बलात् मरण के लिये प्रेरित होकर वह अन्य मित्र, बन्धु बान्धवादि से न दिखाई पड़ने वाले देह से मरण का भी अनुभव करता है ।१५।

आविला संविदा सविच्छून्यया वेद्यते क्षणात् ।
नहि सन्नद्धगात्रस्य क्लेशोऽसन्नद्धभेदने ॥१६
पश्यन्ति बन्धवोऽप्येन तथैवाऽमरतां गतम् ।
द्वयमित्येष लभते जीवित मरणं समम् ॥१७
इदमप्रतिघारम्भं भ्रान्तिमात्रं जगत्त्रयम् ।
नव सभवति को नाम भ्रान्तौ भ्रान्तिविपर्ययः ॥१८
संकल्पस्वप्नपुरयोयोर्या भ्रान्तिरनुभूयते ।
ततोऽधिकेयँन न्यूना जाग्रत्स्वप्नेऽनुभूयते ॥१९
धर्माधर्मो कथं ब्रह्मन्कारण देहसंविदः ।
तत्यामूर्तो कथ चैको द्विशरीरत्वमुच्छति ॥२०

शत्रु कृत अभिचार के प्रतीकार से रहित शासन योग्य संवित् शत्रु की कलुषित संवित् को तुरन्त जान लेती है। कवच एक शस्त्रास्त्र से सुसज्जित शत्रु को, कवच एव शस्त्रास्त्ररहित विश्वस्त पुरुष के देह को आहत करने अथवा भेदने में सरलता ही रह सकती है।१६। उस पुरुष को उसके बन्धु बान्धव भी उस प्रकार अमर देखते हैं। इस प्रकार जीवन और मरण दोनों की ही एक साथ प्राप्ति होती है।१७। अप्रतिहत रूप से आविर्भाव को प्राप्त हुआ यह त्रिजगत् भ्रान्ति में क्या विपरीत भ्रान्ति नहीं उत्पन्न हो सकती ?।१८। संकल्पनगर में अनुभव होने वाली भ्रान्ति से जाग्रत्प स्वप्न में अधिक भ्रान्ति का ही अनुभव होता है, शून्य भ्रान्ति का नहीं होता।१९। राजा ने कहा—हे ब्रह्मन् ! धर्म और अधर्म ब्रह्म संवित् के कारण किस प्रकार हैं ? जब धर्म और अधर्म दोनों ही अमूर्त्त हैं तो उसमें से एक अन्य देह कैसे हो जाता है ?

संकल्पनगरे ब्राह्मे जगत्यस्मिन्महामते ।
किं नाम नो संभवति सत्यं वाऽप्यसमञ्जसम् ॥२१
तथैव संकल्पपुरे यन्न संभवतीह हि ।
तन्नास्त्येव तदेतस्मिन्किं वाऽस्तु ब्रह्मकल्पने ॥२२

स्वप्नसंकल्पपुरयोरेका गच्छति लक्षताम् ।
तथा चैकैव चित्स्वप्ने सेनात्वमुपगच्छति ॥२३
सहस्राण्येकतां यान्ति तथासैव सुषुप्तकम् ।
अन्यथा स्वप्नसंकल्पसेनानुभवसंस्मृतौ ॥२४
स्कल्पस्वप्नपुरयोरिति को नाऽनुभूतवान् ।
संविदाकाशमात्रेऽस्मिज्जगत्यनुभवात्मनि ॥२५
तस्मादस्मिश्चिदाकाशसंकल्पे जगदात्मनि ।
न संभवति किं नाम तत्संभवति वाऽति किम् ॥२६

वसिष्ठजी ने कहा—हे महामते ! ब्रह्म के संकल्प नगर रूप से स्थित इस संसार में क्या सत्यासंगत नहीं हो सकता ? ।२१। जिस प्रकार हमारे सङ्कल्पनगर में असम्भव कुछ नहीं हैं उसी प्रकार ब्रह्म के संकल्प नगर रूपी त्रिजगत् में भी कुछ असम्भब नहीं है ।२२। जैसे स्वप्ननगर में एक ही चित्त लाखों रूप धारण कर लेती है, वैसे ही जाग्रत रूप स्वप्न में एक ही चित्त सेना के रूप में असंख्य हो जाती है ।२३। जाग्रत में चित्त के एक से अनेक रूप होने के समान ही लाखों रूप वाली सुषुप्ति भी चित् होती है । एक ही चित् अनेक रूप धारण करती और अनेक रूप से एक रूप हो जाती है इसका स्वप्न और सङ्कल्प में सेना के होने और समूह के एक होने में अन्यथा अनुभूति होती है ।२४-२५। इस सब का संकल्प नगर और स्वप्ननगर में किसे अनुभव नहीं है ? इस प्रकार इस जगद्रूप चिदाकाश संकल्प में क्या सम्भव और क्या असम्भव है ।२६।

एवमेवमियं भ्रान्तिर्भातिभास्वन्नभोमयम् ।
नेह किंचन सन्नाऽसन्त वाऽसदिह किंचन ॥२७
तथाऽनुभूयते यद्यत्तत्तथा तत्वदर्शिनः ।
प्रबुद्धस्याऽत्र किं नाम तस्य एवाऽङ्कृतेत्यलम् ॥२८
इह चेद्विहितो धर्मस्तत्स्वेर्गेऽमृतपर्वताः ॥
स्थिता इतही संकल्पे कस्मान्न प्राणतवान्गिरीन् ॥२९

इह यत्क्रियते कर्मं तत्परत्रोमभुज्यते ।
इतीह संकल्पपुरे सर्वमेवाऽसमञ्जसम् ॥३०
यदि स्यात्सुस्थिर किंचिद्वस्तु तद्दृश्यको भवेत् ।
न्याय एषोऽखिल: किन्तु सवित्वात्स्वस्वकं स्थित: ॥३१
इत्येष कथितो न्याय: सिद्धा!स्वनुभवस्तत: ।
यतो जगन्ति संकल्पश्चितो ब्रह्मस्वरुपत: ॥३२

इस प्रकार यह भ्रान्ति भास्वर चिदाकाशमय ही भासती है। यहाँ सत् असत् या सदासत् कुछ भी नहीं है ।२७। जिस-जिस का जैसा अनुभव है उस उसका वैसा ही है। तत्वदर्शी और प्रबुद्ध पुरुष को इसमें असमंसज ही क्या हो सकता है ।२८। स्वर्ग में स्थित अमृतमय झरने, सरिता, फल पुष्पादि से युक्त देवोपभोग पर्वतादि का ज्ञान होने पर और तदनुसार संकल्प करके काम्य अनुष्ठान करने वाला पुरुष वहाँ पहुँचकर उन संकल्पों के अनुसार पर्वतादि को प्राप्त होने का अनुभव क्यों नहीं करता ? ।२९। इस संसार में किये गये कार्य का फल भोग परलोक में मिलता है इस प्रकार इस सङ्कल्पनगर में जो कुछ अनुभूति है वह सब असमञ्जस ही है ।३०। यदि संसार में भूत भुवन आदि जो भी वस्तु है उसमें विरोध होन। असमञ्जस ही है या नहीं है, इस प्रकार के न्याय से अकुण्ठा होती है परन्तु सभी द्रष्टाओ के संवित् होने से स्वसङ्कपत ही दृश्यरूप में अवस्थित है यह यथार्थ कुछ भी नहीं है ।३१। सब जगत् ब्रह्मरूप से अवस्थित चित् के सङ्कल्प रूप है इसलिये इस असमञ्जसता को दूर करने वाले न्याय की स्थित स्वप्न और सङ्कल्प को कल्पनाओं के आधार पर है, उसकी योजना जगतों में भी जानी चाहिए ।३२।

तव संकल्पनगरे नास्त्येवाऽसंभवो यथा ।
सर्वार्थानां तथा ब्राह्मे संकल्पे नास्त्ययम्भव: ॥३३
यद्यथा कल्पितं यत्र यावत्संकल्पमेव तत् ।
स्वभावेन तथैवाऽस्ति यतस्तत्सनिवेशवत् ॥३४

ततः संप्रेक्षणमिह संकरो न प्रवर्तते ।
विनाऽन्यचित्प्रयत्नेन भवत्यर्थस्तु नाऽन्यथा ॥३५
आकल्पमजसंकल्पे यथा भातं जगत्स्थितम् ।
पुनरन्येन संकल्परूपेणाऽन्यदुपैष्यति ॥३६
संकल्पात्म स्वयं भाति कल्पे-कल्पे जगत्तथा ।
प्रतिजीवं चितिस्वप्ने स्वाप्नपुरं यथा ॥३७
संकल्पपत्तनतनोन तदस्ति किंचि-
द्यद्यन्न संभवति तच्च चिदात्मनाऽस्मात् ।
नाऽन्यत्प्रकल्पयितुराद्यपरस्वरुपा-
द्ब्रह्मैव तेन सकल जगदङ्ग विद्धि ॥३८

जिस प्रकार तुम्हारे संकल्पनगर में कोई भी पदार्थ असम्भव नहीं है वैसे ही ब्रह्म के सङ्कल्प जगत् में किसी पदार्थ को असम्भव न समझो ।३३। ब्रह्म सङ्कल्प में जिसकी जैसी कल्पना की गई, वह संकल्प के रहने तक उस प्रकार के ही स्वभाव और सन्निवेश से युक्त रहती है ।३४। उस प्रकार के सन्निवेश से ही यहाँ सब वस्तुयें ज्ञानेन्द्रियों द्वारा दिखाई देते हैं और कर्मेन्द्रियों का व्यवहार भी सार्थकता से पृथक रहता है । चित् के प्रयत्न से नियत आकार वाला पदार्थ, चित् के अन्य प्रयत्न बिना अन्यथा नहीं हो सकता ।३५। ब्रह्म-संकल्प में जगत् का जिस प्रकार अनुभव हुआ वह उसी प्रकार प्रलय होने तक स्थित रहा और प्रलयो-परान्त अन्य संकल्प होने पर अन्य ब्रह्माण्ड की प्राप्ति होगी ।३६। स्वप्न में स्वप्ननगर के अनुभव के समान ही कल्प-कल्प में चितिरूप चितिस्व-रूप में संकल्परूपी जगत् का ही प्रत्येक जीव के प्रति अनुभव होता है ।३७। हे नृपेन्द्र ! संकलनगर रूपी इस संसार में आप जो कुछ हो सकता ऐसा समझते हो, वह समझना मिथ्या है, अर्थात् इसमें सभी कुछ हो सकता है । वह जो कुछ है सब कल्पना करने वाले चिदात्म ब्रह्म से पृथक नहीं है, अतः आप सम्पूर्ण संसार को ब्रह्म ही जानो ।३८।

## ११८—ब्रह्म ही जगत् है

भलेऽक्षयेन्दुभ रूपे प्राप्ते ध्यातृशतैर्नभ ।
यथा न शतपूर्णेन्दु तथेदं कथनं शृणु ॥१
चन्द्रविम्बस्य ध्यातार: प्राप्ता: प्राप्तव्यसुस्थिता: ।
नेद नभस्तलं प्राप्ता न चेपं शशिनं श्रिता: ॥२
क्वेवान्यसंकल्पपुरमन्व: प्राप्नोति कथ्यताम् ।
संकल्पपुर्यामथप्तिस्तज्जन्तावेव नाऽपरे ॥३
पृथक्पृथक्स्वसंकल्पसर्गखेष्वेव ते स्थिता: ।
चन्द्रास्तपन्ति तत्रैव कलाक्षयविवर्जिता: ॥४
विशेयमस्मिन्नेवेदान्विति ध्याता निशाकरे ।
अस्मिन्नेव विशत्यन्तरात्मबुद्धिसुखोज्झित: ॥५

वसिष्ठजी बोले—हे राजन् ! ध्यान करने वाले सैकड़ों व्यक्तियों के द्वारा अक्षय चन्द्रस्वरूप की प्राप्ति हो जाने पर, जैसे आकाश में सैकड़ों चन्द्रमा नहीं हो सकत, उस प्रकार के मेरे कथन को श्रवण करो ।१। यद्यपि अहंभाव से सत्यचन्द्रबिम्ब का ध्यान करने वाले पुरुष अपने चिर ध्यान के अभ्यास से अन्य भाव के भूलने के कारण चन्द्रत्व को प्राप्त हैं, तो भी वे न आकाशतल में पहुँचे और न चन्द्रत्व को ही प्राप्त हैं, वैसे ही ब्रह्म के सङ्कल्पनगर में किसी भी पदार्थ का असम्भव न होना है ? सङ्कल्पनगर के पदार्थों की प्राप्ति उसी संकल्पनगर वाले पुरुष को होगी, अन्य को नहीं होसकती । अपनी-अपनी सङ्कल्प-सृष्टियों के पृथक्-पृथक् आकाशों में अवस्थित अक्षय कला वाले वे चन्द्रमा, वहीं-वहीं प्रकाशित होते हैं ।४। मैं इसी चन्द्रमा में प्रवेश करूँ ऐसे ध्यान वाला एवं अन्तर में आत्म बुद्धि के सुखसे शून्य जो ध्याता है, वही इसी चन्द्रमा से प्रवेश करता है ।५।

अहमिन्दु प्रविष्ट: स्यामिन्दुबिम्बसुखान्वित: ।
ध्यायेति तादृक्सुख भाग्यवतीति विनिश्चय: ॥६

यथाऽयमनुसंधत्ते स्वभावं संविदव्यया ।
तं तथैवाऽनुभवति भवेच्चेद् दृढनिश्चयः ॥७
यतेन्दुत्व स्वसकल्पात्सर्वंध्यातु पृथक पृथक् ।
भात्येवमेववनितालाभः काल्पानकः स्वतः ॥८
या ध्याने ध्यातृलक्षाणां साध्वी भार्यात्वमागता ।
तत्कल्पानुभवनं तेषां सत्वात्मनि स्थितम् ॥९
गृहादनिर्गतो जोवः सप्तद्वीपपतिः स्थितः ।
तस्याऽपि तत्काल्पनिक राज्यं व्योम्नि स्वमन्दिरे ॥१०

मैं चन्द्रबिम्ब के सुख से सम्पन्न होकर चन्द्रमा में प्रवेश करूँ ऐसा ध्यान करने वाला उपासक इसी प्रकार का सुख प्राप्त करता है। अर्थात् उसका जैसा ही निश्चय हुआ जैसा ही पाया ।६। ध्यान करने वाले के दृढ़ सङ्कल्प के कारण उस स्वभाव का अविनाशिनी साक्षि संवित् उसी प्रकार अनुभव करती है, उससे विपरीत नहीं ।७। जिस प्रकार सब ध्यान करने वालों को अपने-अपने सङ्कल्प के अनुसार पृथक्-पृथक् चन्द्रत्व की अनुभूति होती है, उसी प्रकार अपनी कल्पना से ही स्त्री लाभ की सिद्धि भी पृथक्-पृथक् होती है। ध्यान में जो साध्वी नारी लाखों ध्यान करने वालों की पत्नी बनी, उसकी कल्पना में उत्पन्न अनुभूति उनके अन्तः करण में उपहित साक्षी में विद्यमान है ।९। अपने घर में बाहर न निकलने वाला जो जीव वही सप्तद्वीपेश्वर होकर स्थित है उसका वह कल्पनासिद्ध राज्य अपने ही चिदाकाश में प्रतीत होता है ।१०।

समस्तं कल्पनामात्रमिदमाद्यजन्मनः ।
शून्यमप्रतिघँ शान्तं तेष्वपि स्यात्किमन्दथा ॥११
दानौर्ध्वदेहिकतपोजपादीनाँ परत्र यत् ।
अमूर्तानां फलँ मूर्त तदिदँ कथ्यते शृणु ॥१२
दानादिचिह्नितधियः परत्रस्वप्नवत्फलम् ।
पश्यन्त्यमूर्ता मूर्ताभमज चिन्मूकितल्पनात् ॥१३

वेदनावेदनाकारास्पन्दास्पन्दात्म वै पुनः ।
चिन्मात्रस्याऽस्य तद्भ्रान्तिशान्तौ शान्तात्म निर्मलम् ॥१४
चिन्मात्राभमितो दानादमुत्राऽऽत्तमवाप्नुयात् ।
संकल्पात्मेति कवयः कथं तन्नोपलभ्यते ॥१५

जब हमारा यह दिखाई देने वाला सम्पूर्ण संसार जन्म से सर्वज्ञ ब्रह्म की कल्पनामात्र तथा शून्य आकार रहित और शान्त है, तब उपासकों के द्वारा कल्पित संसारों में क्या अन्यथा और विचित्र सत्यता हो सकती है ? ।११। हे नृप ! दान और्ध्व-देहिक कर्म, तप, जप, आदि अमूर्त कर्मों का फल परलोक में मूर्तिमान किस प्रकार होगा ? अपनी इस शङ्का का समाधान सुनो ।१२। दान आदि लक्षण बुद्धि वाले अमूर्त जीव परलोक में स्वप्नवत् मूर्त जैसे भासमान अनुत्पन्न फल को देखते हैं । इनके आकार की कल्पना चित् से ही हो सकती है ।१३। मन एवं ज्ञानेन्द्रियों के द्वारा वेदन और अवेदन जैसी भ्रान्ति होती है । उस भ्रान्ति के विषय की प्राप्ति के लिये ही चिन्मात्र मन के सहित कर्मेन्द्रियों द्वारा स्पन्द तथा अस्पन्द रूपत्व होता है । परन्तु उस भ्रान्ति के शमन होने पर स्वच्छ शान्त चिद्रूप आत्मा ही शेष रह जाता है ।१४। इस लोक में किये गये दान से परलोक में चित्-प्रतिमारूपी वह-वह फल मिलता है । विद्वानों का कथन है कि उसे संकल्प जीव पाता है तो फिर उस फल की प्राप्ति परलोक में क्यों न हो ? ।१५।

कल्पनात्मनि संसारे संकल्पोऽकुत्रिमा फलम् ।
चिन्मात्रमभितोऽदानाद्दानाद्वास्तु यथोदितः ॥१६
एतत्ते कथितं सर्वं यथापृष्टं महीपते ।
जगदप्रतिघं सर्वमिदं चिन्मात्रकल्पनम् ॥१७
सर्वादौ भगवन्देहमिदं चिन्मात्रकल्पनन् ।
कथ भाति कथं कुड्व पिना दीपः प्रकाशते ॥१८

त्वयाऽर्थो देहशब्दस्य यो बुद्धः सः महामुने ।
तत्वज्ञं प्रति नास्त्येव शिलानृत्यमिवाऽम्बरे ॥१९
य एव ब्रह्मशब्दार्थो देहशब्दार्थ एव सः ।
नाऽर्थयोरनयोर्भेदो वित्ततेम्बम्फसोरिव ॥२०

इस कल्पनायुक्त संसार में किये गए दान से पूर्व कहे हुये अकृतिम संकल्प ही परलोक में और चिन्मात्र रूपी भोग फल दान अथवा ऐश्वर्य आदि के रूप में हों और दान-रहितता से दारिद्रया आदि के रूप में हो, इसमें कोई विरोध नहीं है ।१६। हे महीपते ! आपने जो कुछ मुझ से पूछा, उस सबके विषय में मैंने कह दिया। यह सम्पूर्ण निराकार संसार चिन्मात्र की कल्पना समझो ।२७। राजा ने कहा हे भगवान् ! सर्गारम्भमें चिन्मात्र (देह-रहित जीव) और उसके द्वाराकी गई शरीर की कल्पना किस प्रकार भासती है । शरीरके विना चित् की अभिव्यक्ति संभव नहीं ।भला कभी भी मिति के बिना दीप-प्रभा का प्रकाश टिक सकता है ? ।१८। वशिष्ठजी ने कहा—हे महापते ! हे राजन् । शरीर शब्द का जो अर्थ आपने जाना है वह तत्वज्ञानी के प्रति उसी प्रकार असम्भव है, जिस प्रकार कि आकाशमें पत्थरों का नृत्य सम्भव नही है । ।१६। ब्रह्म शब्दका जो अर्थ है, वही अर्थ शरीर शब्द का है जैसेअम्बु और सम्भस् शब्द का अर्थ जल ही होने से अभिन्न है, वैसे ही ब्रह्म और शरीर के अर्थ में अभिन्नता है ।२०

यदेव ब्रह्मेदेहोऽसौ स्वप्न एव तु।
त्वद्बोधायाच्यते युक्तिर्न तु तत्स्वप्न एव तु ॥२१
स्वप्नस्तवाऽनुभूतार्थ स्तेनाऽतत्तवं प्रवोध्यसे ।
नतु सर्गे चिदाभाते सादृश्यं स्वप्नभस्मना ॥२२
कस्तत्र नाम देहोऽयं कस्यैते स्वप्रधीः क्व वा।
स्वप्नेन ज्ञानबुद्धेन भ्रमेणाऽज्ञोऽववोध्यते ॥२३
तत्र जाग्रन्न च स्वप्नो न सुषुप्तं न चेतरत् ।
किममीत्थमिदं भानं खमात्रं मौनमोमलम् ॥२४

अभानमेव भातीव यदद्येत्थमिदं तु तत् ।
प्राग्विभातं तथाऽत्स्यच्छजाग्रतत्स्वप्नादि नो यथा ॥२५

स्वप्न-देह समान यह देह ब्रह्म है। इसमें जो स्वप्न का दृष्टान्त दिया गया है, वह आपको सरलता से समझाने के लिए ही है, यथार्थ में तो स्वप्न-देह भी ब्रह्म है।२१। स्वप्न के अर्थ का आपको अनुभव होने से ही स्वप्न का दृष्टान्त दिया है। स्वप्न रूपी भस्म के साथ चिद्रूप से भासित सृष्टि में समानता कभी नहीं है।२२। स्वप्न में यह शरीर कौन है? स्वप्न के यह पदार्थ किसके हैं? अथवा स्वप्न बुद्धि कहाँ है ज्ञानी द्वारा अवअबुध भ्रमरूपी स्वप्न के द्वारा अज्ञानीजन को प्रबोध करते हैं।२३। ब्रह्मपद में जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति अथवा अन्य कुछ भी नहीं हैं, अपितु मन और वाणी से आग्रह्य विराट् विश्व एवं तैजस और सर्वप्रलय होने पर भी एक मात्र अवशिष्ट रहने वाला, स्वयं प्रकाश, निर्मल अवाच्य चिदाकाश ही इस जगत्रूप में प्रकाशित रहता है। जो आज यह सँसार भासमान सा लगता है वह भासित नहीं है। सच्चिदानन्दरूप से पूर्व भासित हुआ भी वह स्वरूप से उसी प्रकार अभासित है। जैसे जाग्रत स्वप्न आदि कभी नहीं है, वैसा ही अत्यन्त स्वच्छ ब्रह्म भी है।२५।

देशाद्देशान्तरप्राप्तौ यन्मध्ये संविदो वपुः ।
तन्मय सर्वमेवेद द्वैतमद्वैतमेव च ॥२६
अन्यत्र चिन्मय स्वप्नं द्वैताद्वैतं शुभाशुभम् ।
निरावरणचिन्मात्रनभसैवोपमीयते ॥२७
शून्यमर्थोपलम्भश्च भानं चाऽमानमेव च ।
द्वैमैक्यमसत्सच्च सर्व चिद्गगन परम् ॥२८
पूर्णत्पूर्ण प्रसरति पूर्णमेव स्थितं जगत् ।
न च भातं नचाऽऽभातं शिलाबद्धोदरोपमम् ॥२९
यतो जगच्चिदुन्मेषो व्योमात्माऽप्रतिधं ततः ।
चिन्मात्रं यत्र यत्राऽस्ति तत्र तत्रोचितं जगत् ॥३०

जिस प्रकार संवित् एक देश से दूसरे देश में जाने पर मध्य में सँवित् का रूप विषय-रहित रहता है, उसी प्रकार द्वैत-अद्वैत आदि विषय-रहित यह सभी कुछ चिन्मात्रयुक्त है ।२६। अज्ञानी की दृष्टि से भिन्न अर्थात् ज्ञानी की दृष्टि में चिन्मय स्वप्न, द्वैत, अद्वैत शुभ, अशुभ आदि जो कुछ भी है उस सबकी तुलना निरावरण चिन्मात्र से की जाती है ।२७। शून्य, अर्थों की उपलब्धि, मान-अमान अर्थात् सर्ग-प्रलय, द्वैत, ऐक्य, सत् असत् सभी कुछ चिदाकाश है ।२८। ब्रह्म से विश्व उत्पन्न होता है और यह पूर्ण ही इस प्रकार स्थित है। इसका कभी भान या अभाव हुआ ही नहीं । किन्तु शिलाबद्ध उदर के समान उसके घनीभूत मध्य जैसा यह चिन्मात्र घन है ।२९। इस विश्व के चित् का उन्मेषमात्र होने के कारण यह निराकार चिद्व्योम मात्र ही हैं । इस प्रकार जहां चिन्मात्र की स्थिति है वहाँ-वहाँ विश्व का रहना भी उचित ही है ।३०।

चिदव्योम चाऽस्ति सर्वत्र सर्वं चेतज्जगन्मयम् ।
सर्वं ब्रह्ममयँ शान्तं जगदित्यपि शब्दितम् ॥३१
यथास्थितमिदँ विश्वं तथासंस्थमनामयम् ।
बह्मैव निरवद्यात्म चित्साँकल्पपुराकृति ॥३२
असाँभवादन्ययुक्तेर्युँक्तिरेषैव शोभना ।
अयुक्त्यनुभवं तूक्तँ नाऽर्थिनामिहशोभते ॥३३
लोके शास्त्रेऽथ वेदादौ यत्सिद्धं सिद्धमेव तत् ।
सदस्त्वसद्वाऽऽत्मनि तद्धातुँ शक्यं न वा क्वाचिद् ॥३४
तदेवेत्थं परिज्ञातं ब्रह्मतामुपगच्छति ।
यदा तेन सभं विश्वं स्थितमेव विलीयते ॥३५
न्यायेनैतदिहोक्तोन लोकवेदादि सिद्धयति ।
सर्व सजीवन्मुक्तन्वेष एवोचितस्ततः ॥३६

चिद्व्योम सर्वत्र और सर्वव्यापक है, यही जगन्मय है, इसीलिए जगद् शब्द से कहा जाने पर भी यह सब ब्रह्ममय ही है ।३१। चिद्व्योम

व्योम के संकल्परूप में यथावस्थित यह विश्व उसी प्रकार अनामय रूप निरवद्यात्मक ब्रह्म ही है ।३२। इस विषय में अन्य कोई युक्ति उचित नहीं होने के कारण यह युक्ति शोभामयी है । यहाँ युक्ति और अपने अनुभव के बिना किसी पुरुष का पुरुषार्थ की इच्छा करने वाले व्यक्तियों के प्रति उपदेश देना अशोभनीय होता है ।३३।लोक, शास्त्र या वेदादि में युक्ति, प्रमाण एवं अनुभवादि से सिद्ध वस्तु ही सिद्ध तथा आत्याज्य है । इस प्रकार वेदादि से सिद्धि, ब्रह्म, को सद्रूप माने तथा असिद्धद्वैत की असद्रूप समझें ।२४। जब उपलब्ध ज्ञाने के द्वारा यह सम्पूर्ण विश्व यथा स्थित ही विलीनता को प्राप्प हो जाता है तब प्रथम ब्रह्मरुपता से भिन्न जाना हुआ विश्व ही ब्रह्मरूप से जाना जाकर ब्रह्मता को प्राप्त हो जाता है ।३३। मेरे द्वारा कहे गये न्याय से जीवन-मुक्त सहित लोक एवं वेदादि रुप सम्पूर्ण विश्व ब्रह्म ही सिद्ध हुआ । अतः मैंने यह जो न्याय प्रतिपादित किया है, वह परम पुरुषार्थ का साधक होने के कारण सर्वथा ग्रहणीय है ।३६

परिजातं चिदाकाशंपरिज्ञातापावपे ।
सोऽहं त्रिजगदित्येव बन्धमोक्षविनिर्णयः ॥३७
यथास्थितामिदं द्रश्यं परिज्ञानाद्विलीयते ।
तज्जस्याऽस्तंगतास्यैव शिलामौनं तु शिष्यते ॥३८
लोके शास्त्रे च वेदे च यत्सिद्ध सिद्धमेव तात् ।
संबद्यते तादेवाऽयस्तादेवं फलति स्फुटम् ॥३९
सकलार्थनिरासेन यद्यत्संवेद्यते चिरम् ।
तादेव प्राप्यतेऽवश्यं सर्वत्रैवाऽन्यभावितांम् ॥४०
यथाऽनुभूतं यत्तत्तत्तथा नामाऽनुभूयते ।
तात्सत्यमस्त्व सत्थं वा यावत्लाभं ताथा नु तात् ॥४१
इत्थं महाप्रश्नविचारणं ते ।
मयेदमुक्ते र्मतिमन्महात्मन् ।

अनेन गच्छाऽऽशु पथा निराधि -
र्निरामयो निर्व्यसनो भवोच्चैः ॥४२

केवल इस अपरिज्ञात संसार रुपी वृक्ष में परिज्ञात चिदाकाश ही मैं ही हूँ अर्थात् जो परिज्ञात चिदाकाश है वह जगत् रुपी बन्धन एवं परिजात चिदाकाश मोक्ष है यही मेरा निर्णय है ।३७। यह सम्पूर्ण यथास्थित दृश्य परिज्ञानसे जल में डाले हुए लवण के समान विलीनता को प्राप्त हो जाता है इस प्रकार बृश्यरुप में अस्त हुए ज्ञानी का शिला के समान मौन स्वरूप ही अवशिष्ट रह जाता है।३८। लोक, शास्त्र और वेद के द्वारा जो सिद्ध है वह सिद्ध ही है, असंख्य विचारों द्वारा निश्चित वस्तु अपने अनुभव से भी जानी जाती है,इसलिय यही पुरुषार्थ रुपसे फल देने वाली होती है, ।३९। सभी वस्तुओंके निराम द्वारा जिस जिस रुप का चिरकालतक ध्यान किया जाय उसकी प्राप्ति अवश्य भावी है। उसी प्रकार अन्यभावित वस्तु की प्राप्ति लौकिक कार्यो में भी अवश्य होती हैं ।४०। परन्तु जिस वस्तु का जैसा अनुभव होगा वही वैसी ही प्रतीत होगी। चाहे वह सत्य हो या असत्य जब तक उसकी स्थिति रहती है तब तक यथावत् ही रहती है ।४१। हे मतिमान् ! हे महात्मन् ! तुम्हारे महान् प्रश्नों का मैंने यह विचारपूर्वक फलभूत समाधान कह दिया है। तुम इसी मार्ग पर चलो । इससे तुम आधि व्याधि से रहित और इन्द्रियों के व्यसनों से बचते हुए उच्चता को प्राप्त करो ।४२।

—●—

## ११९—जगत् ब्रह्म ही है

इति तत्रोपविश्याऽहं पूजितस्तेन भूभुजा।
प्रयोजन स्वं संपाद्य स्वर्गन्तु गगनं प्लुतः ॥१

अद्यैतत्भवता प्रौक्तं मया मतिमतां वर।
अनया सुदृशा शान्तमनाः खात्मा भविष्यसि ॥२
ब्रह्मव तदिदं सर्व निर्नामिवाऽमलं नभः।
किमप्येवाऽजमाशान्तमादिमध्यान्तवर्जितम् ॥३
चिदभानपात्रमित्युक्त ब्रह्मे ति कलिताभिधम्।
परात्परमिमि प्रोक्तं तत्तु निर्मामकं पदम् ॥४
सिद्धसाध्ययमब्रह्मविद्याधरदिवौकसाम्।
ब्रह्मन्कथय दृश्यन्ते लोका लोकधरा कथम् ॥५

वसिष्ठजी बोले—हे रघुनन्दन ! उस राजा के द्वारा पूजित हुआ मैं उस कुशद्वीप की इलावती नगरी में स्थित होकर जब राजा प्रज्ञप्ति पर अनुग्रहरूप अपना प्रयोजन पूरा कर चुका, तब स्वर्ग में जाने के लिए गगनमार्ग द्वारा चल पड़ा।१। हे बुद्धिमानों में श्रेष्ठ ! आज यहाँ इस अयोध्या नगरी में अवस्थित हुए मैंने आपसे यह जो कुछ कहा है, उसके अनुसार अपना श्रेष्ठदृष्टि रखते हुये आप शांतमन वाले और चिदाकाश रूप हो जाओगे।२। क्योंकि यह सब कुछ वाणी से अगम्य, अजन्मा, परमशान्त आदि मध्य अन्त से सर्वथा शून्य है इसलिये ब्रह्माकाश रूप ही है।३। जो चिद्भानमात्र कहा गया है और जिसकी ब्रह्म, रूप से कल्पना की गई है, वह परात्पर कहा हुआ और नाम-रहित पद ही है।४। श्रीराम ने कहा—हे भगवान् ! सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा, विद्याधर और देवताओं के जो लोक हैं उनके निवासी जीव किस प्रकार के दिखाई देते हैं, यह आप मेरे प्रति कहिये।५।

सिद्धसाध्ययमब्रह्मविद्याधरदिवौकसाम्।
अन्येषामपि भूतानामपूर्वाणां महात्वनाम् ॥६
प्रतिरात्रं प्रतिदिनं पुरः पश्चादुपर्यधः।
पश्यस्यालोकयँल्लोकानपश्यँ न पश्यति ॥७
एते लोकाः किलैतेषां नाऽभ्यासः स्थानदूरगाः।
एते संकल्पकोकाख्या व्याप्तमेभिः किलाऽखिलम् ॥८

यथैते कल्पनालोका अर्थ लोकस्तथैव नः ।
यथा काल्पनिको वातो लोका लोकास्थैव ते ॥९
सङ्कल्पस्वप्नोका ये तव भान्ति दिवानिशम् ।
त एव तादृशाश्चाऽन्ये सङ्कल्पेन स्थिरीकृताः ॥१०

वसिष्ठजीं बोले—हे राम ! सिद्ध, साध्य, यम, ब्रह्मा विद्याधर, देवता तथा अन्याय अपूर्वभूत महात्माओं के लोकों को प्रत्येक रात्रि, प्रत्येक दिवस, सम्मुख पीछे, ऊपर और नीचे वाली धारणाओं से देखने पर ही तुम देखते हो, यदि उक्त रीतिसे न देखो, तो कुछ भी नहीं देख सकते ।६-७। सिद्ध लोक, महलोक चार प्रकार के हैं—महर्लोक, जनो लोक तपोलोक और सत्यलोक । प्रथम प्रकार का यह लोक बहुत दूरहै तथा दूसरे प्रकार के जो सिद्धों के लोक हैं, वे उनके संकल्प से निर्मित संकल्पलोक कहे जाते है । इनके सर्वत्र विद्यमान होने से सम्पूर्ण जगत् इनसे व्याप्त है । इन दोनों प्रकार के लोकों में धारणा के अभ्यास की आवश्यकता है, जो कि आपको नहीं है ।८। जिस प्रकार वे सिद्धलोक कल्पनाजन्य हैं, उसी प्रकार यह लोक भी कल्पनामात्र ही है । जैसे काल्पनिक वायु सर्वत्र भ्रमण शील है वैसे वे लोक भी घूमते, फिरते हैं । परन्तु यह लोक इससे भिन्न विशेषता वाला है । दिन-रात्रि जिन स्वप्नलोकों और संकल्पलोंकों की प्रतीति होती है वे ही सिद्धलोक हैं । उन्हीं के समान उन्होंने अन्यान्य लोकों की रचना करके संकल्पसे उन्हें स्थिर किया है ।९-१०।

ध्यानेन त्वमपीतांश्चेत्स्थिरता सुस्थिरात्मना ।
नयस्याशु तदेवैते स्थिरा यान्त्यविघ्नतः ॥११
यथाभिमताविस्तारा यथाभिमतसंपदः ।
सङ्कल्पभाववलिता जनः पश्यति सिद्धवत् ॥१२
किन्तु ते स्थितां नीताः सिद्धः स्वयानसंपदा ।
अस्थिरैर्ध्यानीवश्रान्तौ तैर्दुखैस्तदमी कृताः ॥१३
जगतप्रतिघं सर्व शान्तचित्व्योम सर्वदा ।
यथा दृढं सविदितं तथैवाभाति नाऽन्यथा ॥१४

न भात्येवाऽसंविदितमस्ति नास्ति न चोद्यता ।
शून्यं ह्यप्रतिघ चैतत्पराकाशमरोधकम्।। १५

हे राम ! यदि आप भी उसी प्रकार योगधारणा युक्त स्थिरीकृत ध्यान द्वारा संकल्पजन्य लोकों को स्थिर करने का यत्न करो तो वे भी निर्विघ्न रूप से स्थिर हो जायेंगे ।११। जैसे इच्छा हो वैसा ही उनका विस्तार और इच्छित सम्पत्तियों से परिपूर्ण कर सकते हैं । दृढ़ संकल्प से युक्त पुरुष उन्हें सिद्धों के समान ही स्थिर देख सकता है ।१२। पूर्व जन्म में उत्पादित जिन पुण्य सम्पत्तियों से स्वर्ग की प्राप्ति होती है, उन्हीं साधन रूपी सम्पत्तियों द्वारा सिद्धों ने उन लोकोंको स्थिर किया है। इस प्रकार उनके वे लोक अनायास ही सिद्ध हो गये है, परन्तु जिन्होंने अस्थिर ध्यान के अभ्यास में प्रयत्न किया है वे अत्यन्त दुःख पूर्वक ही इन लोकों को स्थिर बना सकेंगे ।१३। सम्पूर्ण जगत् सदैव निराकार शान्त चिद्व्योम ही है । अपने-अपने दृढ़ निश्चय के अनुसार ही दृष्टि का स्फुरण होता है, उससे भिन्न नहीं होता।१४। निश्चयशून्य जगत का भान नहीं होता । जो जगत् अनिश्चिय है, उसमें भाव या अभाव का तर्क ही नहीं हो सकता । इसलिए शून्य निराकार, निरोध रहित यह जगत् परमाकाश ही है ।१५।

चित्स्वभाव भातं भारूपमिव दृश्यते ।
अस्मिश्चिदभिमानश्च विद्यते न स्वभावतः ।।१६
कार्यकारणभावाच्चेत्कथैवाऽत्र न विद्यते ।
व्योम्नोऽनन्तस्य कि कथं किल जायते ।।१७
यच्च जातमिवाऽभाति व्योम्नि व्योमेव तत्तथा ।
तत्रैकद्वित्वकलना कीदृशी स्वादरूपिणी ।।१८
तद्धि यादशमेवाऽसीत्तादृगेवाऽवतिष्ठते ।
निर्विकारं यथा स्वप्ने व्योमैवाऽचलवद्भवेत् ।।१९
सङ्कल्पे चित्तमाकारं यथोदेत्यद्रिलीलया ।
न च सोऽद्रिर्न तद्व्योम तथा ब्रह्म जगत्स्थितिः ।।२०

दृढ़ निश्चय से जिस वस्तु का भान होता है, वह चित्स्वभाव होने के कारण भारूपके समान दिखाई देतीहै। परन्तु इस असंविदिति लोक में चित्सत्ता और स्फूर्ति की स्वभावत न होने से वह शून्य एवं आकार रहित ही सिद्ध होता है।१६। यदि कहें कि कार्य-कारण भाव से इसकी अन्य सत्ता होगी, तो उसका यहाँ कहना ही क्या ? सर्गादि में प्रलीन हुए आकाश से अनन्त विश्व की उत्पत्ति क्या और किस प्रकार हो सकती है ?।१७। आकाश में जो भूत भुवन आदि उत्पन्न हुई दिखाई देते हैं,वह सर्ग आकार में आकाश की ही उस प्रकार की प्रतीति होती है इसलिये द्वैत अद्वैत की कल्पना भी कठिन हैं।१८। वह जैसा था, वैसा ही रहता है, उसमें कभी किसी प्रकार के विकार की सम्प्राप्ति नहीं होती। जिस प्रकार स्वप्न में अपने रूप को छोड़े बिनाही चिदाकाश स्वप्न-वस्तु का विवर्ताधिष्ठान है, उसी प्रकार वह अचल के समान ही है अर्थात् उसमें कारणतया या विकार कुछ भी नहींहै।१९। चित् संकल्प में जिस प्रकार की कल्पना करता हुआ पर्वत-लीला से उदय को प्राप्त होता है,वह असार ही है। यथार्थमें तो न वह आकाश है और न पर्वत ही है, उसी प्रकार ब्रह्म में विश्व की स्थिति है।२०।

काष्ठयन्मौनमास्थाय रटन्तोऽपि महाधियः।
इह व्यवहरन्त्येते बुधा दारुनरा इव ॥२१
यथा वारिणि वर्तन्ते तरङ्गावर्तवृत्तयः।
अनन्यः परिवर्तन्ते यथा ब्रह्मणि सृष्टयः ॥२२
यथा वायौ परिस्पन्दा यथा व्योमनि शून्यता।
अनन्याश्चाऽप्यमूर्ताश्च तथा ब्रह्मणि सृष्टयः ॥२३
यथा सङ्कल्पनगरं शून्यमेव पुरः स्थितम्।
साकारमप्यनाकारं ब्रह्मणोदं तथा जगत् ॥२४
चिरानुभूतमप्यर्थकार्यपोदं जगद्त्रयम्।
शून्यमेव निराकारं सङ्कल्पनगरं यथा ॥२५

काष्ठ के समान मौन में स्थित एवं रटते हुए भी ये महान् बुद्धि वाले जीवन्मुक्त पुरुष कठपुतली के समान व्यवहार करने से जान पड़ते हैं ।२१। जैसे जल में तरङ्ग और आवर्त्त आदि वृत्तियाँ जल से अभिन्न ही है, वैसे ही ब्रह्म में सृष्टियाँ भी अभिन्न हैं ।२२। जैसे वायु से अभिन्न स्पन्द की स्थिति है और जैसे आकाशसे अनन्य अमूर्त्त शून्यता है, वैसे ही ब्रह्म से अभिन्न वे सब अमूर्त्त सृष्टियाँ हैं ।२३। जिसप्रकार निराकार संकल्पनगर भी समक्ष स्थित रहता है, वह साकार प्रतीत होने पर भी निराकार है, उसी प्रकार ब्रह्म में विद्यमान यह जगत् भी आकार-रहित होने पर भी सामने स्थित है ।२४। यह त्रिलोकी चिर-काल में अनुभव में क्यों न आ रही हो, और यह अर्थयुक्त क्रिया की करने वाली भी क्यों न हो, तो भी जैसे स्वप्ननगर निराकार और शून्य है वैसे ही यह भी आकार-रहित और शून्य ही है ।२५।

यदेव चित्तसङ्कल्पस्तदेव नगरं यथा ।
तदाऽ तथाऽयं ब्रह्माच्छं तदेव जगदुच्यते ॥२६
चिरं नित्यानुभूतोऽपि जगदर्थो न किंचन ।
विद्यते पुरुषस्येह स्वप्ने स्वमरणं यथा ॥२७
स्वप्ने पुंसा मृतेनाऽपि स्वदाहो दृश्यते यथा ।
असदेव सदाभास प्रगदृष्टं परे तथा ॥२८
जगत्ता चाऽजगत्ताच परस्यैवाऽमलं वपुः ।
पराभिधानं च परं न सत्परमार्थतः ॥२९
इत्थमस्तु यदि वाऽन्यथाऽस्तुवा ।
मैव भूद्भवतु कोऽत्र सम्भ्रमः ।
मुञ्च फल्गुनि फले फलग्रहं
बुद्धवानसि कुतः परिश्रमैः ॥३०

संकल्पनगर के व्यवहार में चित्त का संकल्प हो उस नगर के रूप में है । उसी प्रकार यह निर्मल ब्रह्म ही दिखाई पड़ने वाला जगत् है । वही जगत् कहा जाता है । चिरकाल से नित्यप्रति अनुभव में आता

हुआ यह जगद्रूपी पदार्थ उसी प्रकार कुछ नहीं है जिस प्रकार कि स्वप्न में कोई पुरुष अपने मरण का अनुभव करके भी मरता नहीं है ।२७। जैसे स्वप्न में मरण को प्राप्त हुआ पुरुष अपना दाह संस्कार प्रत्यक्ष देखता है, तो भी वह मिथ्या है, वैसे ही ब्रह्म में दृश्यमान जगत् सत्य के समान भासित होने पर भी असत्य है ।२८। जगत्ता और अजगत्ता (असंसारता) ब्रह्म के ही मन-रहित देह है जो रज्जु आदि के सर्पादि संज्ञक न हो सकने के समान ही परमार्थतः असत् है ।२९। हे रघुनन्दन ! सिद्ध-लोकों के भोगादि का जो फल मैंने कहा वह कल्पना-मात्र हो, चाहे अन्य मुनियों द्वारा कहा गया फल अन्य प्रकार का हो, चाहे न हो, तो भी आप जीवन्मुक्त का उनके विषय में क्या संभ्रम हो सकता है ? हे वत्स ! आप सिद्धि आदि विषयक तुच्छ फल की इच्छा मत करो । ब्रह्मत्व को आपने जान लिया है, इसलिए केवल मायारूपी सिद्ध लोकों के ऐश्वर्य-ज्ञान के लिए व्यर्थ परिश्रम करने से कोई लाभ नहीं है ।३०।

---

## १२०—ब्रह्म ही संकल्पमय त्रैलोक्य है

चित्वाद्ब्रह्मा खमेवाऽहमिति वेत्तीव यत्स्वयम् ।
तदैव परमेष्ठित्वं तस्योदमिदं जगत् ॥१
एवं स्थिते न च ब्रह्मा न च जातं जगत्स्थितम् ।
स्थितं यथास्थितमजं परं ब्रह्मैव पूर्ववत् ॥२
संवित्तौ तु जगद्रूपं भासतेऽप्येवमेवतत् ।
मृगतृष्णेव मिथ्यैव दृष्यमानमपि त्वसत् ॥३
अतः प्रभति शून्येयं भ्रान्तिरभ्युदिता न वा ।
कुतःकेव किल भ्रान्तिर्ब्रह्मैव तदनामयम् ॥४
जगद्ब्रह्मजलवर्तो द्वित्वैकत्वेकिलाऽत्र के ।
क्वाऽवर्तपयसोर्द्वित्वं द्वित्वात्क्व चैकता ॥५

तद्ब्रह्म घनमाशान्तं चित्वाच्चेतत्यहं विदत् ।
निजं शून्यत्वमन्तस्थं व्योमैव विततान्तरम् ॥६
पवनः स्पन्दनमिव हुताशन इवोष्णताम् ।
स्वशैत्यमिव पूर्णेन्दुः सत्तामर्थ इवाऽऽत्मनः ॥७

वसिष्ठजी बोले—हे राम ! जो पुरुष, ब्रह्माकाश चित्त होने के कारण अपने को अहंकार समष्टि स्वरूप हिरण्यगर्भ जानता है उसका वैसा ज्ञान ही परमेष्ठि स्वरूपत्व अथवा हिरण्यगर्भत्व है, उनका उदर ही यह त्रैलोक्य है ।१। इस प्रकार न ब्रह्म ही उत्पन्न हुआ और न यह दृष्ट जगत् ही । परब्रह्म अज ही यथा-पूर्व अवस्थित है ।२। संवित में भासित जगद्रूप ही सत् है वह मृगतृष्णा के समान मिथ्या एवं दिखाई देता हुआ भी असत् ही है ।३। आरम्भ से शून्य तक भ्रान्ति का ही अभ्युदय हुआ है अथवा वह सभी नहीं हुआ । यह भ्रांति क्याहै ? कहाँ से है ? यह जगत् निश्चय ही अनामय ब्रह्म है ।४। जगद्रूप ब्रह्म जल से आवर्त है इसमें एकत्व और द्वित्व—कौन—सा है ? आवर्त्त और जल में कहीं भेद है क्या ? जब भेद ही नही हैं तत्व एकत्व भी कहाँ से आया? क्योंकि एकत्व की सिद्धि भी द्वित्व पर आधारित है ।५। वह चिद्घन शान्त ब्रह्म चित्त होने से 'अहम् के द्वारा अहंकार समष्टि रूपत्व को उसी प्रकार जानता है, जिस प्रकार कि विस्तृत आकाश अपनी आन्तरिक शून्यता को जानता है ।६। जैसे वायु को अपने स्पन्दनशील गुरुका ज्ञान है, जैसे अग्नि को अपने उष्ण स्वभाव की जानकारी है जैसे पूर्ण चन्द्र अपनी शीतलता से परिचित है, वैसे ही ब्रह्म अपनी सत्ता के अर्थ से पूर्ण परिचित है ।७।

एतद्ब्रह्मन्कदा नाम तन्न चेतितवन्मुने ।
निरावृतमनाद्यन्तं किमिदानी प्रचेतति ॥८
एवमेतत्सदैवतदमाद्यपि चेतति ।
नह्य नादेरजस्याऽस्य काऽप्यपेक्षा स्वसंविदा ॥९

सर्गासर्गनभोरूपं ब्रह्म सर्वत्र सर्वदा ।
न कदाचिदिदं नेदं ज्ञातं नेदंचं किंचन ॥१०
पवनस्पन्दनं चन्द्रशैत्यं शून्यत्वमम्बरम् ।
ब्रह्माहंत्वमनन्यात्म न कदाचिन्न चेतति ॥११
सर्वदैवेदृशी सता न काचिदनीदृशी ।
जगद्यस्मादनाद्यन्तं ब्रह्मात्मैव निरामयम् ॥१२
केवलं त्वमबुद्धबाच्छब्दश्रवणवेधितः ।
अद्वये ब्रह्मबोधेऽस्मिन्द्वितामभ्युपगच्छसि ॥१३
न कश्चित्किंचिदेवेह न कदाचिन्न चेतति ।
न कश्चिच्च तदन्यात्मा न कदाचिच्च चेतति ॥१४
इदं त्रिभुवनाभासमीदृशं भाति सर्वदा ।
शान्तं राम समं ब्रह्म नेह नानाऽस्ति किंचन ॥१५
न कदाचन जायन्ते नभसः पादपाद्रयः ।
ब्रह्मणश्च जगन्तीति मत्वा शान्ति परां व्रज ॥१६
उपदेश्योपदेशार्थं सदेहावसरेऽल्पधीः ।
यावन्न बुद्धस्तावत्त्वं भेदमभ्युपगच्छसि ॥१७
बोध्यस्य तु विबुद्धस्य न शास्त्रादि न शब्दधी ।
न भेदबुद्धिर्नो भेदः किमप्येष प्रजापतेः ॥१८

श्रीराम बोले–हे ब्रह्मन् ! हे मुने ! इसे अपने अहम् आदिका ज्ञान कब नहीं हुआ ? क्योंकि यह तो सदा आदि-अन्त रहित तथा आवरण हीन है, उसे सृष्टि काल से चेतता हुआ आपने कैसा कहा है ? ।४। वसिष्ठजी बोले–यह ठीक है कि ब्रह्म सदैव अहमादि अहंकारसमष्टि से बोध को प्राप्त होता है,क्योंकि अनादि एवं जन्म रहित उस,चिन्मात्र को किसी अन्य की अपेक्षा नहीं है ।९। सर्ग असर्ग एवं नभ स्वरूप ब्रह्म सदैव सर्वत्र विद्यमान रहता है, यह भ्रम-पूर्ण दृष्टि से कभी भी नहीं जाना जा सकता और ज्ञान-दृष्टि से देखने पर किंचित भी नहीं है।१०। जैसे यायु में स्पन्दन, चन्द्रमा में शीतलता, आकाश में शून्यता अभिन्न

रूप से है, वैसे ही ब्रह्म में अहंकारादिजगद्रूपात अभिन्न रूप से है।११। क्योंकि आदि, अन्त से रहित यह जगत्–विकारशून्य एवं ब्रह्मरूप है अतः सर्वदा इसकी ऐसी ही सत्ता है।१२। यद्यपि इस अद्वितीय ब्रह्मबोध की प्राप्ति आपको हो चुकी है, तो भी आप अज्ञान से मेरे उपदेश के सुनने में आसक्ति वाले होकर मिली हुई दृष्टि से द्वैत को मानते हो, तत्व-दृष्टि से नहीं। मिश्रित दृष्टि में सर्वात्मक ब्रह्म के अन्तर्गत जो कोई जीव कुछ चेतता है वह उस जीव से अभिन्न ब्रह्म ही है। इस उसीके रूप से सब कुछ की प्रतीति है। किन्तु निर्विशेष ब्रह्म से कुछ भी नहीं चेतता क्योंकि उससे भिन्न रूप वाला अन्य कोई नहीं है १३-१४। हे राम ! बद्ध दृष्टि से यह ब्रह्म त्रैलोक्य जैसेही सदा प्रतीत होता, परन्तु मुक्त दृष्टि से वह परम शान्त है। उस ब्रह्म के अतिरिक्त कहीं कुछ नहीं हैं।१५। नभसे वृक्ष और पर्वत आदि उत्पन्न नहीं हो सकते, वैसे ही ब्रह्म से जगत् भी उत्पन्न नहीं होते, यह समझ कर आप परम शान्त हो जाइए।१६। यदि सन्देह उपस्थित हो तो उपदेश के हेतु न्यून बुद्धि वाला बनकर (अर्थात् जिज्ञासु भाव से) जब तक पूर्ण ज्ञान की प्राप्ति न हो, तब तक भेद मानों तो कोई हानि भी नहीं है।१७। बोध के प्राप्त होने पर न शास्त्र की आवश्यकता है न शब्द ज्ञान की प्रजापति की यह भेद बुद्धि भी आप में नहीं होगी।१८।

बुद्धमेतत्मया ब्रह्मन्प्रकृतं तदुदाहर।
वचो मदवबोधार्थ यदुदाहृतवानसि ॥१९
किं तस्मिश्चेतितेऽहंत्वे पदे सपद्यते परे।
बुद्धवानसि शश्रूषुर्नाहं तृप्तिमुपैमि हि ॥२०
अहंत्वे सत्ययैतस्मिन्व्योमसत्ता प्रवर्तते।
दिक्सत्ता कालसत्ता च भेदसत्ताऽप्युदेति ॥२१
यदा किलेहाऽहमिति तदा नाऽत्राऽपमित्यपि।
भामीन्यदेदि नाना खे ष्वात्पैव दैतपक्रमम् ॥२२

व्योमात्मिकानामेतासां सत्तानामभिधानधीः।
भविष्यत्युत्तरं कालं तदा त्वाकाशमेव तत् ॥२३
एतस्मिन्परिसंपन्ने दिक्कालकलनात्मनि।
अहंभावे निराकारे व्योमतन्मात्रवेदिनि ॥२४
इदमाभाति भरूपं भेदनं दृश्यनामयत्।
भून्वा ब्रह्मैव निर्बाधमब्रह्मेव विराजते ॥२५
व्योमैव जीवकलनामिव भावयित्वा।
व्योम्न्येव पश्यति निराबरणे विसारि।
दृश्यं स्वरूपमपि चाऽन्यनिवाऽऽत्मवित्त्वात् ॥२६

राम बोले-हे ब्रह्मन् ! मैं अपने प्रश्नों का निराकरण आपके द्वारा प्राप्त कर चुका हूँ। अब आपके मेरे बोध के लिए सुझाए हुए समष्टि अहंकार आदि का निरूपण करिए ।१६। उस परमपद में अहंकार चेतित होता है, तब क्या होताहै ? आप सर्वज्ञ होनेके कारण सब कुछ के ज्ञाता हैं। आपके उपदेश सुनने से अभी मैं तृप्त नहीं हो रहा हूँ । वसिष्ठजी बोले–हे राम ! अहंकार के स्फुरण पर आकाश, दिशा, काल और विविध परिच्छेद का अभ्यास हुआ करता है।२१।आत्माजब देह आदि में अहम् का आरोप करता है तब यह शून्य स्थल में अपने न होने को मान लेता है, वही देर से उत्पन्न परिच्छेद है। इस प्रकार अपना आत्मा ही विभिन्न परिच्छेदों के क्रम से द्वैत रूपत्व से आकाश में उदय को प्राप्त होता है ।२२। इसके पश्चात् व्योमात्मक पदार्थ-भेद आदि सत्ताओं का और भविष्य आदि काल वाचक शब्दों का अभ्यास होता है, वह सब चिदाकाश ही है ।२३। इस प्रकार परमपद में दिशा काल आदि कल्पनाओं के सिद्ध होने पर दिखाई पड़ते इस जगत् की प्रतीति होती है, उसमें अहं भाव के कारण, आवरणभाव से अकृतिम चित् की अभिव्यक्ति द्वारा जगदाकार रूप से निराकार ब्रह्म की विराजता है ।२४-२५। शान्त, अजन्मा एक आनन्द ब्रह्म ही जीव-भाव

की कल्पना से अनावर्त चिदाकाश में, जब तक आत्मज्ञान द्वारा तत्व का बोध नहीं कर लेता, तब तक उस विस्तृत दृश्य को देखता है ।२६।

---

## १२१–गुरु शिष्य संवाद

यथा यत्पृष्टवान त्वं मामरिनिषूदन ।
शिष्येणैव सत्ता पूर्वमहं पृष्टो गुरुस्त्वया ॥१
पुरा कल्पे हि कस्मिश्चित्तत्वमत्मादिकात्मिका ।
आसीदियं चित्प्रतिभा गुरुशिष्यात्मना वने ॥२
गुरुस्तत्राऽहमभवं किष्यस्त्वमभवस्तदा ।
पृष्ट्वान्मां त्वमग्रस्थ इदमुद्दामधीरधीः ॥३
सर्वस्य भगवाँच्छिन्धि ममममतिसशयम् ।
किं नश्यति महाकल्पे किं वस्तु न विनश्यति ॥४
पुत्र शेषशेषेण दृश्यमाशु विनश्यति ।
यथा तथा स्वप्नपुरं सौषुप्तीं स्थितिमीयुषः ॥५

वसिष्ठ जी बोले-हे रिपुसूदन! जो प्रश्न आज आपने किया है, वह पूर्वजन्म में भी किया था । उस समय मैं गुरु था और आप शिष्य थे ।१। पूर्व कल्पकी वात है, उस समय भी आपको वैराग्य उत्पन्न होगया था, तब आप मेरे पास वनमें आकर प्रश्न करने लगे थे । अबके समान ही चित्प्रतिभा रूपी यह गुरु-शिष्य वार्ता उस समय भी हुई थी ।२। उस समय मुझ गुरु से शिष्य रूप में मेरे सामने बैठे हुए आपने उदार बुद्धि होते हुए भी अज्ञानी के समान यह प्रश्न किया था ।३। शिष्य ने कहा–हे भगवान् ! सम्पूर्ण लोक के विषय में मेरा जो यह संशय है, उसका निवारण कीजिए । महाकल्प की प्राप्ति पर कौनसी वस्तु नाश को प्राप्त होती है और कौन-सी नष्ट नहीं होती ? ।४। गुरु बोले हे पुत्र ! जैसे सुषुप्ति अवस्था से जागने पर स्वप्ननगर का विनाश हो

जाता है, वैसे ही यस दृश्यमान जगत् प्रलयकाल की प्राप्ति पर नष्टहो जाता है।५।

निर्विशेषेण नश्यन्ति भुवः शैला दिशो दश।
क्रिया कालः क्रमश्चैव न किंचिदवशिष्यते ॥६
नश्यन्ति सर्वभूतानि व्योमाऽपि परिणश्यति।
स सर्वं जगदाभासमुपलब्धुरसंभवात् ॥७
ब्रह्मविष्णवन्द्रपुरुद्राद्या ये हि कारणकारणम्।
तेषामप्यतिकल्पान्ते नामाऽपीह न विद्यते ॥८
शिष्यते हि चिदाकाशमव्यवस्याऽनुमीयते।
तत्कालशेषताऽनेन सर्गानुभवहेतुना ॥९
नाऽसतो विद्यते भावो नाऽभावो विद्यते सतः।
इदं तत्कथमाभागि विद्यमानं क्व गच्छतिः ॥१०

उस समय सम्पूर्ण पृथिवीः पर्वत, दशों दिशा, क्रिया, काल सभी कुछ तो नष्ट हो जाता है, शेष बचता ही नहीं।६। सभी भूत नाश को प्राप्त हो जाते हैं सब लोकों के आभास के साथ आकाश भी अव्याकृत में लीन हो जाता है। भोग्य की स्थिति भोक्ताके अधीन होने से प्रलय-काल में भोक्ता रहना ही असम्भव है।७। ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र, रुद्र आदि कारणों के कारण भी हैं, उनकी महा कल्पान्त में एवं विज्ञानोत्पन्न प्राकृतिक लय में स्थिति ही नहीं रहती, तो वे भोग्य वस्तु के भोक्ता भी कैसे रह सकते हैं ?।८। अब अविनाशी चिद्वस्तु का विवर्त्त नष्ट हो जाता है, तब चिदाकाश के ही अवशिष्ट रहने का आभास होता है क्योंकि स्वयं में अध्यस्त जगत् के अनुभव में जो कारणभूत चिदात्मा है। उसी से सर्व प्रपंच रहित अवशिष्ट प्रलयकाल की सिद्धि होती है। यदि प्रलय में उसका भी नष्ट होना मान लें तो साक्षि रहित प्रलय की सिद्धि नहीं।९। शिष्य ने शंका की कि जब असत् पदार्थ का अस्तित्व नहीं सत् पदार्थ का अभाव नहीं, तब यह विद्यमान जगत् कहां चला जाता है।१०।

न विनश्यति एवेदं ततः पुत्र न विद्यते ।
नाऽसतो विद्यते भावो नाऽभावो विद्यते सतः ॥११
यत्तु वस्तुत एवाऽस्ति न कदाचन किंचन ।
तत्भावात्म तद्भावः कथ नाम विनश्यति ॥१२
क्व स्थित मृगतृष्णाम्बु क्व स्थिरो द्वीन्दुविभ्रमः ।
क्व स्थिरा केशदृग्व्योम्नि क्व भ्रान्त्यनभवः स्थिरः ॥१३
सर्वं दृश्यमिदं पुत्र भ्रान्तिमात्रमसन्मयम् ।
स्वप्ने पुरमिवाऽऽभाति कथमेतन्न शाम्यति ॥१४
शाम्यतीदमशेषेण तथा सर्वत्र सर्वदा ।
यथा जाग्रद्विधो स्वप्नः स्वप्ने वा जागरो यथा ॥१५

गुरु बोले—हे पुत्र ! प्रत्यक्ष रूप में सावयव पदार्थ नष्ट होते देखे जाते हैं, इससे जगत् का नष्ट होना सिद्ध है । इसलिए असत् की सत्ता नहीं रहती और सत् का अभाव नहीं होता ।११। यथार्थ से जो कभी अभावात्मक नहीं है उस सत् का भाव अस्तित्वहीन किस प्रकार हो सकता है ।१२। मृग तृष्णा का जल कहाँ है ? आकाश में कहीं दूसरे चन्द्रमा की स्थिति है ? आकाश में दिखाई देने वाले केशों के गोला कहाँ है? भ्रान्ति का अनुभव नहीं टिक सकता है ? हे वत्स! यह सम्पूर्ण दृश्य भ्रान्ति रूप होने से असत्य ही है । स्वप्न में दिखाई पड़ने वाले नगर के समान यह भासित है तो नाशको प्राप्त क्यों नहीं होगा । जो असत् है उसके नष्ट होने से आश्चर्य ही कैसा ? ।१३-१४। यह उसी प्रकार नाश को प्राप्त हो जाता है, जिस प्रकार जाग्रति में स्वप्न या स्वप्नावस्था में जाग्रति का अभाव हो जाता है ।१५।

यथा स्वप्नपुरं शान्तं न जाने क्वाऽऽशु गच्छति ।
शान्तं तथा जगद्दृश्यं जाने क्वाऽऽशु गच्छति ॥१६
द्विमिदं भाति भगवन्न विभाति च किं पुनः ।
कस्येदं वस्तुनो रूपं चिद्व्योम्नो विततात्कृते ॥१७

चिदाकाशमिदं पुत्रस्वच्छं कचकचायते ।
यन्नाम तज्जगभ्द्राति जगदन्नजगदन्यन्न विद्यते ॥१८
अस्यैतद्वस्तुनो रूपं चिद्व्योम्नो विततावृतेः ।
रूपमत्यजदेवाऽच्छं यदित्थमव बासते ॥१९
कचनाकचनं सर्गक्षयात्मास्य निजं वपुः ।
व्योमात्म शुक्लकृष्णं स्याद्यथाऽवयविनो वपुः ॥२०

जैसे जागने पर स्वप्न न जाने तुरन्त ही कहाँ चला जाता है, वैसे ही बोध-बाधा को प्राप्त हुआ जगत भी न जाने कहाँ जाकर अदृश्य हो जाता है ।१६। शिष्य ने कहा हे भगवन् ! यह दिखाई पड़ता हुआ विश्व बोध की प्राप्ति पर अदृश्य कैसे हो जाता है। यह कौन-से विस्तृत चिदाकाश का वस्तु स्वरूप है ? ।१७। गुरु बोले, हे पुत्र ! जैसे चमक-दमक वाली सीप भ्रान्ति से कभी चाँदी जैसी दिखाई दे जाय, वैसे ही जगत चिदाकाश का अत्यन्त स्फुरण होने के अतिरिक्त कुछ भी नहीं हैं ।१८। यह विश्व इस विस्तृत चिदाकाश वस्तु का स्वरूप है। वह चिदाकाश अपने स्वच्छ रूप में स्थित रहता हुआ जगत रूप से भासित है ।१९। अवयव भेद अवयवी के देहों में जैसे विभिन्नता की प्रतीति होती है, वैसे ही सृष्टि और प्रलय इस व्योमात्म के लक्षण ही हैं ।२०।

यथाऽयं त्वं सितोदान्तरेक एवाऽऽदितः कचैः ।
तथा ब्रह्मैवमच्छात्म सर्गे सर्गक्षयेऽक्षयम् ॥२१
यथा स्वप्ने सुषुप्ते च निद्रीकैवाऽक्षयाऽनिशम् ।
सर्गेऽस्मिन्प्रलये चैव ब्रह्मैकं चितिवरव्ययम् ॥२२
यथा स्वप्ने जगद्द्रष्टुः शान्तं शाम्यत्यशेषतः ।
तद्वदस्मज्जगदिदं शान्तं शाम्यत्यशेयतः ॥२३
तदन्यत्राऽस्ति खे खाख्यं तथेत्यङ्ग न विद्महे ।
तशङ्कथं परखे त्वेतदस्मच्चिद्व्योनि संभवात् ॥२४

यथेहाऽस्मच्चिदाकाशकचनं सर्गसंक्षये ।
तथाऽन्यत्संविदाकाशं नैवमित्यत्र का प्रमा ॥२५

वत्स ! स्वच्छ जल वाले सरोवर में प्रविष्ट होकर अब तुम अपनी परछाईं देखते हो, उसको भाव और अभावरूपी भेद होने पर भी तुम और वह एक ही, वैसे ही ब्रह्म अपने सर्ग और प्रलय रूपी भेद से भी अक्षय और अभेद ही है ।२१। जैसे स्वप्न अथवा सुषुप्ति दोनों अवस्थाओं में एक अक्षय निद्रा ही रहती है, वैसे ही सर्ग या प्रलय दोनों में चित्त रूप अव्यय ब्रह्म ही स्थित रहता है।२२। जिस प्रकार स्वप्न देखन वाले पुरुष का स्वप्न वाला संसार जागने पर अथवा निद्रा (सुषुप्ति) में दिखाई नहीं देता उसी प्रकार यह संसार भी ज्ञान उत्पन्न होने पर शान्त हो जाता ।२३। वाधित होने के कारण शून्य हुआ वह स्वप्नलोक अन्य स्थान पर भी वैसे ही रहता है इसका ज्ञान हमें बोध दृष्टि से नहीं है । जीवाकाश में वह अन्य पुरुषों के साथ रहेगा, यह शंका इसलिए निर्मूल है कि हमारा वासनामय लोक चिदाकाश में ही सम्भव है । यदि उसे बाधित न मानें तो वह अन्य चिदाकाश में नहीं जा सकता ।२४। जैसे बोध होने पर स्वर्ग का क्षय हो जाता है तब हमारा संविदाकाश स्फुरित होता है, वैसे ही बोध होने पर अन्य के संविदाकाश में शुद्ध चिदाकाश में स्फुरित न होने के विषय में क्या प्रमाण है ।२५।

एवं चेत्तद्यथा स्वप्ने द्रष्टुरन्यः दृश्यधीः ।
विद्यते तद्वदन्यत्र मन्येऽस्ति जगदादिधी ॥२६
एवमेतन्महाप्राज्ञ स्वरूप तु न तज्जगत् ।
चिति भाति स्वरूपंतत्स्तद्वदे व न भाति च ।२७
न भाति न च तत्किंचिन्न च तत्किंचिदेव सत् ।
तच्चिदाकाशकंचनं के तत्र सदसदृशौ ॥२८
विद्यते तद्धि सर्वत्र सर्व सर्वेण सर्वदा ।
न विद्यते च तत्किंचित्सर्वं सर्वत्र सर्वदा ॥२९

तत्त सत्सर्वदा सर्वमसच्चाऽसदिवाऽखिलम् ।
तन्मयं तच्चिदाकाशं न नाशि न च नाशि तत् ॥३०

शिष्य ने कहा—हे गुरुदेव ! यदि हमारी संविद् विषयक सृष्टि अन्य की सृष्टि में भासित नहीं होती तो स्वप्न देखने वाले से भिन्न अर्थात् जागे हुए पुरुष की दृश्य बुद्धि से युक्त रहने वाले के समान ही प्रलयकाल में भी अन्य पुरुष में संसारादि दृश्य बुद्धि का होना मैं समझता हूँ ।२६। गुरु बोले—हे महाप्राज्ञ ! तुम ठीक कहते हो इसलिए प्रलय में ही ऐन्दव जगतों के सद्भाव का ब्रह्मा का दर्शन होने विषयक चर्चा हमने की थी । यदि जगत् चित्तका स्वरूप होती तो विशिष्ट नहीं होता । परन्तु जगत् चित्त का स्वप्न न होकर चित्त में अध्यस्त होने से देखने वाले को दिखाई देता है, किन्तु दूसरों को वैसा दिखाई नहीं देता । इसलिए उन पुरुषों के अनुसार ही स्वरूप व्यवस्थित होता है । ।२७। सबको समान अनुभूति न होने के कारण न वह तुच्छ है, न सत ही है, अपितु उन-उन प्राणियों के चिदाकाश का स्फुरणमात्र ही है,तब उसके प्रति सत् या असत् दृष्टि का प्रश्न ही कैसा ? ।२८। यदि उसे उसे चिदाकाश के रूप से वैसा माने तो उस अवस्था में सम्पूर्ण विश्व सर्वत्र है, किन्तु स्वरूप से वह कुछ भी नहीं है, उनकी सत्ता कभी कहीं है ।२९। वह ब्रह्म सत्त और असत् स्वरूप है, इसलिए यह विश्व भी सत-असत स्वरूप है तथा इस चिदाकाश के नाशवान न होने के कारण यह जगत भी नाश को प्राप्त नहीं होता ।३०।

यन्नाम सच्चिदाकाशं सर्गप्रलयरूपि तत् ।
तद्दु:खायाऽपरिज्ञात परिज्ञातं पर:शम: ॥३१
विद्यते सर्वथैवेद सर्व सर्वत्र सर्वदा ।
न विद्यते सर्वथा च सर्व सर्वत्र सर्वदा ॥३२
एष देवो घट: शैल पट: स्थोटस्तटो वट: ।
तृणमग्नि: स्थावरं च जंगमं सर्वमेव च ॥३३

अस्ति नास्ति च शून्यं च क्रिया कालो नभो मही ।
भावाभावौ भवो भूतिर्नाशाः ाशाः शुभाशुभाः ॥३४
तन्नास्त्येव न यन्नाम नित्यमेकस्तथा वहिः ।
आदिमध्यमथाऽन्तं कालत्रितयमेव च ॥३५

वही सत् चिदाकाश सर्ग प्रलय रूप होता है, उसका ज्ञान न होना ही दुःख का कारण है और ज्ञान होने पर तो दुःख का शमन हो ही जाता है ।३१। अपने-अपने ज्ञान के अनुसार ही यह चिदाकाश सत् और असत् है । ज्ञानी की दृष्टि में सदा सर्वत्र विद्यमान और अज्ञानी की दृष्टि में अविद्यमान रहता है ।३२। घट शैल, वस्त्र, शब्द, तट वट, तृण अग्नि, स्थावर, जङ्गम आदि सब कुछ यही है, विद्यमान अविद्यमान शून्य, क्रिया, काल, गगन, पृथिवी अभाव, जन्म विभूति, विनाश, तथा शुभाशुभ यही सब कुछ है ।३३-३४। जिस वस्तु का आदि मध्य और अन्त तीनों कालों में नित्य एक ही चिदाकाश उसी प्रकार का रूप धारण न करे तो वह बस्तु है ही नहीं ।३५।

सर्वं सर्वेण सर्वत्र सर्वदैवाऽत्र विद्यते ।
सर्वं सर्वेण सर्वत्र सर्वदाऽत्र न विद्यते ॥३६
यदैवं राम सर्वात्म सवमेवाऽस्ति सर्वदा ।
ब्रह्मात्मत्वात्स्वप्नसवित्पुरन्यायेन वै तदा ॥३७
तृण कर्तृ तृणं भोक्तृ ब्रह्मात्मत्वात्तृण विभुः ।
घटः कर्ता घटो भोक्ता घटः सर्वेश्वरेश्वरः ॥३८
पटः कर्ता पटो भोक्ता पटः सर्वेश्वरेश्वरः ।
दृशिः कर्त्ता दृशिर्भोक्ता दृशिः सर्वेश्वरेश्वरः ॥३९
गिरिः कर्ता गिरिभोक्ता गिरिः सर्वेश्वरेश्वरः ।
नरः कर्ता नरो भोक्ता नरः सर्वेश्वरेश्वरः ॥४०

जो ज्ञानीजन है उनके विचार में जो कुछ है वह सभी, सर्वत्र सदैव इसमें है और अज्ञानियों के विचारमें सब प्रकार सर्वत्र या सदैव कुछ भी इसमें नहीं है ।३६। हे राम ! जब इस प्रकार ब्रह्मात्मक

होने के कारण स्वप्न में अद्भुत पुरी के समान सभी कुछ सर्वदा सर्वात्मक है तब ब्रह्म स्वरूप होने के कारण तृण कर्त्ता भोक्ता एवं विभु है। घट भी कर्त्ता, भोक्ता और सब ईश्वरों का ईश्वर है।३७-३८। उसी प्रकार पट अर्थात् वस्त्र कर्त्ता भोक्ता सर्वेश्वर हैं। द्रष्टा भी कर्त्ता भोक्ता और सबों का ईश्वर है। पर्वत कर्त्ता है, पर्वत भोक्ता है, पर्वत सब ईश्वरों का ईश्वर भी है।३९-४०।

प्रत्येकं सर्ववस्तुतां कर्ता भोक्ता परात्पर।
अनादिनिधिनो धाता सर्वं ब्रह्मात्मकं यतः ॥४१
तृणकुम्भादयस्त्वेते स्वया विभुतया विभुः।
एवंरूपा स्थिता रूपं यद्विभातः क्षयोदवौ ॥४२
वाह्योऽर्थोस्ति स एवेह कर्ता भोक्ता तथाविधः।
विज्ञानमात्रमेवाऽस्ति कर्तृ भोक्तृ तथा बिदाम ॥४३
न कश्चिच्चैव कर्तेह न च भोक्ता तथा विदाम।
कश्चिदीश्वर एवेहकर्ता भोक्ता तथा विदाम् ॥४४
सर्वमेव पदे तस्मिन्संभत्युत्तमोत्तमे।
विधयः प्रति षेधाश्च के ते सन्ति न सन्ति के ॥४५

इस प्रकार जितनी वस्तुयें हैं, उनमें प्रत्येक ही कर्त्ता भोक्ता और उत्तरोत्तर श्रेष्ठ है। (अर्थात् प्रत्येक वस्तु की अपनी-अपनी बिशेषता है) तथा आदि, अविनाशी एव धाता है, क्योंकि अभी कुछ ब्रह्मात्मक ही है।४१। यह तृण और कुम्भ आदि प्रत्यगात्मक रूप विभुता के कारण विभु ही हैं। जिस रूप में क्षय और प्रलव का भास होता है वह सब इस प्रकार के विभुत्व से ही विद्यमान है।४२। विज्ञान से भिन्न वाह्य अर्थ वाली बुद्धि से वही कर्त्ता, वही भोक्ता हैं, किन्तु विज्ञान मात्र के मतवालों की दृष्टि में विज्ञानमात्र ही कर्त्ता एवं भोक्ता है। शून्यबादी लोग कर्त्ता और भोक्ता दोनों को ही शून्य (अर्थात् कुछ नही) मानते हैं। कुछ लोगों के मत में ईश्वर ही कर्त्ता और भोक्ता है।४३-४४। उत्तमोत्तम सर्व शक्तिमान उस सर्वात्मक पद में सभी कुछ

सम्भव है। उस पद में उन-उन मतावलम्बियों द्वारा अङ्गीकार किए हुए विचित्र पदार्थ प्रक्रिया के साधनादि विषयों और परस्पर के प्रतिषेधों का होना पृथक्-पृथक् अविरोध रूप से सम्भव है।४५।

शुद्धे दृष्टैव चिद्व्योम दृश्यतामिव भासयात्
स्वमात्मानं जगदिति पश्येत्तिष्ठेनामयम् ॥४६
सर्वादृशा विधिनिषेधदृशश्च सर्वा
संकल्पवेदनविशेषशेसषपूर्वा:
सत्यात्मिका: सयतमेव न चैव सत्या।
रूपं यथानुभवमत्र यत: स्वरूपम् ॥४७
इति त्वया शिष्यतया मदन्तिका-
च्छ तंपुरा तेन न चाऽसि बुद्धवान्।
ततोऽनुभूयान्यजगदभावाद्भावा-
निहाद्यजातोऽसि तदेव पृच्छसि ॥४८
ज्ञानं सदेतदखिलं श्रुतमुत्तमं चि-
त्संसारदीर्घरजनीसितरश्मिविम्वम्।
जातस्त्वमभ्युदयवानमलैकबोध
उत्सार्य मोहमनुतिष्ठ यथागतं त्वम् ॥४९
तिष्ठंस्तदात्मनि परे विमलस्वभावे
सर्वात्मके तपति सर्वपदार्थ मुक्त:।
निर्वाणशान्तमतिरम्बरकोशकान्तो
धर्मेण राज्यमनुपालय तीर्णतृष्ण: ॥५०

वह चिद्व्योम अपने विशुद्धात्मा में विभिन्न वासनाओं के अनुसार दृश्य-भावना करता हुआ दृष्टा रूप अपनेको ही जगद्रूप में देखता और उन-उन उपाधियों में अवस्थित रहता है।४६। सभी दृश्व ओर परस्पर अद्भुत निषेध दृष्टियाँ, विभिन्न सकल्प, अनुभव वासनाओं आदि से युक्त होने से उन-उन व्यवहारों में उन-उन अर्थ क्रियाओं में समर्थ

होने के कारण सत्यात्मक हैं, किन्तु आत्म-दृष्टि से देखने पर असत्य है क्योंकि प्रत्यगात्मा निजानुभव के अनुकूल ही स्वरूप धारण करता है। ।४७। हे राम ! इस प्रकार पूर्वकाल में आपने दिव्य रूप में मुझ गुरु के मुख से निकले इन वचनों का श्रवण किया था फिर भी आपको बोध नहीं हो सका। उसी अज्ञान दोष से पुनर्जन्मरूपी यह जगत आपको प्राप्त हुआ है। इसलिए जो आपने पूर्व जन्म में पूछा था, वही आज पूछ रहे हैं ।४८। अब इस जन्म में भी आपने इस श्रेष्ठ परमार्थ ज्ञान को जो जगद्रूपी घोर रात्रि में अन्धकार को नष्ट करने वाले पूर्णचन्द्रके समान है, मुझसे पूर्णतया सुन लिया है। अब आप अपमे प्रजापालनादि वंश परम्परा के कार्य का मोह रहित रूप से निर्वाह कीजिए ।४९। आप सब दृश्य पदार्थोंसे मुक्त होकर सर्वत्र अपने यथार्थ, निर्मल आत्मा में स्थित होते हुए शान्त, निर्वाण रूप से आकाश कोश के समान तृष्णा रहित होकर अपने राज्य का धर्मपूर्वक पालन करिये ।५०।

---

## १२२—कथा के अन्त में महोत्सव वर्णन

इत्युक्तवत्यथ मुनौ नभसो ननाद
वर्षामृताभ्रमिव दुन्दुभिरामरो द्राक्।
शुक्लीकृताखिलककुब्बदना तुषार-
वर्षोपमा भुवि पपात च तुष्पबृष्टिः ॥१
किंजल्कजालदिबसान्तघनांगरागा
वातावधूतसितकेसरगौरहारा।
पुष्पोदरोत्थमृदुसीकरशीतलागा।
प्राप्ता स्वयं सुरपुरादिव पुण्यलक्ष्मीः ॥२
कल्पान्तकालपिम्पितशुष्कशाखा-
त्स्वर्गद्रुमात्पतितमाशु विडम्बयन्ती।

तारागण प्रथितभासमनल्पहासः
माशामुखप्रसृतभैरवमम्बरस्था ॥३
सा पुष्पवृष्टिरथ दुन्दुभिनादगर्ज-
त्किंजल्कपुञ्जजलदा शममाजगाम ।
आपूरिताखिलसभा हिमहारिपुष्प-
पूरेण कौतुकविकासकरी क्षणेन ॥४
तानि दिव्यानि पुष्पाखि यथास्थानमधः स्थिताः ।
वसिष्ठाय नमस्कृत्वा सभ्याः संशोकितां जहुः ॥५
अहो नु सुविशात्मा नः संसारबितताकुतेः ।
विश्रान्ताः स्मश्चिरं श्रान्ता शुद्धा मेघा इवाऽचले ॥६
कर्मणामवधिः पूर्णो दृष्टं सीमान्त आपदाम् ।
ज्ञातं ज्ञेयमशेषेण विश्रान्ताः स्मः परे पदे ॥७

श्री वाल्मीकिजी ने कहा-हे मुने ! वसिष्ठजी द्वारा इस प्रकार कहे जाने पर आकाश से वर्षाकारी मेघों की ध्वनि के समान दुन्दुभियाँ बजने लगी और हिम-वर्षा के समान पुष्प वर्षा होने लगी जिससे सभी दिशाएँ श्वेत हो गई।१।उस फूल वर्षाका लालरङ्ग केसर पुञ्जके समान अथवा सांध्यकालीन मेघों जैसा था। पुरुषों के भीतर से निकले हुए जलकणही उसके शीतल अङ्ग थे। वायु के द्वारा हिलते हुए श्वेत केसर ही मानो उसके मुक्ताहार थे। इस प्रकार ऐसा प्रतीत होता था कि पुण्यलक्ष्मी ही साक्षात् में सुरपुर से उतर आई हो।२। वह पुष्प वर्षा प्रलयरूपी बन्दरके द्वारा झकझोरी हुई शुष्क शाखा और स्वर्ग रूपीवृक्ष से पृथिवी पर पतित तारों का, जिन्हें गिरानेके लिए दिशाओं की ओर मुख करके भैरब झपटे, मन्द हास्य से मानों हँसी उड़ा रही थी।३। दुन्दुभि की ध्वनि से गर्जन करती हुई केसरपाशि ही जिसका मेघ था, ऐसी पुष्पवृष्टि ने हिम के समान श्वेत पुष्पों से सम्पूर्ण सभा परिपूर्ण कर दी थी, वह कुछ देर में ही शान्त हो गई।४। यथास्थान बैठे हुए

सभाजनों ने उन दिव्य पुष्पों की अंजलियाँ भर-भर कर वसिष्ठ जी को समर्पित कर नमस्कार किया, जिससे उनके सभी शोक नष्ट हो गये।५। तभी दशरथ महाराज ने विनय पूर्वक कहा—'हे भगवन् ! आपके उपदेश से संसार के दुर्गम पथ से भ्रान्त हुए हम परम पद में उसी प्रकार विश्राम को प्राप्त हो चुके हैं जिस प्रकार कि मेघ स्वच्छ पर्वतों पर विश्राम करते हैं ।६। आपकी कृपा से हमारे कर्त्तव्य कर्मों की अवधि पूर्ण हो चुकी और हमारे कष्टों की परम अवधि हम देख चुके हैं। अब हम ज्ञेय को भली प्रकार जानकर परमपद में स्थित हैं ।७।

ध्यानलब्धपरव्योमचिरानुभवनभ्रमैः ।
धारणाधारयिश्रान्त्या देहसन्त्यजनक्रमैः ॥८
संकल्पनवनिर्माणैः स्वप्नतृष्टजगज्ज्वरैः ।
शुक्तिरूप्बानुभवनैः स्वप्नात्ममृतिदर्शनैः ॥९
अनन्यैः पवनस्पन्दैरनन्यैः सलिलद्रवैः ।
इन्द्रजालपुरापूरैर्गन्धर्वनगरोत्करैः ॥१०
मायापूर्णपुराभोगैर्मृगतृष्णानदीरयैः ।
आययौ पवनस्पर्शैद्विचन्द्रानुभवोदयैः ॥११
मदभ्रन्शपुरस्पन्दैर्मुधा त्यवनिकम्पनैः ।
वालयक्षाद्यनुभवैः खकेशोण्ठ्रकदर्शनैः ॥१२
एवमादिभिरन्यैश्च दृष्टान्तैः स्वानुभूतिदैः ।
अहो न माजिता दृश्वदृष्टिर्भगवता मम ॥१३

ध्यानजन्य अन्य व्योम में विहारादि की चिरकालीन अनुभूति के क्रम से, धारण से सर्वाश्रम ब्रह्म में विश्राम करने से देहान्त के कर्मो से संकल्प वाले नव-निर्माण से, स्वप्न से परिलक्षित संस्कारों के ताप से शुक्ति रंजत अनुभव से स्वप्न में अपना मरण देखने से अनन्य पवन स्पन्दनों से, अभिन्न जल के द्रवों से, इन्द्रजालात्मक पुरियों की परिपूर्णता से, गन्धर्व नगरी से, माया से परिपूर्ण नगरों और मृग तृष्णा रूपी नदी के वेगों से, सर्गोतर काल की वेगवाले झंझा के झटकों से

द्विचन्द्रों के उदयानुभव से, मद से, नगरों के कम्पनों से, बालकों के यज्ञादि के अनुभवों से, केशोण्ड्रक के दर्शन से तथा स्वानुभूत अन्यान्य दृष्टान्तोंसे आपने मेरी दृश्य दृष्टि परिमार्जित कर दी है,इसे मैं अपना सौभाग्य ही मानता हूँ ।८-१३।

नष्टो मोहः पदं प्राप्तं त्वत्प्रसादान्मुनीश्वर ।
सपन्नोऽहमहं सत्ययत्यन्तमवदातधीः ॥१४
स्थितोऽस्मि गतसन्देहः स्वभावे ब्रह्मरूपिणि ।
निरावरणविज्ञानः करिष्ये वचनं तव ॥१५
स्मृत्वा स्मृत्वाऽमृतासेकसौख्यदं वचनं तव ।
अर्हितोऽपि च शान्तोऽपि हृष्यातीव मुहुर्मुहुः ॥१६
नैव मेऽद्य कृतेनाऽर्थो नाऽकृतेनेह कश्चन ।
यथास्थितोऽस्मि तिष्ठातिथैव विगताज्वरः ॥१७
उपायस्तु तथा तेन दृष्टिर्वाऽस्तीह कीदृशी ।
अहो नु वितता भूमिः कष्टमेतादृशी दशा ॥१८
न शत्रुर्न च मित्रं न क्षेत्रं दुर्जनो जनः ।
दुर्वोधिषा जगत्क्षुवधा शान्ता सर्वार्थसुन्दरी ॥१९
कथमेतां जनो वेत्ति विना भवदनुग्रहम् ।
विनैव सेतुं पोतं वा वालोऽब्धि लंघयेत्कथाम् ॥२०

श्रीराम बोले—हे मुनीश्वर ! आपके प्रसाद से मेरा मोह नष्ट हो गया और मैं परमपदको प्राप्त हो गयाहूँ । निर्मल बुद्धिसे सम्पन्न होकर साक्षात् मैं ब्रह्म ही हो गया हूँ ।१४। मेरे सभी सन्देह नष्ट हो चुके है और अपने स्वभावभूत ब्रह्म में स्थित होकर अज्ञान के पर्दा से रहितहो गया हूँ । अब आपके बारम्बार वचन स्मरण करता हुआ जो अमृत से सिंचन करने के समान सुखदायी थे, मैं अपमानित होने पर शांत रहता हुआ प्रसन्न के समान अवस्थित हूँ ।१६। आज मेरा यहाँ किसी कर्म या

अकर्म से प्रयोजन नहीं है, तो भी मैं सब सन्तापों से मुक्त हुआ पहिले के समान ही किसी दृष्टिसे देखा जाय जबकि यह संसार दशा कष्ट देने वाली है। अहो ! मुझे तो (उससे भिन्न) अधिक विस्तार वाली भूमि (अर्थात् सुखदायिनी भूमि) प्राप्त हो गई है।१८। न कोई हमारा शत्रु है न मित्र है न क्षेत्र है न दुर्जन अथवा सज्जन है। जब तक यह आत्म चित्त दुर्बोध रही, तब तक दुःखदायिनी थी, किन्तु अब बोध होने पर तो सर्वार्थ सुन्दरी हो गई है।१९। आपके अनुग्रह के बिना इस ज्ञान की प्राप्ति किस प्रकार हो सकती है ? कभी सेतु अथवा पोत (जहाज) के बिना कोई बालक समुद्र को भी लांघ सकता है ?।२०।

जन्मान्तरोपचितसंशयनाशनेन
जन्मान्तरोपचितपुण्यशतोदितेन ।
जातोद्यमे मुनिवचःपरिबोधनेन
जातोऽद्यमे मनसि चन्द्र इव प्रकाशः ॥२१
इद्दृश्यां दृश्यमानायां दृशि दोषदशाशतैः ।
काष्ठवद्दह्यते लोकः स्वद्भर्गतया तया ॥२२
अहो वत महत्पुण्य श्रुतं ज्ञानं मुनेर्मुखात् ।
येन गङ्गा सहस्रेण स्नाता इय वयं स्थिताः ॥२३
संपदामथ दृष्टीनां शास्त्राणामापदा गिराम् ।
देशानामथ दृष्टानां दृष्टः सीमान्त उत्तमः ॥२४
यन्न श्रुतं ब्रह्मलोके स्वर्ग भूमितले यथा ।
कर्णो तज्ज्ञानमाकर्ण्य यातौ मेऽद्य पवित्रताम् ॥२५
हार्द्रं वाह्यं च तिमिरमपमृष्टवता त्वया ।
मुने परमभानुत्वं नूनं नः संप्रदर्शितम् ॥२६

लक्ष्मणजी बोले—जन्मान्तरों की प्रबृद्ध दुर्वासनाओं से उत्पन्न संशयों के नाशक तथा जन्मान्तरों से संचित सैकड़ों पुण्य-फलोंको उदित करने वाले मुनि-वचनोंसे प्रबोध को प्राप्त हुए मेरे मनमें आजचन्द्रमाके

समान परमानन्ददायक-आत्म-प्रकाश उदित हो गया है ।२१। हे ब्रह्मन्! इस प्रकार के उपदेश आत्मदृष्टि के साक्षात्कार से द्रश्यरूप होने पर भी दुर्भाग्यवश रोगादि में पड़कर सैकड़ों दोषों में युक्त दशा में काष्ठ-वत् दिन-रात्रि जलते रहते हैं ।२२। विश्वामित्र जी ने कहा—अहो ! मुनिवर वसिष्ठजी के मुख से जो पुण्यमय ज्ञान सुना है, उसके प्रभावसे हम सहस्रवार गङ्गा में स्नान करने के समान पवित्र होकर स्थित हैं। ।२३।श्रीराम ने कहा—सम्पत्तियों के उत्कर्ष वाली आनन्दमयी दृष्टियों से शास्त्रों की चरम सीमा से विनाशरूपी आपदाओं को चरम सीमा सर्व संसार का नाश देखा जाता है और सुख विश्रान्ति के कारण रूपी प्रदेशों की चरम सीमा रूप से परम विश्रान्ति का हेतुभूत परमात्म प्रदेश देखा गया है ।२४। नारद जी ने कहा—ब्रह्मलोक, स्वर्ग, तथा पृथिवी पर भी जो श्रेष्ठ तत्व सुनने में नहीं आया, उस ज्ञान को सुन-कर मेरे श्रोत्र परम पावन हो गये हैं ।२५। लक्ष्मणजी ने कहा—हे ब्रह्मन् ! हमारे हृदय का तथा वाह्यान्धकर दूर हो गया है, क्योंकि आप इस सूर्य की अपेक्षा परम सूर्य हैं, जिसमें सम्पूर्ण अन्धकार नष्टहो चुका है ।२६।

निर्वृत्तोऽस्मि प्रशान्तोऽस्मि प्राप्ताऽस्मि परमं पदम् ।
चिरायपरिपूर्णोस्मि सुखमासे च केवलम् ।।२७
वहुजन्मोपलब्धेन पुण्येनाऽयं मुनीश्वरः ।
धीरः कथितवान्नस्तद्ये न पावनतां गताः ।।२८
इति तेषु वदत्स्वत्र सभ्येषु सहभूभृता ।
वसिष्ठः उवाचेदं ज्ञानपावनता गिरा ।।२९
राजन्नघुकुलैकेन्दो यदहं वच्मि तत्कुरु ।
इतिहासकथान्ते हि पूजनीया द्विजातयः ।।३०
तदद्यब्राह्मणौघांस्त्वं सर्वकामैः प्रपूरय ।
वेदार्थसमनुष्ठानफलं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ।।३१

मोक्षोपायकथाबस्तुसमाप्तौ द्विजपूजनम् ।
शक्तित: कीटकेनाऽपि कार्यकिमु महीभृता ॥३२

शत्रुघ्नजी बोले हे ब्रह्मन् ! आपके प्रसाद से निरतिशय आनन्द को प्राप्त हुआ मैं अत्यन्त प्रशान्त हुआ परमपद में स्थित पूर्णकाम एवं सुखरूप हूँ ।२७। महाराज दशरथ बोले बहुत जन्मों के संचित पुण्यों से सम्पन्न इन गुरु देव ने हमें जो आध्यात्मोपदेश दिया है, उससे हम पवित्र हो गये हैं ।२८। वाल्मीकिजी ने कहा—हे भारद्वाज ! महाराज दशरथ सहित सब सभासद जन इस प्रकार स्तुति वचन कह रहे थे तब वसिष्ठजी ने ज्ञान से पवित्र अपनी वाणी से कहा ।२९। हे राजन् ! हे रघुकुलरूपी चन्द ! मैं जो कहता हूं उसके अनुसार करिए । इतिहास कथा की समाप्ति पर द्विजों का पूजन करना उचित है ।३०। इसलिए आप ब्राह्मणों की सब इच्छाओ को पूर्ण परिपूर्ण करिये, इससे आपको वेदार्थ के श्रवण का शाश्वत फल प्राप्त होगा । ।३१। मोक्ष की उपाय-भूत कथा की समाप्ति के पश्चात् कीट के समान तुच्छ दरिद्र का भी कर्त्तव्य ब्राह्मण—पूजन करने का है तो आप जैसे पृथिवीपाल का तो कहना ही क्या है ।३२।

इति मौनं वच: श्रुत्वा सहस्राणि नृपो दश: ।
दूतैराकारयामास द्विजानां वेदवादिनाम् ॥३३
मथुरायां सुराष्ट्रेषुगौडेषु च वसन्ति ये ।
तेभ्य: लेभ्य: सोऽभ्यर्च्य समानीय द्विजन्मनाम् ॥३४
अधिकात्यधिकज्ञानप्रक्तद्विजभोजन: ।
तदा दशसहस्राणि भोजयामास भूपति: ॥३५
यथाभिमतभोज्यान्नदानदक्षिणया तया ।
एवं सम्पूज्य तान्विप्रान्पतृन्देवान्नृपांस्तथा ॥३६
पौरामात्यांस्तथा भृत्यान्दीनान्धकृपणांश्च तान् ।
तस्मिन्दशरथो राजा दिने सह सुहृज्जनै: ॥३७

लब्धसंसृतिसीमान्तश्चकारोत्सवमुत्तमम् ।
तथा नृपगृहे तस्मिन्कौशेयमणिकाञ्चने ॥३८
भूषिते नगरे चैव गीर्वाणनगसुन्दरे ।
ननृतुर्मत्तकामिन्यो विलासिन्यो गृहे गृहे ॥३९

मुनिवर का यह वचन सुनकर राजा दशरथ ने दस सहस्र वेदवादी ब्राह्मणों को दूतों के द्वारा निमन्त्रित किया ।३३। मथुरा, सौराष्ट्र और गौड़ आदि देशों के श्रेष्ठ ब्राह्मणों का पूजन करते हुए, उनको प्रमुखता सहित दस सहस्र ब्राह्मणों को विधि सहित भोजन कराया ।३४-३५। जिसकी जो इच्छा थी उसे उसके अनुसार ही भोजन अन्न, दक्षिणा आदि के द्वारा सन्तुष्ट किया तथा पितरों,देवताओं, राजाओं, प्रजाजनों अमात्यों, भृत्यों दीनजनों, अन्धे आदि अङ्गहीनोंका सत्कार कर संसार की सीमा को प्राप्त हुए महाराज दशरथ ने सुहृदजनों के सहित श्रेष्ठ उत्सव मनाया । उस अवसर पर रेशमी वस्त्रों, मणि-रत्नों और स्वर्ण से सजाये गए सुन्दर राजभवन में और सुमेरु के समान चमकती हुई अयोध्यापुरी में, यौवन से उन्मत्त कामनियों के नृत्य घर-घर में हुये ।३६-३९।

लसद्वंशलताकांस्यबीणामृरजमर्दलम् ।
ताण्डवेनोद्धतारावमन्योन्येतरशेखराः ॥४०
क्षुब्धी कृतापणकरभ्रान्तिपल्लवितास्बराः ।
मुग्धाट्टहासविक्षिप्तदन्तेन्दुकिरणच्छटाः ॥४१
मदाकुतिहुंकारा लीलासु तरलस्वराः ।
एकपादतलाघातहेलाहतधरातलाः ॥४२
स्रग्दामतारविगलत्कुसुमासारपाण्डुराः ।
धारापतितविच्छिन्नहारमुक्तास्खलत्पदाः ॥४३
लोलाभरणसाकातं कामं ननृतुरंगनाः ।
पेठुः स्फुटपदं विप्रा बन्दितोऽप्यंगनाश्च ताः ॥४४

पपुरुत्ताण्डवं पानं पानपामदशालिनः।
भोज्यं बुभुजिरे चित्रं भूषिता भोजनार्थिनः ॥४५

उस नृत्य में बाँसुरी, कांस्यताल, वीणा मुरज मर्दल आदि वाद्यों के सहित ताण्डव नृत्य की ध्वनि उठ रही थी। नृत्य करने वालियों की चोटियाँ आभूषणों से सजी थी उनके हाथों के चलायमान होने से उनके वस्त्र फैले हुए पत्तों जैसे लग रहे थे। अपने हास्य, अट्टहास से हुँकार भरती हुई तरल स्वर से युक्त मुग्ध थी। वे एक पाँव के तलुए के आघात से धरातल को व्याप्त कर रही थीं। वे पुष्प-मालों के झटकने से नक्षत्रों के समान विखरती हुई पुष्प वृष्टियों से श्वेत थीं, जिनके पाँव जलधारा के समान गिराये जाते हारोंपर पड़कर फिसलते थे। वे अपने चंचल आभूषणों से मानों कामदेवको ही मूर्त रूप दे रही हों, उन ललनाओं का नृत्य, विप्रों के वेदपाठ और वन्दियों के प्रशस्ति गान तथा नारियों के गायन चल रहे थे। आसवादि तथा मादक द्रव्यों का पान चल रहा था। किन्तु वस्त्राभूषणों से युक्त भोजनार्थी बाह्मणोंने विविध व्यञ्जनों को ग्रहण किया।४०-४५।

सुधादिपरिलेपेन रञ्जिता गृहभित्तयः।
रेजू रामेन्दुभानेन पुष्पधूपविलेपनैः ॥४६
वासांसि वसितश्चित्राण्युक्तमस्त्रग्विभूषणाः।
चेरुः परिचराश्चेट्यश्चारुगन्धा नृपाध्वरे ॥४७
देहयष्टिषु संयोज्य वनिता यक्षकर्दमम्।
जग्मुस्ताण्डवनर्तक्यः शृङ्गारात्मांगणान्तरम् ॥४८
भवबहुलनिशावसानहर्षा-
दिति घममुत्सवमेव सप्तरात्रम्।
दशरथ नृपतिः सदानभोग-
श्रियमकरोत्पदमक्षयं समेतः ॥४९

चूर्णक आदि से पुतकर स्वच्छ हुई घरों की भीतें, राम रूपी चन्द्रमा की देह-कान्ति रूपी ज्योत्स्ना से पुष्पों और रङ्गों के लेप से

तथा धूप में चमचमा रही थी ।४६। राजा दशरथ के उस उत्सवरूपी यज्ञ में विभिन्न प्रकार के परिधान धारण किये और श्रेष्ठ मालाओं से विभूषित तथा मनोहर सुगन्ध से समन्वित परिचर और परिचारिकायें इधर-उधर चल फिर रहीं थी ।४७। कपूर, कस्तूरी, चन्दन आदि से चर्चित देह वाली ताण्डव नृत्य करती हुई रमणियाँ अत्यन्त सुसज्जित राजसभा के दूसरे आँगन में पहुँची ।४८। बोध रूपी सूर्य के उदित होने पर अविनाशी पद को प्राप्त हुए महाराज दशरथ ने विश्वरूपी कृष्ण पक्ष को रात्रि की समाप्ति से उत्पन्न प्रसन्नता के कारण दान, भोग और ऐश्वर्य से सम्पन्न महोत्सव निरन्तर सात रात्रि तक किया ।४६।

---

## १२३—शिष्यों द्वारा आत्म निवेदन

लतत्तै कथितं राजन्कुम्भयोनेः सुभाषितम् ।
अमुना तत्वमार्गेण तत्पदं प्राप्स्यसि ध्रुवम् ॥१
भगवन्भवतो दृष्टिर्भवबन्धविनाशिनी ।
आलोकितो ययाचाऽहमुत्तीर्णोऽस्मि भवाम्बुधेः ॥२
इत्युक्त्वाऽसौ ततो राजा विस्मयोत्फुल्ललोचनः ।
उवाच वचनं मां तु मधुरं श्लक्ष्णया गिरा ॥३
देवदूत कमस्तुभ्यं कुशलं चाऽस्तु ते विभो ।
सतां साप्तपदं मैत्रमित्युक्तं तत्वया कृतम् ॥४
इदानीं गच्छ भद्रं ते देवराचनिवेशनम् ।
अनेनश्रवणेनाऽहं निवृतो मुदितोऽपि च ॥५
श्रुतार्थं चिन्तयन्नत्र स्थास्यामि विगतज्वरः ।
इत्युक्तोऽहं ततो भद्रे परं विस्मयमागतः ॥६
न श्रुतं पूर्वमेवैतज्ज्ञानसारं श्रुतं मया ।
तेनैव मुदितश्चाऽन्तः पीतामृत इवाऽधुना ॥७

वाल्मीकिजी बोले—हे राजन् ! मुनिवर वसिष्ठ का राम से और अगस्त्य का सुतीक्ष्ण से कहा हुआ यह उपदेश मैंने आपको सुनाया है, इस तत्वमार्ग द्वारा आप उस सत्य पद को प्राप्त होंगे ।१। राजा ने कहा—हे भगवन् ! आपकी भवरूपी बन्धन को काटने वाली दृष्टि से मैं भवसागर से पार हो गया हूँ ।२। देवदूत बोला ऐसा कहकर राजा के नेत्र विकसित हो गये और वह मधुरवाणी में कहने लगे ।३। हे देवदूत ! हे विभो ! तुमको नमस्कार है, तुम्हारा कल्याण ही सज्जनों की मैत्री सात कदम चलती है, यह कदम आपने चरितार्थ कर दिया । अब आप देवराज के भवन में जाइए आपका कल्याण हो । मैं भी इस कथा को सुनकर सब तापों से शून्य और अत्यन्त मुदित हो गया हूँ।५। अब मैं सब तापों से शून्य मुनि-मुख से श्रवण किये अर्थ का चिन्तन करता हुआ रहूँगा । राजाके इसप्रकार के कहने पर मैं अत्यन्त विस्मय में डूब गया ।६। यह पहले कभी भी न सुना हुआ शास्त्र सत्सङ्गवश ही सुन सका हूँ । इसके द्वारा प्रसन्न अन्तःकरण वाला हुआ मैं अमृत पीकर तृप्त हुए के समान ही परितृप्त हो गया हूँ ।७।

ततो बाल्मीकिमातृच्छय आगतोऽस्मि त्वदन्तिके ।
एतत्ते सर्वमाख्यातं त्वया पृष्टं ममाऽनघे ।
इतः परं गमिष्यामि शक्रस्य सदनं प्रति ॥८
नमोऽस्तु ते महाभाग देवदूत त्वया मम ।
श्रावितादर्थं विज्ञानात्परां निर्वृतिमागता ॥९
कृतार्था वीतशोकाऽस्ति स्थास्यामि विगतज्वरा ।
इमानीं गच्छ भद्रं ते यथेच्छं शक्रसंन्निधौ ॥१०
ततः सा सुरुचि श्रेष्ठा तमेवाऽर्थं मचिन्तयत् ।
स्थिता सा हिमवत्पृठे समीपे गन्धमादने ॥११
कच्चिदेतच्छतं पुत्रं वसिष्ठस्योपदेशनम् ।
तत्सर्वमवधार्याऽथ यथेच्छसि तथा कुरु ॥१२

स्मृतिर्वान्दृष्टिसत्ता च स्वप्ने वन्ध्यासुतेऽजले ।
मरीचिका यथा तद्वज्ज्ञानात्सारिकी स्थितिः ॥१३
मम नाऽस्ति कृतेनाऽर्थो नात्कुतेनेह कश्चन ।
यथा प्राप्तेन तिष्ठामि ह्यकर्मणिक आग्रहः ॥१४

हे अनघ ! फिर वाल्मीकि जी ने अनुमति लेकर मैं तुम्हें सदुपदेश देने के लिए तुम्हारे पास आया हूँ और तुम्हारे प्रश्नों का उत्तर दे चुका हूँ अब मैं इन्द्र भवन की ओर जा रहा हूँ ।७। अप्सरा ने कहा—हे महाभाग ! हे देवदूत ! तुमको नमस्कार है तुम्हारे द्वारा सुनाये हुए इस शास्त्र को सुनकर मैं भी दुःख शोक-रहित सुखमें विश्रान्ति को पा गई हूँ सभी ताप मुझसे दूर हो गए हैं । अब तुम अपनी इच्छानुसार देवराज के पास जाओ, तुम्हारा कल्याण हो । अग्निवेश्य ने कहा—कि सुरुचि नाम की यह अप्सरा गन्धमादन के निकट हिमालय की पीठ पर बैठकर देवदूत के उपदेशानुसार तत्वार्थ का चिन्तन करने लगी ।६-११। हे पुत्र ! क्या तुमने मुनि वशिष्ठका वह उपदेश सुना? मोक्ष का साधन कर्म है अथवा ज्ञान ? तुम्हारे उस संशय का समूल नाश हो चुका अब तुम अपनी इच्छा के अनुसार करो ।१२। कारुण्य बोला—हे भगवन् ! विषयों से मेरी स्मृति वाली दृष्टि स्वप्न में दिखाई पड़ने वाले बन्ध्या पुत्रके समान विषय-रहित हो गई है । मरीचिकाके समान मेरी सांसारिक स्थिति हो गई है और मैं सब प्रकार के सन्देहों से शून्य हो चुका हूँ । इस जगत में मेरा कर्म या ज्ञान, किसी से कुछ प्रयोजन नहीं है। अब मैं यथा प्राप्त के अनुकूल व्यवहार करता रहूँगा, क्योंकि कर्मत्याग में ही मेरा क्या आग्रह हैं ? ।१३-१४।

इत्युक्त्वा नाम कारुण्य अग्निवेश्यसुतः कृती ।
प्राप्तकर्मा यथा न्यायं काले-काले ह्युपाहरम् ॥१५
संदेहोऽत्र न कर्तव्यः सुतीक्ष्ण ज्ञानकर्मणि ।
संशयाद्भ्रश्यते स्वार्थात्संशयात्मा विनश्यति ॥१६

एतच्छ्रुत्वा मुनेर्वाक्यमनेकार्थैक्यबोधनम् ।
नमस्कृत्य गुरुं प्राह अन्तिकेविनयान्वितः ॥१७
नष्टमज्ञानतत्कार्यं प्राप्तं ज्ञानमणुत्तमम् ।
साक्षिणि स्फुरिताभासे ध्रुवे दीप इव क्रियाः ।१८
सति यस्मिन्प्रवर्त्तन्ते चित्तेहाः स्पन्दमूर्तयः ।
कटकांगदकेयूरनूपुरैरिव काञ्चनम् ॥१९
पयसीव तरंगाली यस्मात्फुरति दृश्यभूः ।
तदेवेदं जगत्सर्वं पूर्णे पूर्णं व्यवस्थितम् ॥२०

अगस्त्य ने कहा—अग्निवेश्य पुत्र कारुण्य ने यह कहकर जब-जब जिस-जिस कर्म की आवश्यकता हुई, वही यथा न्याय करने लगा ।१५। हे सुतीक्ष्ण ! ज्ञान और कर्मके विषय में कुछ सन्देह करना उचित नहीं है, क्योंकि संशय वाला जीव परमार्थरूपी स्वार्थ से भ्रष्ट हो जाता है। कहा गया है कि संशयात्मा विनाश को प्राप्त होता है ।१६। मुनि अगस्त्य का यह वाक्य सुनकर सुतीक्ष्ण ने विनयपूर्वक नमस्कार करके गुरुजी से निवेदन किया ।१७। सुतीक्ष्ण बोला-हे भगवन् ! आपकी कृपा से मेरा अज्ञान नष्ट होकर श्रेष्ठ ज्ञान की प्राप्ति हो गई है। जैसे रङ्ग-शाला में दीपक के प्रकाश में ही अभिनयादि क्रियायें होती हैं, वैसे ही ब्रह्म के स्वयं ज्योति होने से सब स्पन्दमूर्तियाँ तथा क्रियाएँ होती हैं। जैसे स्वर्ण ही कटक अङ्गद, केयूर और नूपुरादि आभूषणों के रूप में या जल ही तरङ्ग रूप से स्फुरित होता है, वही यह दृश्यमान सम्पूर्ण जगत पूर्ण रूप से व्यवस्थित है ।१८-२०।

यथाप्राप्तोऽनुवर्तामि को लंघयति सद्वचः ।
भगवंस्त्वत्प्रसादेन ज्ञातज्ञेयोऽस्मि संस्थितः ॥२१
कृताऽर्थोहं नमस्तेऽस्तु दण्डवत्पतितो भुवि ।
गुरोरुत्तीर्णता केन शिष्याणामस्ति कर्मणा ॥२२
कायवाङ्मनसा तस्माच्चित्तस्यैरात्मनिवेदनम् ।
गुरोरुत्तीर्णता सैव नाऽन्या केनाऽपि कर्मणा ॥२३

स्वामिस्तव प्रसादेन उत्तीर्णोऽहं भवाम्बुधेः ।
आपूरितजगज्जालं स्थितोऽस्मि गतसंशयः ॥२४
यत्सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति च स्फुटम् ।
श्रुत्वा ह्युदीर्यंति साम्नि तस्नं ब्रह्मात्मने नमः ॥२५
ब्रह्मानन्दं परमसुखदं केवलं ज्ञानमूर्ति ।
द्वन्द्वातीतं गगसदृशं तत्वमस्यादिलक्ष्यम् ।
एकनित्यं विमलमचलं सर्वधीसाक्षि भूतं ।
भावातीतं त्रिगुणरहितं श्री वसिष्ठं नताः स्मः ॥२६

इसलिए जब जैसा प्राप्त होता है, वैसे व्यवहार का मैं अनुसरण करता हूँ। सदवचनों का उल्लंघन कौन कर सकता है? हे भगवन् ! आपके प्रसाद से ज्ञेय तत्व को जानकर भले प्रकार स्थित हूँ ।२१। हे गुरो ! मैं भूमि में दण्ड के समान गिरकर आपको नमस्कार करता हूँ। गुरु के उपकार से शिष्य किस प्रकार उऋण हो सकते हैं ? उन्हें तो शरीर, वाणी और मन से गुरु के सम्मुख आत्म निवेदन कर देना चाहिए, यही गुरु के उपकार से उऋण होना है, अन्य किसी भी कर्म से उऋण होना सम्भव नहीं है ।२२-२३। हे स्वामिन् ! आपकी कृपासे मैं भव-वारिधि से पार हो गया और संशय-विहीन होकर जगत्-जाल को पूर्णानन्द से व्याप्त करके स्थित हूँ ।२४। जो ब्रह्म अधिकारी जनोंके लिए प्रत्यक्ष रूप से उपदिष्ट हैं, उस रूप वाले ब्रह्मात्मा के लिए नमस्कार है ।२५। परम सुख देने वाले ब्रह्मानन्द रूप अद्वितीय ज्ञान मूर्ति, द्वन्द्वों से शून्य, आकाश के समान स्वच्छ, तत्वमसि आदि वाक्यों के लक्ष्यरूप, एक नित्य विमल, सब बुद्धियों के साक्षी, भाव से अतीत, तीनों गुणों से रहित उन महामुनि वसिष्ठ जी को नमस्कार है ।२६।

---

॥ योग वासिष्ठ (द्वितीय खण्ड) समाप्त ॥

# विश्व ओंकार परिवार की स्थापना

ॐ परमात्मा का सर्वश्रेष्ट व स्वाभाविक नाम है। इसे मन्त्र शिरोमणि, मन्त्र सम्राट, मन्त्र राज, बीज मन्त्र और मन्त्रों का सेतु आदि उपाधियों से विभूषित किया जाता है। इसे श्रेष्ठतम, महानतम और पवित्रतम मन्त्र की संज्ञा भी दी जाती है। सारे विश्व में इसकी तुलना का कोई मन्त्र नहीं है। यह सभी मन्त्रों को अपनी शक्ति से भावित करता है। सभी मन्त्रों की शक्ति ओंकार की ही शक्ति है। यह शक्ति और सिद्धिदाता है। भौतिक व आध्यात्मिक उत्थान के लिए कोई दूसरी श्रेष्ठ व सरल साधना नहीं है।

सभी ऋषि मुनि ॐ की शक्ति और साधना से ही अपना आत्मिक उत्थान करते रहे हैं। परन्तु आज आश्चर्य है कि ॐ का अन्य मन्त्रों की तरह व्यापक प्रचार नहीं है। इसी कमी को अनुभव करते हुए विश्व ओंकार परिवार की स्थापना की गई है। आप भी अपने यहाँ इसका एक प्रचार केन्द्र स्थापित करें। शाखा स्थापना के सभी परिपत्र निःशुल्क रूप से प्रधान कार्यालय बरेली से मंगवा लें। आपको केवल इतना करना है कि स्वयं ओंकारोपासना आरम्भ करके चार अन्य मित्रों व सम्बन्धियों को प्रेरित करें और संकल्प पत्र व शाखा स्थापना का प्रार्थना-पत्र प्रधान कार्यालय को भिजवा दें। इस वर्ष ३३००० साधकों द्वारा १५०० करोड़ मन्त्रों के जप का महापुरश्चरण पूर्ण किया जाना है। आशा है कि ओंकार को जन-जन का मन्त्र बनाने के श्रेष्ठतम आध्यात्मिक महायज्ञ में आप भी सम्मिलित होकर महान पुण्य के भागी बनेंगे।

ओंकार रहस्य, ओंकार दैनिक विधि, ओंकार चालीसा, ओंकार कीर्तन और ओंकार भजनावली नामक २५ पैसे मूल्य वाली सस्ती पुस्तिकाओं को अधिक संख्या में वितरित करें।

विनीत

चमनलाल गौतम

विश्व ओंकार परिवार
ख्वाजाकुतुब, वेदनगर
बरेली २४३००३ (उ० प्र०)

## भारतीय संस्कृति के श्रेष्ठतम धर्म-ग्रन्थ

| | | |
|---|---|---|
| १—ऋग्वेद ४ खण्ड | .... | ७२) |
| २—अथर्व वेद २ खण्ड | ... | ३६) |
| ३—यजुर्वेद | ... | १८) |
| ४—सामवेद | ... | १६) |
| ५—१०८ उपनिषद् ३ खण्ड | .. | ५७) |
| ६—बृहदारण्कोपनिषद | .. | १०) |
| ७—छान्दोग्योपनिषद् | .. | १०) |
| ८—ईशावास्योपनिषद (भा.टी.) | ... | १०) |
| ९—कठोपनिषद् (भा.टी.) | ... | १०) |
| १०—वैशेषिक दर्शन | .. | १३) |
| ११—न्याय दर्शन | ... | १३) |
| १२—सांख्य दर्शन | .. | १३) |
| १३—योग दर्शन | ... | १२) |
| १४—वेदान्त दर्शन | .. | १४) |
| १५—मीमांसा दर्शन | ... | १६) |
| १६—मनुस्मृति | .. | २४) |
| १७—योग वासिष्ठ २ खण्ड | ... | ४०) |
| १८—ज्ञानेश्वरी भगवद्गीता (भा.टी.) | .... | २३) |
| २९—अष्टावक्र गीता | ... | ११) |
| २०—विचार सागर | ... | ३०) |
| २१—विचार चन्द्रोदय | ... | ७) |
| २२—पञ्चीकरण | ... | १०) |
| २३- देश साहस्री | | १०) |
| ा प्रभाकर | | १३) |
| ान्दर्य लहरी | . | १२) |

प्रकाशक—संस्कृति संस्थान, ।कुतुब, वेदनगर
बरेली-२४३०० ० प्र०)

# भारतीय संस्कृति के श्रेष्ठतम धर्म-ग्रन्थ

| | | |
|---|---|---|
| १—ऋग्वेद ४ खण्ड | ... | १४) |
| २—अथर्व वेद २ खण्ड | ... | ३२) |
| ३—यजुर्वेद | ... | ५१) |
| ४—सामवेद | — | १४) |
| ५—१०८ उपनिषद् ३ खण्ड | ... | ४८) |
| ६—उपनिषदों के आध्यात्मिक रहस्य | ... | १०) |
| ७—बृहदारण्यकोपनिषद | ... | ८) |
| ८—छान्दोग्योपनिषद् | .. | ८) |
| ९—ईशावास्योपनिषद (भा.टी.) | ... | ८) |
| १०—कठोपनिषद् (भा.टी.) | ... | १८) |
| ११—वशैषिक दर्शन | ... | ११) |
| १२—न्याय दर्शन | ... | ११) |
| १३—सांख्य दर्शन | ... | ११) |
| १४—योग दर्शन | ... | ११) |
| १५—वेदान्त दर्शन | | ११) |
| १६—मीमांसा दर्शन | .. | १५) |
| १७—मनुस्मृति | ... | १[illegible]) |
| १८—योग वासिष्ठ २ खण्ड | ... | ११) |
| १९ ज्ञानेश्वरी भगवदगीता (भा.टी.) | ... | ११) |
| २०—पञ्चदशी | ... | ११) |
| २१—विचार सागर | ... | २६) |
| २२—विचार चंद्रोदय | ... | ५) |
| २३—पञ्चीकरण | ... | ८)५० |
| २४—उपदेश साहस्री | ... | ६)५० |
| २५—वृत्ति प्रभाकर | ... | ११) |
| २६ सौन्दर्य लहरी | ... | १०) |
| २७—तत्वानुसंधान | .. | १५) |

प्रकाशक—संस्कृति संस्थान, ख्वाजाकुतुब, वेदनगर,
बरेली-२४३००३ (उ०प्र०)